# ९/धर्म धारण करें

धर्म धारण करने मे ही सच्चा कल्याण है।

धर्मचर्चा करनी कभी लाभप्रद हो सकती है, कभी लाभप्रद नही हो सकती और कभी हानिप्रद भी हो सकती है।

धर्मचिन्तन करना कभी लाभप्रद हो सकता है, कभी लाभप्रद नही हो सकता और कभी हानिप्रद हो भी सकता है।

परन्तु धर्म धारण करना तो सदैव लाभप्रद होता है।

धर्मचर्चा करके धर्म के बारे मे श्रुत-ज्ञान प्राप्त किया जाता है। यह हमे प्रेरणा और मार्गदर्शन दे और फलतः हम धर्म धारण कर लें तो धर्म-चर्चा हमारे लाभ का कारण बनती है, परन्तु जब इससे हम केवल बुद्धि-विलास करके ही रह जाय तो धर्मचर्चा हमारे लिए लाभप्रद नही होती। जब यही श्रुत-ज्ञान हममे ज्ञानी होने का मिथ्या दम्भ पैदा कर दे तो धर्म-चर्चा हमारी हानि का कारण बन जाती है।

यही बात धर्म-चिंतन की है। धर्म का चिंतन-मनन बौद्धिक ज्ञान पैदा करके निरर्थक बुद्धि-विलास का कारण बनता है, अथवा थोथा दम्भ पैदा करके हानि का कारण बनता है। परन्तु जब यही चिन्तन-ज्ञान धर्म-धारण करने की प्रेरणा पैदा करे, मार्ग-दर्शन दे और फलत हम धर्म धारण कर लें तो कल्याण का कारण बन जाता है।

वास्तविक कल्याण तो धर्म धारण करने मे ही है, मिथ्या बुद्धि-विलास मे नही, मिथ्या दम्भ मे नही।

अत. साधको, आओ, धर्म धारण करें। धर्म धारण कर स्वयं शीलवान बनें। समाधिवान बनें। प्रज्ञावान बनें।

यही मगल मूल है। ●

# २. विपश्यना

## १/विपश्यना क्या ?

विपश्यना को समझें। भली-भाति समझे बिना सही माने मे विपश्यी नही बन पायगे।

विपश्यना क्या है ?

विपश्यना कोई जादू नही, जो हमारे सिर पर चढकर बोलने लगे। विपश्यना कोई सम्मोहिनी विद्या नही, जिससे हम किसी अन्य के द्वारा सम्मोहित होकर अपनी सुध-बुध खो बैठें। विपश्यना कोई मत्रविद्या नही, जो हमे साप-बिच्छू या भूत-प्रेत की तरह मत्राए रख सके। विपश्यना कोई अध-भक्ति या अध-भावावेश नही, जिसके भावोन्माद मे हम उन्मत्त बने रह सकें। विपश्यना कोई भजन, कीर्तन, सगीत या नृत्य नही, जिसमे भाव-विभोर होकर हम आत्म-विस्मृत बने रह सकें। विपश्यना कोई ऋद्धि या चमत्कार नही, जिसकी अलौकिकता से चमत्कृत होकर हम आश्चर्य-चकित बने रह सकें। विपश्यना शब्दो के इन्द्रजाल की कोई माया नहीं जिससे किसी के वाणी-विलास से हम अपना बुद्धि-विलास करते रह सकें, विपश्यना कोई दार्शनिक ऊहापोह नही, जिसके सहारे हम दिमागी कसरत करते रहने मे अपने आपको मशगूल रख सकें। विपश्यना तत्त्वचिंतको का कोई अखाड़ा नही, जहा हम वाद-विवादी, तर्क-वितर्की बनकर शब्दो के बाल की खाल खीचते हुए बौद्धिक खेल खेलने मे अपने आपको भरमाए रख सकें। विपश्यना कोई विशिष्ट वेश-भूषा नही, जिसे पहन

कर हम धर्मवान बन जाने का गुमान कर सकें। विपश्यना कोई रूढि या कर्मकाण्ड नही, जिसे पूरा करके हम धर्म के नाम पर आत्म-छलना करते रह सकें। विपश्यना कोई ग्रन्थ-पाठ नही, जिसका पारायण करके हम वैतरणी पार होने का स्वप्न ले सके। विपश्यना कोई प्रपत्ति नही, जिसके द्वारा किसी दृष्य-अदृष्य व्यक्ति के प्रति प्रपन्न होकर हम निश्चित हो सकें, अकर्मण्य बन सके। विपश्यना किसी काल्पनिक तारक देव-ब्रह्म अथवा किसी दम्भी धर्माचार्य का मिथ्या आश्वासन नही, जो हमारे लिए डूबते को तिनके का सहरा बन सके।

तो फिर विपश्यना क्या है ?

विपश्यना सत्य की उपासना है। सत्य मे जीने का अभ्यास है। सत्य यानी यथार्थ। यथार्थ इसी क्षण का होता है। भूतकाल की यादें होती है। भविष्यकाल की कामनाए—कल्पनाए। वास्तविकता इसी क्षण की होती है। अत: विपश्यना इसी क्षण मे जीने का अभ्यास है—यह क्षण, जिसमे भूत की कोई जल्पना अथवा भविष्य की कोई कल्पना नही। यादो की आकुल आहे अथवा स्वप्नो की व्याकुल चाहे नही। आवरण, माया, विपर्यास, भ्रम-भ्राति-विहीन इस क्षण का जो सत्य है, जैसा भी है, उसे ठीक वैसा ही, उसके सही स्वभाव मे, देखना-समझना, यही विपश्यना, है विपश्यना सम्यक् दर्शन है। विपश्यना सम्यक् ज्ञान है।

जो जैसा है, उसे ठीक वैसा ही देख-समझकर जो आचरण होगा, वही सही, कल्याणकारी, सम्यक् आचरण होगा। विपश्यना सम्यक् आचरण है।

विपश्यना पलायन नही है, जीवन-विमुखता नही है, प्रत्युत जीवन-अभिमुख होकर जीने की शैली है। विपश्यना खुली हवा मे ठोस धरती पर कदम रखकर चलने की कला है। विपश्यना बुद्धि-किलोल नही, प्रत्युत शुद्ध धर्म-शील को जीवन में उतारने की विधि है। विपश्यना आत्म और सर्व मगलमयी आचार-सहिता है। स्वय सुख से जीने तथा औरो को सुख से जीने देने की कल्याणकारिणी जीवन-पद्धति है। विपश्यना आत्म-मगल है, सर्व-मगल है। विपश्यना आत्मोदय है, सर्वोदय है।

विपश्यना आत्म-निर्भरता है। विना बैसाखियो के स्वय अपने पांव

पर खड़े होने की मगल विधा है। स्वावलवन की सर्वोत्कृष्ट साधना है। विपश्यना आत्म-दर्शन, आत्म-निरीक्षण, आत्म-परीक्षण है। अपने अन्दर का कितना मैल उतरा ? कितना बाकी है ? कितनी निर्मलता आयी? कितनी बाकी है? कितने दुर्गुण दूर हुए? कितने बाकी हैं? कितने सद्गुण आए ? कितने बाकी हैं ? स्वय अपना लेखा-जोखा रखते रहने की जागरूकता विपश्यना है। स्वय तस्कर, स्वय रक्षक। स्वय रोगी, स्वय चिकित्सक। अज्ञान से ज्ञान, मैल से निर्मलता, रोग से आरोग्य, दुख से दुख-विमुक्ति की ओर बढते रहने का स्वप्रयास विपश्यना है। विपश्यना सही प्रयास है, सही प्रयत्न है। सम्यक् अभ्यास, सम्यक् व्यायाम है।

विपश्यना आत्म-सवर है—अपने मन पर मैल न चढने देने का सवर। विपश्यना आत्म निर्जरा है—अपने मन के पुराने मैल उतार फेंकने की निर्जरा। नया मैल कोई दूसरा नही, हम स्वय मोह-विमूढित होकर चढाते रहते हैं। अत स्वय ही प्रयत्नपूर्वक, सतत जागरूक रहकर नया मैल न चढने देना विपश्यना है। पुराना मैल किसी अन्य ने नही, प्रमादवश स्वय हमने चढाया है। इसे दूर करने की सारी जिम्मेदारी हमारी अपनी है, किसी अन्य की नही। अत अपना पुराना मैल स्वय उतारते रहना विपश्यना है। धीरज-पूर्वक प्रयत्न करते हुए थोडा-थोडा मैल उतारते रहेगे तो एक दिन पूर्ण निर्मलता प्राप्त हो ही जायगी। मन निर्मल होगा तो सद्गुणो से भर जायगा, दूषित मन पर आधारित सारे शारीरिक रोग, सारे दुख स्वत दूर हो जायगे। विपश्यना आरोग्य-वर्धिनी सजीवन औषधि है, चित्तशोधनी धर्म-गगा है, दुख-निरोध-गामिनी प्रतिपदा है, मुक्तिदायिनी धर्मवीथी है।

विपश्यना शील, समाधि मे स्थित होकर अन्तर्प्रज्ञा जाग्रत करने का पावन अभ्यास है। शनै -शनै प्रज्ञा पुष्ट करने का सत्प्रयास है। स्थितप्रज्ञ होने का शुभायास है। प्रज्ञा यानी प्रत्येक प्रत्युत्पन्न स्थिति को प्रकार-प्रकार से जानना। विमोहिनी एकान्त दृष्टि त्यागकर सत्य-दर्शिनी अनेकात दृष्टि द्वारा यथार्थ का सर्वांगीण निरीक्षण करना, तटस्थ होकर उसके सही स्वभाव का साक्षात्कार करना—यही विपश्यना है। विपश्यना निसग दर्शन है, निर्लिप्त निरीक्षण है, नितात अनासक्ति है।

अनुकूल-प्रतिकूल परिस्थिति का सामना होते ही उसे ठीक-ठीक देखे-समझे बिना सहसा अंध प्रतिक्रिया करना दुष्प्रज्ञता है। यही मानसिक क्षोभ है, उत्तेजना है, विकृति है, असतुलन है, अशाति है; अतः दु ख है। परन्तु ऐसी हर अवस्था को विवेकपूर्वक देख-समझकर अपने मन की समता बनाए रखना प्रज्ञा है। आगत परिस्थिति का सतुलित चित्त से सामना करना धर्माचरण है, मगल आचरण है। यही विपश्यना है। उत्पन्न स्थिति को हथियाने या हटाने की हठात् चेष्टा करने से बचते हुए अपने आपको सतुलित रखना और तदनन्तर जो कुछ करणीय है, शातिपूर्वक वही करना, यही सम्यक् जीवन-व्यवहार है। यही विपश्यना है। पर को बलदने के प्रयत्न के पूर्व स्व को बदलना ही शुद्ध चित्त का व्यवहार-कौशल्य है। यह विपश्यना है। विपश्यना आत्म-सयम है, आत्म-सतुलन है, आत्म-समता है, आत्म-सामायिक है।

विपश्यना आत्म-शुद्धि है, आत्म-विमुक्ति है। विकार-विमुक्त शुद्ध चित्त मे मैत्री और करुणा का अजस्र झरना अनायास झरता रहता है। यही मानव-जीवन की चरम उपलब्धि है। यही विपश्यना-साधना की चरम परिणति है।

विपश्यना की सिद्धि कठिन अवश्य है, पर असभव नही। कष्ट-साध्य अवश्य है, पर असाध्य नही। विपश्यना स्व-प्रयत्न-साध्य है। केवल एक या एकाधिक विपश्यना-शिविरो मे सम्मिलित हो जाना ही सबकुछ नही है। यह तो जीवनभर का अभ्यास है। विपश्यना का जीवन जीते रहना होगा, सतत् सजग, सतत् सचेष्ट, सतत् सयत्न।

अतः अदम्य उत्साह के साथ विपश्यना के इस मगल-पथ पर आगे बढते चलें। गिरते-पड़ते और फिर खडे होकर, घुटनो को सहलाकर, कपडो को झाडकर आगे बढते चलें। हर फिसलन अगले कदम के लिए नई दृढता और हर ठोकर लक्ष्य तक पहुचने के लिए नई उमग और नयर उत्साह पैदा करने वाली हो। अतः रुकें नही, चलते जाय। कदम-कदम आगे बढते जाय। यही मगल विधान है। ●

# २/विपश्यना क्यों ?

मन में मैत्री करुण रस, वाणी अमृत घोल ।
जन-जन के हित के लिए, धर्म-वचन ही बोल ।।

शाति और चैन किसे नही चाहिए, जबकि सारे ससार मे अशाति और बेचैनी छायी हुई नजर आती है ? शातिपूर्वक जीना आ जाय तो जीने की कला हाथ आ जाय । सच्चा धर्म सचमुच जीने की कला ही है, जिससे कि हम स्वय भी सुख और शातिपूर्वक जीए तथा औरो को भी सुख-शाति से जीने दें । शुद्ध धर्म यही सिखाता है, इसलिए सार्वजनीन, सार्वकालिक और सार्वभौमिक होता है । सप्रदाय धर्म नही है । सम्प्रदाय को धर्म मानना प्रवचना है ।

समझें ! धर्म कैसे शाति देता है ?

पहले यह जान लें कि हम अशात और बेचैन क्यो हो जाते हैं ? गहराई से सोचने पर साफ मालूम होगा कि जब हमारा मन विकारो से विकृत हो उठता है तब वह अशात हो जाता है । चाहे क्रोध हो, लोभ हो, भय हो, ईर्ष्या हो या और कुछ । उस समय विक्षुब्ध होकर हम सतुलन खो बैठते हैं । क्या इलाज है, जिससे हममे क्रोध, ईर्ष्या, भय इत्यादि आएं ही नही और आए भी तो इनसे हम अशात न हो उठें ।

आखिर ये विकार क्यो आते हैं ? अधिकाशत. किसी अप्रिय घटना की प्रतिक्रिया-स्वरूप आते हैं । तो क्या यह सभव है कि दुनिया मे रहते हुए कोई अप्रिय घटना घटे ही नही ? कोई प्रतिकूल परिस्थिति पैदा ही न हो ? नही, यह किसी के लिए भी सभव नही । जीवन मे प्रिय-अप्रिय दोनो प्रकार की परिस्थितिया आती ही रहती हैं । प्रयास यही करना है कि विषम परिस्थिति पैदा होने के बावजूद हम अपने मन को शात और सतुलित रख सकें । रास्ते मे काटे-ककर रहेंगे ही । उपाय यही हो सकता है कि हम जूते पहन कर चलें । तेज वर्षा-धूप आयेगी ही, बचाव इसी मे है कि हम छाता तानकर चलें, यानी प्रतिकूल परिस्थितियो के बावजूद हम अपनी सुरक्षा स्वय करना सीखें ।

सुरक्षा इसी मे है कि कोई गाली दे, अपमान करे तो भी मैं क्षुब्ध न

होकर निर्विकार बना रहे। यहा एक बात यह विचारणीय है कि किसी व्यक्ति द्वारा अयोग्य व्यवहार करने पर यानी उसके दोष के कारण क्षोभ या विकार मुझे क्यो होता है ? इसका कारण मुझमे यानी मेरे अचेतन मन मे सचित अहकार, आसक्ति, राग, द्वेप, मोह आदि की गाठें हैं, जिन पर उक्त घटना के आघात लगने पर क्रोध, द्वेष आदि विकार चेतन मन पर उभरते हैं। इसलिए जिस व्यक्ति का अन्तर्मन परम शुद्ध है, उसे ऐसी घटनाओ से कोई विकार या अशाति नही हो पाती।

परन्तु प्रश्न यह है कि जबतक अन्तर्मन परम शुद्ध नही हो जाता, तबतक क्या किया जाय ? मन मे पूर्व सचित सस्कारो की गदगिया तो है ही और इन्ही के कारण किसी भी अप्रिय घटना का सपर्क होते ही नए विकारो का उभार आता ही है। ऐसी अवस्था मे क्या करे ?

एक उपाय तो यह है कि जब मन मे कोई विकार जागे तो उसे दूसरी ओर लगा दें, किसी अन्य चिंतन मे अथवा अन्य काम मे, यानी वस्तु-स्थिति से पलायन करें। परन्तु यह सही उपाय नही है। जिसे हमने दूसरी ओर लगाया वह तो ऊपर-ऊपर का चेतन मन है। अन्दर का अचेतन, अर्द्धचेतन मन तो उसी प्रकार क्षुब्ध होकर भीतर-ही-भीतर मूज की रस्सी की तरह अकडता और गाठें बाधता जाता है। भविष्य मे जब कभी ये गाठें उभरकर चेतन मन पर आवेंगी तब और अधिक अशाति और बेचैनी पैदा करेंगी। अत पलायन करना समस्या का सही समाधान नही है। रोग का सही इलाज नही है।

इसी समस्या के समाधान की खोज आज से लगभग २५०० वर्ष पूर्व इसी देश मे भगवान गौतम बुद्ध ने की और लोगो के कल्याण के लिए इसे सर्व-सुलभ बनाया। उन्होने अपनी अनुभूतियो के बल पर जाना कि ऐसे अवसर पर पलायन न करके वस्तुस्थिति का सामना करना चाहिए। किसी भी घटना के कारण जो भी विकार जागे, उसे यथावत् देखना चाहिए। क्रोध आया तो क्रोध जैसा है, उसे वैसा ही देखें। इससे क्रोध शात होने लगेगा। इसी प्रकार जो विकार जागे, उसे यथाभूत देखने लगें तो उसकी शक्ति क्षीण हो जायगी। परन्तु कठिनाई यह है कि जिस समय विकार जागता है, उस समय हमे होश नही रहता। क्रोध आने पर यह नही

जानते हैं कि क्रोध आया है। क्रोध निकल जाने के बाद होश आता है। तब सोचते हैं कि बडी भूल हुई, जो क्रोध मे आकर किसी को गाली दी या मार-पीट पर उतारू हो गये। इस बात को लेकर पश्चात्ताप करते है, परन्तु दूसरी बार वैसी परिस्थिति आने पर फिर वैसा ही करते है।

वस्तुत. क्रोध आने पर तो हमे होश रह नही पाता। बाद मे होश आने पर पश्चात्ताप करने से लाभ नही होता। चोर आए तब तो सोए रहे, परन्तु उसके द्वारा घर का माल चुरा ले जाने के बाद जल्दी-जल्दी ताले लगाये तो इससे क्या लाभ ? निकल भागने के बाद उस साप की लकीर पीटते रहे तो क्या लाभ ? विकार जागने पर होश कौन दिलाए ? क्या हर आदमी अपने साथ सचेतक के रूप मे कोई सहायक रखे ? यह सभव नही है, और मान लीजिए कि समव हुआ भी, किसी ने अपने लिए कोई सहायक नियुक्त कर भी लिया और ऐन मौके पर उस सहायक ने सचेत भी कर दिया कि आपको क्रोध आ रहा है, आप क्रोध को देखिए, तो दूसरी कठिनाई यह है कि अमूर्त क्रोध को कोई कैसे देखे ? जब क्रोध को देखने का प्रयास करते हैं तब जिसके कारण क्रोध आया है, वही आलबन बार-बार मन में उभरता है और आग मे घी का काम करता है। वही तो उद्दीपन है। उसी के चिंतन से विकार से छुटकारा कैसे होगा ? बल्कि उसे बढावा मिलेगा। तो एक और बडी समस्या यह है कि आलबन से छुटकारा पाकर अमूर्त विकार को साक्षीभाव से कैसे देखा जाय ?

अत: हमारे सामने दो समस्याए हैं। एक तो यह कि विकार के जागते ही हम सचेत कैसे हो ? और दूसरी यह कि सचेत हो जाय तो अमूर्त विकार का साक्षीभाव मे निरीक्षण कैसे कर सकें ? उस महापुरुष ने प्रकृति की सच्चाइयो की गहराई तक खोज करके यह देखा कि किसी भी कारण से जब कभी मन मे कोई विकार जागता है तब एक तो सास की गति मे अस्वाभाविकता आ जाती है और दूसरे शरीर के अग-प्रत्यग मे सूक्ष्म स्तर पर किसी-न-किसी प्रकार की जीव-रासायनिक क्रिया होने लगती है। यदि इन दोनो को देखने का अभ्यास किया जाय तो परोक्ष रूप से अपने मन के विकार को देखने का काम ही होने लगता है और विकार स्वत. क्षीण होते-होते निर्मूल होने लगता है। सास को देखने

का अभ्यासआना 'पान सति' कहलाता है और शरीर मे होने वाली जीव-रासायनिक प्रतिक्रियाओ को साक्षीभाव से देखने का अभ्यास, विपश्यना कहलाता है।

दोनो एक-दूसरे से गहरे सबधित हैं। इन दोनो का बहुत अच्छा अभ्यास हो जाय तो किसी भी कारण जब मन मे विकार उठे तो पहला काम यह होगा कि सास की बदली हुई गति और शरीर मे उत्पन्न हुई किसी भी प्रकार की जीव-रासायनिक प्रतिक्रिया हमे सचेत करेगी कि चित्त-धारा मे कोई विकार जाग रहा है। सास और इस सूक्ष्म संवेदना को देखने लगे तो स्वभावत. उस समय के उठे हुए विकार का उपशमन, उन्मूलन होने लगेगा। जिस समय हम अपने सास के लेने और छोडने को साक्षीभाव से देखते हैं अथवा शरीर की जीव-रासायनिक या विद्युत-चुबकीय प्रतिक्रिया को साक्षीभाव से देखते है, उस समय विकार उत्पन्न करने वाले आलबन से सहज ही संपर्क टूट जाता है।

ऐसा होना वस्तुस्थिति से पलायन नही है, क्योकि अन्तर्मन तक उस विकार ने जो हलचल पैदा कर दी, उस सच्चाई को अभिमुख होकर देख रहे हैं। सतत् अभ्यास द्वारा अपने आपको देखने की यह कला जितनी पुष्ट होती है, उतनी ही स्वभाव का अग बनती है और धीरे-धीरे ऐसी स्थिति आती है कि विकार जागते ही नही अथवा जागते हैं तो बहुत दीर्घ समय तक चल नही पाते या चलते भी हैं तो पत्थर की लकीर की तरह के सस्कार गहरे अकित नही हो पाते, बल्कि पानी या बालू पर पडी लकीर जैसा हल्का-सा सस्कार बनता है, जिससे शीघ्र छुटकारा मिल जाता है। सस्कार जितना गहरा होता है, उतना ही अधिक दुखदायी और बधनकारक होता है। जितनी शक्ति से और जितनी देर तक किसी विकार की प्रक्रिया चलती है, अन्तर्मन पर उसकी उतनी ही गहरी लकीर पडती है।

अतः काम की बात यह है कि विकार जागते ही उसको साक्षीभाव से देखकर उसकी शक्ति-क्षीण कर दी जाय ताकि वह अधिक लबे अर्से तक चलकर गहराई मे न उतर सके। आग लगते ही उस पर पानी छिडकें। कही ऐसा न हो कि पेट्रोल छिडककर उस आग को बढावा दे

दें। जगे हुए विकार को सचेत होकर तत्क्षण देखने लग जाना उस विकार की आग पर पानी छिड़कना है और जिस आलंबन को लेकर विकार जागा, बार-बार उसका चिंतन करना, उस पर पेट्रोल छिड़कना है। अपने अपमान की अप्रिय घटना को याद करते रहे तो द्वेष की लकीर को याद करके अधिक गहरी बना लेते हैं। उससे बाहर निकलना दूभर हो जाता है।

प्रकृति के कानून को 'ऋत' कहते हैं। हम उसे ही 'धर्म' कहते हैं। यह प्रकृति का नियम है कि जब हमारे मन मे कोई विकार जागता है, तब हम अशात हो जाते हैं और विकार से छुटकारा पाते ही अशाति से छुटकारा पा लेते हैं। सुख-शान्ति भोगने लगते हैं। प्रकृति के इस नियम को जानकर विकारो से छुटकारा पाने का कोई तरीका कोई महापुरुष धर्म के रूप मे दुखियारे लोगो को देता है, परन्तु अपने पागलपन से उन तरीको को अपनाने के बजाय यानी धर्म को धारण करने के बजाय हम उसे वाद-विवाद का विषय बनाकर सिद्धान्तो की लडाई मे पड जाते हैं और कोरे दार्शनिक बुद्धि-विलास से पारस्परिक विद्रोह बढाकर अपनी हानि करते हैं। विपश्यना दार्शनिक सिद्धान्तो का सघर्ष नही है। हर व्यक्ति ज्ञान-चक्षु द्वारा अपने आपको देखे, स्व का निरीक्षण करे, अपने भीतर जब विकारो की आग लगे तब उसे स्वय देखकर बुझाए।

यही सम्यक्‌दर्शन है। यही 'स्व' का निरीक्षण है। ज्ञान-चक्षु से निरीक्षण है। अनुभूतियो के स्तर पर सत्य निरीक्षण है। जागरूक रहकर यथावत् सत्य को देखने का अभ्यास विपश्यना है। इसको बुद्धि-विलास का विषय बनाने से कोई लाभ नही। पढने-सुनने या चर्चा-परिचर्चा से बौद्धिक स्तर पर विषय समझ लिया जा सकता है। उससे कुछ प्रेरणा भी मिल सकती है, परन्तु वास्तविक लाभ अभ्यास करने मे है। अपने मन को विकारो से विकृत न होने दें, सदा सचेत रहकर स्व का निरीक्षण करते रहें, यह काम बिना अभ्यास के सभव नही है। जन्म-जन्मातरो से मन पर सस्कारो, विकारो की जो परतें पडी और नए-नए विकार बनाते रहने का जो स्वभाव बन गया, उससे छुटकारा पाने के लिए साधना का अभ्यास नितात आवश्यक है। उसे केवल सैद्धान्तिक स्तर पर जान लेना पर्याप्त

नही है और न केवल दस दिनो का एक शिविर ही काफी है। सतत अभ्यास की आवश्यकता है।

मात्र दस दिन के अभ्यास से कोई व्यक्ति पारगत नही हो सकता। दस दिन मे तो भविष्य मे अभ्यास करने की एक विधि हाथ लगती है। अभ्यास पूरे जीवन तक का है। जितना अभ्यास बढता है, उतना धर्म जीवन मे उतरता है। जीवन जीने की कला पुष्ट होती है। आत्म-सजगता बढती है तो आचरण सुधरते हैं, चित्त निर्मल, निर्विकार होता है। निर्मल-निर्विकार चित्त मैत्री, करुणा, मुदिता और समता के सद्गुणो से स्वभावत. भरता है। साधक स्वय तो कृतकृत्य होता ही है, समाज के लिए भी सुख-शाति का कारण बनता है।

सौभाग्य से यह आत्म-निरीक्षण यानी स्व-निरीक्षण का अभ्यास, विपश्यना की साधना-विधि ब्रह्मदेश मे दो हजार पच्चीस सौ वर्ष से आज-तक अपने शुद्ध रूप मे जीवित है। मुझे सौभाग्य से इस विधि को वही सीखने का कल्याणकारी अवसर प्राप्त हुआ। शारीरिक रोग के साथ-साथ मानसिक विकारो और आसक्ति-भरे तनावो से छुटकारा पाने का रास्ता मिला। सचमुच एक नया जीवन ही मिला। धर्म का मर्म जीवन मे उतार सकने की एक मगल विधा प्राप्त हुई। अब भारत मे हू। यह विधि तो इसी देश की पुरातन निधि है। पवित्र सम्पदा है। किसी भी कारण से यहा विलुप्त हो गई। मैं तो भागीरथ की तरह इस खोई हुई धर्म-गगा को ब्रह्मदेश से यहा, इस देश मे, पुन: ले आया हू और इसे अपना बडा सौभाग्य मानता हू।

याद करता हू कि विकारो से विकृत होकर मैं कितना दुखी रहा करता था और इन विकारो से छुटकारा पाकर कितना दुख-मुक्त हुआ, सुखलाभी हुआ। इसलिए जी चाहता है कि अधिक-से-अधिक लोग, जो अपने विकारो से विकृत है और इसलिए दुखी है, वे इस कल्याणकारी विधि द्वारा विकारो से छुटकारा पाना सीखें और दुख-मुक्त होकर सुख-लाभी हो। याद करता हू कि जब मैं विकारो से विकृत होकर दुखी होता था तो अपना दुख अपने तक सीमित न रखकर औरो को बाटता था। औरो को भी दुखी बनाता था। उस समय मेरे पास बाटने के लिए

दुख ही था। अब जी चाहता है कि इस कल्याणकारी विधि द्वारा जितना-जितना विकारो से मुक्त हुआ और फलत जो भी यत्किचित सुख-शाति मिली, उसे लोगो मे बाटू। इसे बाटने पर सुख-सवर्धन होता है। मन प्रसन्न होता है। इन दस दिन के शिविरो मे लोग अक्सर मुरझाए हुए चेहरे लेकर आते है और शिविर समाप्ति पर खिले हुए चेहरो से घर लौटते हैं तो सचमुच मन सुख-सतोष से भर उठता है। अधिक-से-अधिक लोग इस मगलकारी विधि का लाभ उठाकर सुखलाभी हो, अधिक-से-अधिक लोगो का भला हो, कल्याण हो, मगल हो, यही धर्म-कामना है। ●

# ३. साधना के दस दिन : प्रवचन-प्रवाह

## पहला दिन

आज हमारी साधना का पहला दिन पूरा हुआ। पहला दिन थोड़ा कठिनाइयो का होता है एक छोटा-सा कारण, शिविर की व्यवस्था से सबधित है। नए-नए साधको को शिविर की व्यवस्था मे कई असुविधाए अनुभव होती हैं, केवल रहन-सहन की ही नही, शरीर ने भी अपना स्वभाव बना लिया है, मन ने भी। अपने स्वभाव के बाहर निकलना न शरीर को पसद है, न मन को। शरीर और मन दोनो विद्रोह करने लगते हैं।

मन मे कई शकाए पैदा होती हैं। कोई साधक किसी अमुक साधना या ध्यान का अभ्यासी है तो मन मे विचार आता है कि यहा मैं क्या कर रहा हूं ? कही कोई धर्म-विरोधी कार्य तो नही कर रहा ? इत्यादि।

प्रत्येक साधक को यह खूब समझ लेना चाहिए कि इस साधना मे कही भी अध-विश्वास या कल्पना को स्थान नही है। सारा-का-सारा बोधि का मार्ग है, सत्य का मार्ग है, ज्ञान का मार्ग है, स्वय तपने का मार्ग है, पुरुषार्थ का मार्ग है।

परन्तु हर शाम को धर्म-चर्चा होगी—साधना-मार्ग का स्पष्टीकरण करने तथा साधना-विधि को समझाने के लिए। पहले तो हम यह समझेंगे

कि इस साधना का लक्ष्य क्या है ? साधना का लक्ष्य चित्त को पूर्ण रूप से निर्मल करना है, शुद्ध करना है। इसका पहला कदम चित्त को एकाग्र करना है। लक्ष्य की ओर जाने की यह पहली सीढ़ी है। इस साधना के द्वारा हम सुख तथा शातिपूर्वक जीवन जीने की कला सीखेंगे।

हम अनुभव करते है कि हमारें जीवन मे कितना तनाव है, खिचाव है, बेचैनी है, अशाति है, व्याकुलता है। हमारे पास सब साधन हो, सम्पत्ति हो, तो भी हम दुखी रहते है। इनका अभाव है तो दुखी हैं ही। मनका यह रोग सार्वजनीन है, सार्वकालिक है, सार्वदेशिक है।

यदि हम मन के इस रोग का कारण जान लें तो इसे दूर अवश्य कर सकेंगे। रोग का कारण मन के विकार हैं। यदि हमारा मन इन विकारो से मुक्त हो जाय, शुद्ध हो जाय, निर्मल हो जाय तो हम दुख से, अशाति से, बेचैनी से अपने आप दूर हो जायगे। चित्त के निर्मल होने पर किसी के प्रति ईर्ष्या या द्वेष नही जागेगा। निर्मल चित्त प्यार से, करुणा से, मुदिता से, समता से भर-भर उठेगा। हमारा मन सदा सतुलित रहेगा। यही कल्याण का मार्ग है।

(१) इस लक्ष्य को प्राप्त करने के लिए हमने सास को देखना शुरू किया। किस प्रकार हमारा सास आ रहा है, जा रहा है। केवल यही देखना शुरू किया। इसके साथ किसी नाम, मत्र या रूप को नही जोडा। इस साधना का संबध किसी सप्रदाय या मान्यता से नही है। यदि हम किसी नाम, मत्र या रूप को जोड़ देते तो उससे संबधित सप्रदाय से बध जाते। तब यह अभ्यास सबके लिए ग्राह्य तथा स्वीकार करने योग्य नही होता। सार्वजनीन रोग के लिए सार्वजनीन इलाज की ही आवश्यकता है। हमने इसीलिए शुद्ध सास का सहारा लिया।

(२) एक और बडा कारण है। हमारे सांस का हमारे विकारो से गहरा सबध है। जब-जब मन मे क्रोध जागे, भय जागे, वासना जागे, हमारे सांस की गति तेज हो जायेगी। जैसे ही विकार दूर हो जायेगा, सांस फिर अपने आप धीमा और अपनी साधारण गति से चलने लगेगा। सास को देखते-देखते हम अपने विकारो को देख सकेंगे। ज्योही हमने विकारो

को देखना शुरू किया, चित्त की सफाई का काम शुरू हो गया। विकारों को जानने के लिए सास का माध्यम अत्यत महत्व का है। इसके साथ यदि हम किसी नाम, मत्र या रूप को जोड देते तो सास अपनी जगह रह जाता और मन उस शब्द की गूज मे, उसका बार-बार उच्चारण करने मे या उस रूप की कल्पना मे डूब जाता। मन एकाग्र तो हो जाता, शाति भी मिलती, लेकिन हम अपने विकारो तक नही पहुच पाते। यदि हमे अपने विकारो को देखना है, मन की अन्तरतम गहराइयो तक पहुचना है, जहा हमारे विकार एकत्र हैं, सग्रहीत हैं, तो हमे बीच मे कोई दीवार नही खडी करनी है। विकारो से सीधा सम्पर्क आवश्यक है। इसीलिए हमने शुद्ध सास का सहारा लिया, ताकि विकारो को दूर कर सके।

मनुष्य ने जबसे जन्म लिया है, आख खोलकर बाहरी दुनिया को ही देखा है। सदैव बहिर्मुखी-ही-बहिर्मुखी। कभी अन्तर्मुखी होकर अपने को देखा ही नही। यह सारा शरीर-प्रपच जिसे, 'मैं-मैं', 'मेरा-मेरा' कहे जा रहा हू, यह सारा मानसिक प्रपच, जिसे 'मैं-मैं', 'मेरा-मेरा' कहे जा रहा हू—यह सब क्या है? अपने शरीर के बारे मे, मन के बारे मे बौद्धिक स्तर पर खूब जानकारी होगी। लेकिन अनुभूतियो के स्तर पर कुछ भी ज्ञान नही है। अनुभूतियो के द्वारा यह भी नही जाना कि शरीर और चित्त के परे भी कोई अवस्था है।

सत्य की खोज मे निकलने वाला साधक किसी कल्पना को स्थान नही देगा। यह जो हमने सास का सहारा लिया और इसके साथ किसी कल्पना को जोडने नही दिया, इसका मुख्य कारण यही है कि हम सच्चाई को जान रहे हैं—'मैं सास ले रहा हू।' भले ही यह एक मोटा सत्य है, पर है सत्य। कोई कल्पना नही।

हम अपने शरीर और मन के प्रपच को देखेंगे। खूब देखेंगे। हमारे विभिन्न बाहरी अग—हाथ, पैर आख आदि हमारी इच्छा के अनुसार काम करते हैं, लेकिन शरीर के भीतर के जो अंग हैं—फेफडे, हृदय आदि हमारे आदेश का इतजार नही करते। निरन्तर प्रकृति के नियम के अनुसार काम करते रहते हैं। इसके अतिरिक्त हमारा सारा शरीर

जो नन्हें-नन्हें परमाणुओ से, जीव-कोषो से बना है, उनमे कुछ-न-कुछ खटपट होती ही रहती है। समग्र शरीर-पिंड मे कुछ-न-कुछ जीव-रासायनिक प्रतिक्रिया, विद्युत् चुम्बकीय प्रतिक्रिया, निरन्तर होती रहती है। वह सच्चाई अनुभूति से जानेंगे।

शरीर के बारे मे सुना है, शास्त्रो मे पढा है कि यह नश्वर है, भगुर है। मन के बारे मे भी सुना है कि यह चचल है, चपल है। लेकिन अनुभूति के स्तर पर यह बात नही जानी। इसीलिए शरीर और मन के प्रति बडी आसक्ति है। यह आसक्ति केवल बौद्धिक-स्तर की जानकारी से टूटने वाली नही है। इसलिए हमारे यहा सत्य के साक्षात्कार को इतना महत्व दिया गया। सत्य को ही ईश्वर माना गया।

सत्य का साक्षात्कार स्थूल से ही आरम्भ होता है और सूक्ष्म-से-सूक्ष्मतर और सूक्ष्मतर-से-सूक्ष्मतम होता हुआ परम सत्य तक पहुच जाता है। यदि हमे परम सत्य का साक्षात्कार करना है, जो अवस्था इद्रियातीत है, भावातीत है, लोकातीत है, वहा तक पहुचना है, तो हमे इद्रिय जगत् के क्षेत्र की स्वय यात्रा करके अनुभूतियो के क्षेत्र से गुजरना ही पडेगा।

आज दिन भर अभ्यास करते-करते एक बात बडी स्पष्ट हो गई। मन की चचलता के बारे मे खूब सुना था, पढा था। अब अनुभव हो गया कि मन एक क्षण भी नही टिकता। मन की चचलता के साथ एक और बात स्पष्ट हुई कि या तो यह भूतकाल की याद मे भागता है अथवा भविष्य की कल्पना की ओर। एक क्षण भी वर्तमान मे नही रहना चाहता। मन की इस प्रकार की गति इसका स्वभाव बन गई है। जीवन भर हम या तो भूतकाल की सुखद या दुखद स्मृतियो मे अथवा भविष्य की सुखद या दुखद कल्पनाओ मे खोये रहते हैं। इसी से असतुष्ट, असतुलित और बेचैन रहते हैं।

साधना के अभ्यास द्वारा आरम्भ हुआ वर्तमान मे जीने का कार्य। मन को सिखाने लगे कि देख इस सास को—"जो आ रहा है या जा रहा है।" यह इस क्षण की घटना, इस क्षण की सच्चाई है। मन को

सिखाने लगे कि भूतकाल की स्मृतियो और भविष्य की आकाक्षाओ से छूटकर वर्तमान मे रहना सीखे। ज्योही वर्तमान मे रहना आने लगेगा, बहुत-से रहस्य सामने आयगे। जैसे-जैसे हम स्थूल से सूक्ष्म की ओर चलेंगे, ज्ञात से अज्ञात को भी जानने लगेंगे। इस प्रयत्न मे सास एक कडी का काम करेगा, एक पुल का काम करेगा।

मन के बारे मे एक बात और सामने आई कि मन कभी एक बात पर नही टिकता। कभी एक बात तो कभी दूसरी बात, सो भी ऐसी बातें जिनका कोई तारतम्य नही, तालमेल ही नही ! केवल उलझन-ही-उलझन है, मानो होश ही नही है।

इस प्रकार मन का एक और रहस्य स्पष्ट होने लगा। जब कभी मन सुखद स्मृति की कल्पना मे डूबा रहता है तो बडी चाह रहती है कि वह स्मृति कायम रहे, वह स्थिति पुनः प्राप्त हो। इसी प्रकार दुखद कल्पना और दुखद स्थिति को हमेशा टालने की चाह रहती हैं। ये राग, द्वेष और मोह-मूढता (बेहोशी) की स्थितिया बनी ही रहती है। कहा शाति है ? कहा सुख है जीवन मे ? हमारे मन के सारे-के-सारे विकारो की जननी ये तीनो अवस्थाए हैं—राग, द्वेष और मोह की।

यह सारा अभ्यास हमे चित्त की निर्मलता की ओर ले जाने वाला है। इसमे पहला कदम चित्त को एकाग्र करने का है। यह कदम भी थोड़ा-बहुत मैल उतारने वाला होना ही चाहिए।

कैसे ? हम केवल सास को देख रहे हैं, जान रहे हैं, तो हमारा सबध भूतकाल की स्मृतियो और भविष्य की कल्पनाओ से टूट रहा है। एक तरह से राग और द्वेष से टूट रहा है। यथाभूत सास को देखने मे कहा राग पैदा होगा ? कहा द्वेष पैदा होगा ? जो सास अपने स्वभाव से चल रहा है उसे शाति से, दृढता से, देख रहे हैं। उस क्षण हम मोह से भी दूर हैं, क्योकि किसी कल्पना मे नही उलझ रहे। दिन भर के अभ्यास मे कुछ क्षण ऐसे आते ही हैं जब हम केवल सास को देख रहे हैं। ये क्षण बडे महत्व के हैं। उस क्षण का चित्त निर्मल हुआ।

इसी प्रकार एक और रहस्य प्रकट होता है। जब हमारे अतर-

तम मे सग्रहीत विकार-समूह से निर्मल चित्त का सपर्क होता है तो वड़ी तीव्र प्रतिक्रिया होती है। एक तूफान-सा उठता है, ज्वालामुखी-सा फूटता है। मन और शरीर का गहरा सबध है। अत. यह प्रतिक्रिया शरीर मे प्रकट होती है। किसी का पाव टूटने लगता है तो किसी की कमर फटने लगती है। किसी का सिर चकराता है तो किसी का जी घबराता है। किसी का भाग जाने का मन करता है तो किसी को नीद ही आने लगती है। यह सब क्यो होता है ? हमारा अभ्यास चित्त को अपने स्वभाव से पलटने का प्रयास है। यह प्रतिक्रिया इस प्रयास के विरुद्ध होती है। इन पीड़ाओ का बडा कारण मन की विपरीत प्रतिक्रिया का शरीर पर प्रकटीकरण है। जैसे-जैसे हम अपने अभ्यास मे पुष्ट होते जायगे, ये प्रतिक्रियाए कम होने लगेंगी। धीरे-धीरे हमने अपने मन मे जो विकार इकट्ठे कर रखे हैं, उनका शमन होने लगेगा। उन्हे धोते चले जायगे, साफ करते चले जायगे। यदि हम दृढता के साथ साधना में लगे रहेगे तो इन प्रतिक्रियाओ को जड से उखाड़ देंगे। चित्त स्वभाव से निर्मल हो जायगा। हमे जीना आ जायगा। सुख से जियेंगे, शाति से जियेंग। हम अपने भीतर शाति का अनुभव करेंगे और जिन लोगो के साथ हमारा सपर्क होगा, उन्हे भी शात और सुखी करेंगे।

इस अभ्यास मे हमारे सामने कुछ कठिनाइया आती हैं, उनसे सजग रहेंगे।

दस दिन तक इस साधना का अभ्यास करते हुए किसी अन्य साधना या अभ्यास को इसके साथ नही जोड़ेंगे। ऐसा होने पर बडी हानि होने की आशका है। भोजन मे सयम रखना भी अत्यत आवश्यक है। जितना भोजन एक बार मे हम करने के अभ्यस्त हैं, यहा उससे भी कम भोजन करेंगे। इससे साधना अच्छी हो पायगी। इसी प्रकार प्रमाद से दूर रहेंगे। शारीरिक थकान को कम करने के लिए भले हम एक बार में पाच मिनट लेटकर भी अभ्यास कर लें, लेकिन ऐसे न लेटें कि नीद ही आने लगे। एक अन्य कठिनाई, खासकर हम भारतीय साधको की है। हमे बात करने का वड़ा शौक है। मौन व्रत रखते हुए भी बात करने

की बडी चाह रहती है। साधना की सफलता के लिए मौन, पूर्ण मौन, आर्य मौन, रखना नितांत आवश्यक है।

साधना प्रारभ करने के पहले पचशील पालन करने का व्रत लिया। यह कोई कर्मकाड पूरा करने के लिए नही है। इस व्रत का कड़ाई से पालन करना है। ये शील हमारी साधना की आधार-शिलाए है। हमे शील को पुष्ट करना है। शील का दृढता तथा निष्ठा से पालन हमें सम्यक् एकाग्रता यानी सम्यक् समाधि प्राप्त करने और प्रज्ञा को जगाने मे सहायक होगा। इससे चित्त के विकार निकलने शुरू होगे और निर्मलता आने लगेगी। ●

आओ लोगो जगत के, चले धरम के पथ ।
इस पथ चलते ज्ञानिजन, इस पथ चलते सत ॥

धरम पथ ही शान्ति पथ, धरम पथ सुख पथ ।
धरम पथ पर जो चले, मगल जगे अनत ॥

आओ मानव मानवी, चले धरम के पथ।
कदम-कदम चलते हुए, करें दुखो का अन्त ॥

आते-जाते सास का, रहे निरन्तर ध्यान।
मन सुधरे मगल सधे, होय परम कल्याण ॥

धरम-धरम तो सब कहे, धरम न समझे कोय।
निरमल मन का आचरण, सत्य धरम है सोय ॥

धरम न हिन्दू बौद्ध है, सिक्ख न मुसलिम जैन।
धरम चित्त की शुद्धता, धरम शान्ति सुख चैन ॥

# दूसरा दिन

हमारी साधना का दूसरा दिन पूरा हुआ। कठिनाइयो की दृष्टि से दूसरा दिन पहले दिन से जरा अच्छा, लेकिन कठिनाइया तो हैं ही। इनका सामना करना होगा। साधना की सफलता के लिए दो बातो को अच्छी तरह समझ लेना चाहिए। एक तो यह कि जैसे बताया जाय, ठीक वैसे ही काम करें। अपनी ओर से न कुछ जोड़ें, न तोड़ें। दूसरे, खूब धीरज से काम करें—उतावलेपन से नही, व्यग्र होकर नही, उत्कठित होकर नही। मन का स्वभाव बहुत चचल हो गया है। जब यह मालूम हो जाय कि मन भाग गया है, भटक गया है तो इसकी वजह से व्यग्र न हो, निराश न हो। इस सच्चाई को मुस्करा कर स्वीकार करें। मन तुरन्त वापस लौट आयेगा। मन को वापस लाने मे तनाव नही पैदा करना है। केवल जानना है। इस क्षण की सच्चाई को जानते रहना है। बस, यही पर्याप्त है। बराबर काम मे लगे रहे। प्रमाद न हो।

यदि धीरज से काम करते रहेगे तो लक्ष्य तक पहुच ही जायगे। अपने लक्ष्य तक पहुचने के लिए स्वय प्रयत्न करना है, परिश्रम करना है। स्वयं पुरुषार्थ करना है, पराक्रम करना है।

आज हम मोटे तौर पर यह समझ लें कि जिस रास्ते पर चल रहे हैं, वह रास्ता क्या है ? भगवान बुद्ध के जीवनकाल की एक घटना है। एक बुढियामाई भगवान बुद्ध के पास आयी। उसने पूछा, "महाराज ! मुझे धर्म-मार्ग ऐसी सरल भाषा मे समझाए, जिसे मैं समझू और उस पर चल सकू।" भगवान ने उस समय की जन भाषा मे समझाया :

"सब्ब पापस्स अकरण, कुसलस्स उप सम्पदा।
सचित्तपरियोदपन, एत बुद्धानसासन॥"

"सभी प्रकार के पापो को न करना, कुशल कर्मों का सपादन करना, अपने चित्त को निर्मल करना—यही समस्त बुद्धो की शिक्षा है।"

पाप कर्म क्या होते हैं? और कुशल कर्म क्या होते हैं? अपनी वाणी या शरीर से दूसरे प्राणियो की हानि करना ही पाप है। जिस कर्म से दूसरो को सुख पहुचता हो, शाति मिलती हो, उनका मगल होता हो, वही पुण्य है, वही कुशल कर्म है। जो कर्म दूसरो को हानि पहुचाए, उससे बचें और जो दूसरो को लाभ पहुचाए, वही करें। औरो को हानि पहुचाने वाला कर्म स्वय की भी हानि करता है। औरो को लाभ पहुचाने वाला कर्म स्वय को भी लाभ पहुचाता है। यह कुदरत का नियम है, विश्व का विधान है। जैसा बीज बोयेंगे, वैसा ही फल आयेगा। प्रकृति के इस कानून को समझकर इसके अनुसार चलना ही धर्म है।

भगवान बुद्ध ने तीसरी बात चित्त को निर्मल करने की कही। ज्यो-ज्यो चित्त निर्मल होता जायगा, अपने आप दुष्कर्म नही होगे। चित्त मैला होता है, तभी वाणी और शरीर से दुष्कर्म होते हैं। जब चित्त निर्मल हो जायगा, तो अनत करुणा, मैत्री, मुदिता और अनन्त समता से भर जायगा। निर्मल-चित्त व्यक्ति किसी को हानि नही पहुचा सकता। वह तो कल्याण ही करेगा।

चित्त की इस अवस्था तक पहुचने के लिए धर्म के मार्ग पर एक-एक कदम चलते हुए अभ्यास स्वय करना होगा। इस मार्ग को जरा विवरण के साथ समझें। उन दिनो की भाषा मे इस धर्म-मार्ग को, मगल-मार्ग को, मुक्ति-मार्ग को, विशुद्धि-मार्ग को, "अरियो अट्ठङ्गिको मग्गो" कहा गया, यानी आठ अगवाला ऐसा मार्ग, जो हमे आर्य बना दे। 'आर्य' शब्द का आज किसी जाति-विशेष के लिए प्रयोग होने लगा। भारतवर्ष की पच्चीससौ वर्ष पहले की जन-भाषा मे आर्य कहते थे सत व्यक्ति को, सज्जन व्यक्ति को, भले आदमी को, निर्मल चित्त व्यक्ति को। जो

व्यक्ति सत नही हुआ हो, निर्मल चित्त नही हुआ हो, यानी दूषित चित्त हो वह 'अनार्य' कहलाता था।

यह आठ अग वाला मार्ग किसी सप्रदाय का मार्ग नही है। यह सार्वजनीन मार्ग है, जो हर व्यक्ति को आर्य वना देता है, वह चाहे जिस सप्रदाय का, जाति का, मान्यता का या रग-रूप का हो। मनुष्य तो मनुष्य ही है, एकदम पलट जायगा। इस पर चलकर देखें। किसी के कहने से नही मानें, स्वय अनुभव करे।

आओ, इस मार्ग को समझे। इस मार्ग के तीन भाग हैं। शील, समाधि और प्रज्ञा।

शील का अर्थ है सदाचार। शील के अन्तर्गत धर्म के तीन अंग आते हैं :

'सम्मा वाचा, सम्मा कम्मन्त और सम्मा आजीवो।'

'सम्मा वाचा' अर्थात् सम्यक् वाणी। वाणी शुद्ध होनी चाहिए, पवित्र होनी चाहिए। वाणी की शुद्धता, निर्मलता को समझने के लिए यह जानना आवश्यक है कि वाणी का मैल क्या है ? जो झूठ वोलकर ठगता है, कडुवी-कटु वात वोलकर जी दुखाता है, चुगली की वात करके परस्पर प्रेम को तुडवाता है, फ़जूल-निरर्थक वात करके समय नष्ट करता है, वह वाणी को मैला करता है। वाणी के इन चार प्रकार के मैल से वचें। वाणी अपने आप पवित्र हो जायगी, शुद्ध हो जायगी।

'सम्मा कम्मन्त' अर्थात् शरीर के कर्म सम्यक् हो। कर्मान्त इसलिए कहा कि हर कर्म का प्रारभ मन से होता है, फिर वाणी पर उतरता है और आगे वढकर शरीर पर उतरता है। इसीलिए 'कर्मान्त' कहा। शरीर का हर कर्म शुद्ध, पवित्र होना चाहिए। शरीर के कर्म की शुद्धता को समझने के लिए यह समझें कि शरीर का मैल क्या है ? शरीर के चार प्रकार के मैले कर्म हैं—किसी प्राणी की हत्या करना, किसी दूसरे की वस्तु को चुराना, व्यभिचार करना और मादक पदार्थों का सेवन करना। शरीर के इन चार दुष्कर्मों से वचें, शरीर के कर्म अपने आप निर्मल हो जायगे।

शील के अन्तर्गत धर्म का तीसरा अग है 'सम्मा आजीवो', सम्यक्

आजीविका। हर व्यक्ति को जीवन-यापन के लिए कोई-न-कोई कार्य करना आवश्यक है, चाहे वह नौकरी हो या व्यवसाय। इसमे मापदण्ड यही है कि आजीविका के साधन मे अन्य किसी की हानि न हो। जिससे हमे आय होती है, आमदनी होती है, उसे हम धोखा न दें। बस, यही सम्यक् आजीविका है।

धर्म का दूसरा क्षेत्र है—समाधि। यदि धर्म मात्र शील-सदाचार के उपदेशो पर ही आकर रुक जाता तो धर्म, धर्म नही होता। शील-सदाचार के उपदेश तो हमेशा से सुनते आए है। "दुष्कर्म नही करना चाहिए", यह बात बुद्धि के स्तर पर खूब समझ मे आती है, अच्छी भी लगती है, लेकिन जब करने का समय आता है तो दुष्कर्म हो ही जाता है, क्योकि मन वश मे नही है। समाधि द्वारा मन वश मे किया जाता है। इसके तीन अग हैं .

"सम्मा वायामो, सम्मा सति, सम्मा समाधि ।"

'सम्मा वायामो' का अर्थ है सम्यक् व्यायाम, सम्यक् कसरत। जिस प्रकार शरीर के विकार, शरीर के रोग, दूर करने के लिए उचित व्यायाम, कसरत आवश्यक है, उसी प्रकार मन के विकार दूर करने के लिए, मन की निर्बलता दूर करने के लिए, मन का व्यायाम आवश्यक है। मन का यह व्यायाम क्या है ? अपने ही मन का निरीक्षण करते हैं और देखते हैं कि मन मे यह खराबी है, यह बुराई है, तो उसे निकालने का प्रयास करते हैं। फिर मन को देखते हैं और पाते है कि मन मे किसी प्रकार की बुराई नही है, तो मन के दरवाजे बद कर लेते हैं और प्रयत्न करते हैं कि जो बुराई मन में नही है, वह आने न पाए। फिर मन को देखते है और पाते है कि मन मे यह सद्‌गुण है, अच्छाई है, तो प्रयत्न करते हैं कि वे कायम रहे, उनका सवर्धन हो, उन्हे बढावें। फिर मन का निरीक्षण करते हैं और अनुभव करते हैं कि मन मे अमुक सद्‌गुण तो हैं ही नही, वे आने चाहिए। इसलिए प्रयास करते हैं कि वे सद्‌गुण प्राप्त हों—बस, यही चारो मन के सम्यक् व्यायाम हैं।

समाधि का अगला अग है 'सम्मा सति', सम्यक् स्मृति। पच्चीस सौ वर्ष मे भाषा बदल जाती है, अर्थ बदल जाते हैं। आज तो स्मृति

कहते हैं याददाश्त को, स्मरण-शक्ति को। उन दिनो स्मृति का मुख्य अर्थ था जागरूकता, सावधानी। जागरूकता वर्तमान क्षण की हुआ करती है। बीते हुए क्षणों के प्रति कोई सावधान नही रह सकता, उनका तो केवल स्मरण ही होता है। हम वर्तमान क्षण के प्रति जितने-जितने सजग हैं उतनी-उतनी सम्यक् स्मृति है। अपने बारे मे इस क्षण की सच्चाई है, बस इसी को महत्व देना है। हम देख रहे हैं कि मन अपनी पुरानी आदत के अनुसार भागता है—कभी भूत मे तो कभी भविष्य मे। प्रयत्न करते हैं, उसे वर्तमान पर लाते हैं। देखते हैं, सास आ रहा है, जा रहा है, स्पर्श कर रहा है, नही स्पर्श कर रहा है। जो भी मानसिक स्थिति है, उसी को देख रहे हैं। स्थूल से शुरू करके सूक्ष्मता की ओर उतरने लगे।

पहले स्थूल-स्थूल बातें जान ली, मोटा-मोटा सांस जान लिया। फिर जरा सूक्ष्म सास जान लिया, फिर सास का छूना जान लिया। अब इससे ज्यादा सूक्ष्म बात जानने की कोशिश करेंगे। एक ओर सास को जानते रहेगे, दूसरी ओर यह जानेंगे कि नाक के त्रिकोण का जो स्थान हमने चुना है वहा और क्या हो रहा है ? सास के स्पर्श की कुछ-न-कुछ प्रतिक्रिया हो ही रही है। मालूम होने लगेगा कि जो सांस भीतर की ओर आ रहा है, वह शीतल-सा लगता है, जो बाहर जाता है वह उष्ण-सा लगता है। यह प्रकृति के नियम के अनुसार बाहर और भीतर के वाता-वरण के प्रभाव से हो रहा है। यह वर्तमान की सच्चाई है, कल्पना नही है। धीरे-धीरे अन्य सच्चाइया प्रकट होने लगेंगी। ज्यो-ज्यो मन सूक्ष्म होने लगेगा, शरीर के अन्दर जो-जो जीव-रासायनिक, विद्युत्-चुम्बकीय प्रतिक्रियाए हो रही हैं, उनका अनुभव करने लगेगा।

फिलहाल तो अभ्यास को नाक के इस त्रिकोण तक ही सीमित रखना है। इसी सीमा के अदर देखेंगे कि कभी भारीपन मालूम हो रहा है तो कभी हलकापन, कभी शीतलता तो कभी गर्मी, कभी खुजलाहट तो कभी कुछ और। किस समय क्या होगा, इसकी पूर्व धारणा नही होनी चाहिए, पूर्व कल्पना नही होनी चाहिए। स्वभाव से अपने आप जो हो रहा है, उसे ही देखेंगे। जागरूक रहकर वर्तमान की सच्चाई को

देखेंगे। यही सम्यक् स्मृति है। इसके द्वारा हम अनुभूतियो के स्तर पर ज्ञात से अज्ञात क्षेत्र को जानेंगे।

इस क्षेत्र का तीसरा अग है, 'सम्मा समाधि', सम्यक् समाधि। समाधि का अर्थ है चित्त की एकाग्रता। मन किसी भी आलबन को लेकर एकाग्र हो सकता है, लेकिन मन की एकाग्रता मात्र सम्यक् समाधि नही है। आलबन को लेकर यदि हम राग पैदा कर रहे हैं, द्वेष पैदा कर रहे हैं तो यह सम्यक् समाधि नही है। आलबन को देखने का हमारा प्रयत्न राग, द्वेष और मोह-विहीन हो। हमारा चित्त एकाग्र हो और सतत जागरूक हो। जागरूकता इस क्षण की सच्चाई के प्रति हो और साथ ही राग, द्वेष और मोह-विहीन हो। बस, यही सम्यक् समाधि है।

यह जो हम सास को देख रहे हैं तो न राग जागता है, न द्वेष जागता है और न ही कोई भ्रम-भ्राति यानी मोह-मूढता है। सास आ रहा है, जा रहा है—इसी को देख रहे हैं। यदि कोई सवेदना मालूम हो रही है तो उसे भी राग, द्वेष और मोह-विहीन होकर देख रहे है। ऐसी समाधि मे स्थित व्यक्ति राग, द्वेष और मोह-विहीन अवस्थाओ मे वर्तमान क्षण की सच्चाई के प्रति सतत जागरूक है। यही सम्यक् समाधि है, शुद्ध समाधि है, निर्मल समाधि है।

प्रज्ञा की चर्चा कल करेंगे। ०

क्षण-क्षण, क्षण-क्षण बीतते, जीवन बीतत जाय।
क्षण-क्षण का उपयोग कर, बीता क्षण नहि आय॥

अपना भी होवे भला, भला सभी का होय।
जन-जन का मगल सधे, शुद्ध धरम है सोय॥

सास देखते-देखते, सत्य प्रगटता जाय।
सत्य देखते-देखते, परम सत्य दिख जाय॥

धरम न मिथ्या मान्यता, धरम न मिथ्याचार।
धरम न मिथ्या कल्पना, धरम सत्य का सार॥

जब-जब अन्तर जगत मे, जागे चित्त विकार।
मैं भी दुखिया हो उठू, दुखी करूं ससार॥

हिन्दू हो या बौद्ध हो, मुसलिम हो या जैन।
जब-जब मन मैला करे, तब-तब हो बेचैन॥

## तीसरा दिन

आज हमारी साधना के तीन दिन पूरे हुए। कल दोपहर को विपश्यना दी जायगी। तबतक के लिए स्मृति का अभ्यास करना है और समाधि को पुष्ट करना है। मन को और अधिक सूक्ष्म तथा तीक्ष्ण बनाना है।

ध्यान के स्थान को जरा छोटा करना होगा। अब नासिका के नीचे ऊपर वाले होठ तक का जो स्थान है, उस पर जो सवेदना मालूम हो, उसे महत्व देंगे। उसे देखेंगे।

सवेदना शब्द को लेकर कभी-कभी साधको के मन मे एक भ्रम, एक भ्राति पैदा होती है? क्योकि ध्यान के नाम पर हमने बहुत-से बौद्धिक लेप लगा लिये हैं तो किसी अलौकिक अनुभूति की अपेक्षा होती है। लेकिन यह विधि अपने आप मे निराली है। यहा किसी अलौकिकता के पीछे नही दौड़ना है। जो स्वाभाविक है, नैसर्गिक है, वास्तविक है, बस, केवल उसे ही देखना है।

कल हमने धर्म के आठ अगो मे से छ अगो की चर्चा की थी। शील की चर्चा हुई, जिसमे शरीर और वाणी के दुष्कर्मों से बचने की बात थी। समाधि की चर्चा हुई, जिसमे मन को वश मे करने की बात आयी। पर हमेशा मन के साथ जोर-जबरदस्ती करके, उसे दमन करते हुए कोई व्यक्ति दुखो से छुटकारा नही पा सकता। हर दमन हमारे मन मे एक नई गाठ, एक नया तनाव, पैदा करता है। दमन द्वारा एक बार वाणी और शरीर के दुष्कर्मों से तो बच जाते है क्योकि मन अपने वश मे आ गया, पर यह सही समाधान नही है। प्रारभ तो अवश्य उससे होता है, पर जरा

क्षण-क्षण, क्षण-क्षण बीतते, जीवन बीतत जाय।
क्षण-क्षण का उपयोग कर, बीता क्षण नहिं आय॥

अपना भी होवे भला, भला सभी का होय।
जन-जन का मगल सधे, शुद्ध धरम है सोय॥

सास देखते-देखते, सत्य प्रगटता जाय।
सत्य देखते-देखते, परम सत्य दिख जाय॥

धरम न मिथ्या मान्यता, धरम न मिथ्याचार।
धरम न मिथ्या कल्पना, धरम सत्य का सार॥

जब-जब अन्तर जगत मे, जागे चित्त विकार।
मैं भी दुखिया हो उठू, दुखी करूं ससार॥

हिन्दू हो या बौद्ध हो, मुसलिम हो या जैन।
जब-जब मन मैला करे, तब-तब हो बेचैन॥

# तीसरा दिन

आज हमारी साधना के तीन दिन पूरे हुए। कल दोपहर को विपश्यना दी जायगी। तबतक के लिए स्मृति का अभ्यास करना है और समाधि को पुष्ट करना है। मन को और अधिक सूक्ष्म तथा तीक्ष्ण बनाना है।

ध्यान के स्थान को जरा छोटा करना होगा। अब नासिका के नीचे ऊपर वाले होठ तक का जो स्थान है, उस पर जो सवेदना मालूम हो, उसे महत्व देंगे। उसे देखेंगे।

सवेदना शब्द को लेकर कभी-कभी साधको के मन मे एक भ्रम, एक भ्रांति पैदा होती है ? क्योकि ध्यान के नाम पर हमने बहुत-से बौद्धिक लेप लगा लिये हैं तो किसी अलौकिक अनुभूति की अपेक्षा होती है। लेकिन यह विधि अपने आप मे निराली है। यहा किसी अलौकिकता के पीछे नही दौडना है। जो स्वाभाविक है, नैसर्गिक है, वास्तविक है, बस, केवल उसे ही देखना है।

कल हमने धर्म के आठ अगों मे से छ अगो की चर्चा की थी। शील की चर्चा हुई, जिसमे शरीर और वाणी के दुष्कर्मों से बचने की बात थी। समाधि की चर्चा हुई, जिसमे मन को वश मे करने की बात आयी। पर हमेशा मन के साथ जोर-जबरदस्ती करके, उसे दमन करते हुए कोई व्यक्ति दुखो से छुटकारा नही पा सकता। हर दमन हमारे मन मे एक नई गाठ, एक नया तनाव, पैदा करता है। दमन द्वारा एक बार वाणी और शरीर के दुष्कर्मों से तो बच जाते हैं क्योकि मन अपने वश मे आ गया, पर यह सही समाधान नही है। प्रारभ तो अवश्य उससे होता है, पर जरा

सा ही। हमे आगे बढना है और उसी को 'प्रज्ञा' कहते है। प्रज्ञा के क्षेत्र मे गहराइयो से गुजर जायगे तो मन को दबाने की जरूरत नही होगी।

आज प्रज्ञा के क्षेत्र को बौद्धिक स्तर पर समझेगे। धर्म के शेष दो अग प्रज्ञा के अन्तर्गत आते हैं—'सम्मा सकप्पा' यानी सम्यक् संकल्प और 'सम्मा दिट्ठि', यानी सम्यक् दृष्टि।

सकल्प का अर्थ है—चिंतन, मनन। हमारे मन मे जो विचार चलते है, सकल्प-विकल्प चलते है वे सम्यक् होने चाहिए, सही होने चाहिए। जब साधना का अभ्यास प्रारभ किया तब भी विचार चलते थे और अब भी चलते हैं। हर साधक ने अनुभव किया होगा कि जब कार्य शुरू किया तब विचार बहुत अधिक राग-रजित, द्वेष-दूषित और मोह-विमूढित थे। सास के प्रति साक्षीभाव लाते-लाते, स्मृति का अभ्यास करते-करते, अनुभव हुआ होगा कि दूषित विचारो से थोडा-थोड़ा छुटकारा होने लगा है। दूषित विचार कम होने लगे हैं।

प्रज्ञा के क्षेत्र का दूसरा अग है सम्यक् दृष्टि, सम्यक् दर्शन। दर्शन शब्द आज बडा भ्रामक हो गया है। पच्चीस सौ वर्ष पहले भी दर्शन शब्द का दुरुपयोग होने लगा था। ध्यान के क्षेत्र मे, अध्यात्म के क्षेत्र मे, जिस सही अर्थ का प्रयोग होना चाहिए, वह तो लुप्त हो गया और दर्शन का अर्थ होने लगा अमुक-अमुक मान्यताए, परम्पराए। हर सप्रदाय की अपनी भिन्न-भिन्न दार्शनिक मान्यताए होती हैं। हर सप्रदाय अपनी इन दार्शनिक मान्यताओ को महत्व देता है और मानता है कि यही सम्यक् दर्शन है। बस, यही विवाद खड़े हो गए। दर्शन का सही और वास्तविक अर्थ लुप्त हो गया। दर्शन का सही अर्थ है जो बात, जो वस्तु जैसी है, उसे वैसे ही उसके गुण-धर्म-स्वभाव मे देखें। यही सम्यक् दर्शन है।

प्रज्ञा के तीन सोपान हैं—श्रुतमयी प्रज्ञा, चिंतनमयी प्रज्ञा और भावनामयी प्रज्ञा।

श्रुतमयी प्रज्ञा का अर्थ है वह ज्ञान, जो हमने सुन लिया अथवा शास्त्रो मे पढ लिया। बड़ा उपयोगी है यह ज्ञान। इसका अपना लाभ है। इससे प्रेरणा मिलती है, मार्ग-दर्शन मिलता है। लेकिन किसी बात को केवल श्रद्धापूर्वक मान लेना मात्र काफी नही है। इस ज्ञान से, मार्ग-दर्शन से

प्रेरणा लेकर आगे कदम बढे, तभी लाभ होता है, अन्यथा केवल सुना या पढा हुआ ज्ञान अन्ध-श्रद्धा का रूप ले लेता है।

चिंतनमयी प्रज्ञा का अपना महत्व है। चिंतन-मनन करना मनुष्य का स्वभाव है, उसका अपना प्राकृतिक धर्म है। वह हर बात अपनी बुद्धि की कसौटी पर कसकर देखेगा। मनन करेगा तो ही स्वीकार करेगा। यह प्रज्ञा का दूसरा क्षेत्र है। जो कुछ सुना है, पढा है, उस पर चिंतन-मनन करके यह निश्चय करना कि कौन-सी बात युक्तिसगत है, न्याय-सगत है, तर्क-सगत है, धर्म-सगत है ? तब ही उसे स्वीकार करना। लेकिन इससे भी अगला कदम है और वह नही उठा तो यह स्थिति भी खतरनाक हो जायगी। सिर पर एक दम्भ सवार हो जायगा कि मुझे ज्ञान प्राप्त हो गया—सारे शास्त्र पढ लिये, उन शास्त्रो को तर्क-वितर्क से समझ लिया। मैं बड़ा प्रज्ञावान हो गया। यह भी बड़ी भ्रातिमय स्थिति है। जबतक अपनी अनुभूति के स्तर पर अपने ज्ञान की वृद्धि नही होगी, सही माने मे लाभ नही होगा।

अतः श्रुतमयी और चिंतनमयी प्रज्ञा से लाभ लेकर अगला कदम उठाना, भावनामयी प्रज्ञा के क्षेत्र मे प्रवेश करना है। अपनी अनुभूतियो के बल पर जो प्रज्ञा बढ रही है वह कल्याण कारिणी प्रज्ञा है। उसी से मनोबल सधता है, पुरानी गाठें खुलती हैं, नई गाठें नही बधती। हम जो साधना कर रहे हैं, उसका यही लक्ष्य है कि प्रत्येक साधक की भावनामयी प्रज्ञा जाग्रत हो।

हर परपरा के महापुरुषो ने जो बात कही, अपने अनुभवो से कही। पर वह हमारे काम की तभी होगी जबकि वह सारा अनुभव हमारे जीवन मे उतरे। जो अनुभूति होती है, उसे शब्दो मे पूरी तरह नही उतारा जा सकता। कुछ तो अनुभूतिया ऐसी हैं, जो इद्रियातीत हैं। अन्तिम सत्य की अनुभूति हैं, परम सत्य की अनुभूति हैं। इन अनुभूतियो को शब्दो मे उतारना नितात असभव है, क्योकि शब्दो की अपनी सीमा होती है, भाषा की अपनी सीमा होती है। इसलिए सत्य की खोज मे निकले साधक के लिए यह आवश्यक है कि सत्य को अपनी अनुभूति के स्तर पर जाने। यही भावनामयी प्रज्ञा है। इस प्रकार सत्य की खोज आरभ करते है तो

अन्तर्मुखी होकर जिस सच्चाई का पहले दर्शन करते है, वह हमेशा स्थूल, ठोस, ही होती है। स्थूल सत्य का दर्शन होता है, घनीभूत सत्य का दर्शन होता है। घनीभूत सत्य को देखते-देखते उसके टुकडे होने लगते है तो फिर सूक्ष्म, सूक्ष्मता और फिर सूक्ष्मतम सत्य के दर्शन होने लगते हैं और अन्तत अन्तिम सत्य, परम सत्य, तक जाते है। अपनी अनुभूति मे जो उतर रहा है, वही अपनी प्रज्ञा है। यह प्रज्ञा कैसे वढे, कैसे भावित हो, कैसे इसका वहुलीकरण हो? जो सच्चाई जैसे प्रकट हुई, उसे वैसे ही देखेंगे, वैसे ही स्वीकारेंगे। इस पर किसी मान्यता का, दर्शन का, अथवा राग का, द्वेष का, भ्राति का रग-रोगन नही चढायगे।

सवसे पहली स्थूल इकाई इस शरीर की है। इससे काम शुरू करते है और इसकी सूक्ष्मताओ मे उतरते हैं। धीरे-धीरे चित्त की सूक्ष्मताओ मे उतरते हैं। उसके गुण, धर्म, स्वभाव को देखते हैं। इसके वाद जो इद्रियातीत धर्म है, सच्चाई है, लोकातीत धर्म है, सच्चाई है, उसका साक्षात्कार अपने आप हो जाता है।

शरीर की और संसार की अनित्यता और क्षण-भगुरता के वारे मे खूव सुना और पढा, लेकिन अनुभूतियो के स्तर पर यह वात नही जानी। इसलिए वडी भ्राति होती है। उस व्यक्ति ने, जिसे सम्यक् सम्वोधि प्राप्त हुई, वाहर की दुनिया को खूव देखा। वाहर की सच्चाइयो को वहुत देखा। फिर अन्तर्मुखी होकर अन्तर की सच्चाई को देखने लगा। इस शरीर के वारे मे क्या सच्चाई है? हड्डी है, मास है, लहू है, त्वचा है, इत्यादि-इत्यादि। फिर इन्हे टुकडे करके देखा तो पाया कि ये सव-के-सव नन्हे-नन्हे परमाणु-कणो से वने हैं और ये परमाणु-कण भी उत्पन्न होते हैं, नष्ट होते हैं। अनुभूति से मालूम हुआ कि उत्पन्न-नष्ट होने वाले ये कण 'परमाणु' से भी छोटे हैं। उस समय की समृद्ध भाषा मे भी ऐसे छोटे कण को व्यक्त करने के लिए कोई शव्द नही था। तो एक नया शव्द गढ लिया 'अष्टकलाप'। अष्टकलाप उस इकाई को कहा, जहा आठ चीजें जुड गयी। उनके और टुकडे नही हो सकते। यह है भौतिक जगत की नन्ही-से-नन्ही इकाई।

क्या आठ वातें जुड़ गयी? चार भौतिक तत्व और उनके अपने-

अपने गुण, धर्म, स्वभाव। पृथ्वी तत्व, जल तत्व, अग्नि तत्व, वायु तत्व—अपने-अपने गुण-धर्मों के साथ। और फिर देखा कि यह जो इतनी नन्ही-सी इकाई है, यह भी ठोस नही है। तरग-ही-तरग है। नश्वर है, भगुर है, उदय-व्यय ही उदय-व्यय है। और देखा कि इतनी तीव्र गति से इन तरगो का उदय-व्यय हो रहा है कि पलक झपकने भर मे ये अष्टकलाप अनेक शत सहस्र कोटि बार उत्पन्न हो-होकर नष्ट हो जाते हैं।

अनुभूतियो के स्तर पर जब यह बात स्पष्ट होती है कि यह शरीर कितना अनित्य है, कितना भगुर है। प्रतिक्षण उदय होता है, व्यय होता है तो आसक्तिया अपने आप टूटने लगती है। जितनी-जितनी अनुभूति-वाली यह प्रज्ञा पुष्ट होती है, सम्यक् होती है, उतनी-उतनी आसक्ति टूटती ही है। प्रज्ञा का यह पहला स्वरूप, अनित्यबोध का स्वरूप, जब जागने लगता है, प्रमुख होने लगता है, तो राग दूर होते हैं, द्वेष दूर होते हैं, मोह दूर होते हैं यानी दुख दूर होते है, व्याकुलता दूर होती है, कठिनाइया दूर होती हैं, तनाव दूर होते हैं।

ज्यो-ज्यो अनित्य-बोध पुष्ट होने लगता है त्यो-त्यो प्रज्ञा का दूसरा अग अनात्म-बोध स्पष्ट होने लगता है। यह अनात्म-बोध क्या है ? इसे भी ठीक से समझें।

दार्शनिको के अनात्मवाद और आत्मवाद के विवाद मे हमे नहीं पडना है। अनात्मभाव अर्थात् अहम्भाव और ममभाव का अभाव। "मैं" नही है, "मेरा" नही है। इस "मैं-मैं" ने, "मेरा-मेरा" ने कितनी आसक्ति पैदा कर दी है, यह खूब समझ मे आने लगेगा। व्यवहार-जगत मे "मैं-मेरा", "तू-तेरा" कहना पडता है। लेकिन वास्तविक कठिनाई आसक्ति की है, जिसके कारण दुख होता है। वस्तुत इस शरीर-स्कध के प्रति गहरा चिपकाव हो गया है, गहरी आसक्ति, हो गयी है। ऐसे ही चित्त-स्कध के प्रति गहरा चिपकाव, गहरी आसक्ति, हो गयी है। अनुभूति के स्तर पर देखने लगेंगे तो पता लगेगा कि जिनके प्रति आसक्ति पदा कर रहे हैं, ये तो तरगें-ही-तरगें हैं।

"सब्बो पज्जलितो लोको, सब्बो लोको पकम्पितो।"

सारे लोक प्रज्वलित-ही-प्रज्वलित हैं, सारे लोक प्रकम्पित-ही-प्रकम्पित हैं। यह तो उदय-व्यय का प्रकम्पन है, इसमे "मैं" और "मेरा" जैसा कुछ है ही नही। जब यह शरीर ही मेरा नही है तो इससे एक कदम भी आगे, एक इच भी आगे जो वस्तु है, व्यक्ति है, स्थिति है, वह "मेरी" कैसे होगी ? अनात्म का अर्थ है जहा अहम् समाप्त हो जाय, मम समाप्त हो जाय। तभी राग मिटता है, द्वेष मिटता है।

अनित्य और अनात्मबोध के साथ-साथ प्रज्ञा के तीसरे अग— "दुख" का वास्तविक बोध होने लगता है। सही माने मे दुख क्या है ? यह बात समझ मे आने लगती है। जो अनित्य है, प्रतिक्षण बदलता है, प्रतिक्षण भग होता है, जिस पर मेरा कोई अधिकार नही है, जो "मैं" नही, "मेरा" नही, उसके प्रति जितनी-जितनी आसक्ति है, उतना-उतना दुख ही है। यह बात अनुभूतियो से समझ मे आयेगी, प्रवचनो से नही। सही माने में दुख के दर्शन होने लगेंगे। स्थूल-स्थूल दुख के दर्शन तो होगे ही, आगे चलकर सूक्ष्म दुख के भी दर्शन होने लगेगे, जिसे दुनियादारी की भाषा मे "सुख" कहते है। अभी तो शरीर पर होने वाली स्थूल-स्थूल पीड़ाओ का जितना दुख है, उसे साक्षी भाव से देखना सीखेंगे। जिसे सुखद सवेदना कहते है, अनित्य स्वभाववाली होने के कारण उसके नष्ट होने पर जो दुख होता है, उसे भी जानेंगे और साक्षीभाव से देखना सीखेंगे।

अनित्य, अनात्म और दुःख की ये तीनो प्रज्ञाए भीतर से अपने आप जागने लगेंगी, तो बाह्य जगत मे भी प्रज्ञा का शासन चलेगा। जो बात अशुभ है, अशुभ ही लगेगी। जो असुन्दर है, असुन्दर ही लगेगी।

जैसे-जैसे अन्तर्मुखी होकर गहराइयो मे प्रवेश करेंगे तो मालूम होगा कि सगठन की, सश्लेषण की घनीभूत हो जाने की अपनी माया है। बडा भ्रम पैदा करती है यह माया। ज्यो-ज्यो प्रज्ञा पुष्ट होने लगेगी, सारी बात जैसी है, वैसी ही दिखने लगेगी। जैसा बाहर, वैसा भीतर। इस

प्रकार के ज्ञान से कभी घृणा नही जागेगी। धर्म कभी किसी से घृणा करना नही सिखाता। मैत्री जागेगी, करुणा जागेगी, जीवन मे समता आयगी।

इस भावनामयी प्रज्ञा को जगाने के लिए कल काम शुरू करेंगे। इन तीन दिनो तक शील पालन करते हुए समाधि के क्षेत्र मे जो पुरुषार्थ किया है, उसका लाभ कल मिलेगा। कितनी गहराइयो मे जा सकेंगे, यह बात हर व्यक्ति की अपनी मेहनत पर, अपने काम पर, अपनी तपस्या पर निर्भर करती है। निरन्तर अभ्यास मे लगे रहे। सफलता मिलने ही वाली है। ●

कायिक करम सुधार ले, वाचिक करम सुधार।
मनसा करम सुधार ले, यही धरम का सार॥

जो चाहे बन्धन खुले, मुक्ति दुखो से होय।
वश मे कर ले चित्त को, चित के वश मत होय॥

चित से चित का दमन कर, चित से चित्त सुधार।
चित्त स्वच्छ कर चित्त से, खोल मुक्ति के द्वार॥

पर-सेवा ही पुण्य है, पर-पीडन ही पाप।
पुण्य किये सुख ही मिले, पाप किये दुख-ताप॥

कुशल करम करते रहे, करे न पाप लवलेश।
मन निरमल करते रहे, शुद्ध धरम उपदेश॥

कुदरत का कानून है, सब पर लागू होय।
मैले मन दुखिया रहे, निरमल सुखिया होय॥

## चौथा दिन

साधना का चौथा दिन पूरा हुआ। चौथा दिन बडे महत्व का दिन है। तीन दिन से इसी के लिए परिश्रम कर रहे थे। अनेक साधको ने आज पहली बार अपने भीतर सत्य की धर्म-गगा मे डुबकी लगायी।

जब से जन्म लिया, आखें खोली, बाहर-बाहर ही देखा। बहिर्मुखी, बहिर्मुखी, सारे जीवन बहिर्मुखी ही रहा। कही धर्म के नाम पर कोई काम किया भी तो बाहर-बाहर का ही—बाहरी वेश-भूषा, बाहरी बनाव-शृगार, बाहरी दिखावा, बाहरी आडम्बर। थोडा और आगे बढा तो बाहरी-बाहरी कर्मकाड। इन्ही मे सारा जीवन बिता दिया। यदि कोई कुछ और आगे बढा तो अध्यात्म के नाम पर बुद्धि-विलास करने लगा। केवल दार्शनिक ऊहापोह, दार्शनिक वाद-विवाद। अध्यात्म का अर्थ ही नही समझा, धर्म का अर्थ ही नही समझा। अध्यात्म कहते हैं अपने भीतर की सच्चाइयो को स्वानुभूति द्वारा जानने को। धर्म कहते हैं धारण करने को। पर न कभी भीतर देखकर सच्चाई का अनुभव किया, न उसे धारण किया। सत्य के अनुसधान का कार्य ही नही किया, खोज का कार्य ही नही किया। भीतर जो अमृत भरा है, उस तक पहुचा ही नही, उसे चखा ही नही।

आज जो कदम उठाया है, वह नन्हा-सा कदम है इस लम्बी यात्रा का, जिस पर हम चलना चाहते हैं। अन्तर्मुखी होने का पहला कदम है; इसलिए बडे महत्व का है। अन्तर्मुखी दो प्रकार से हो सकते है—एक तो आखें बन्द करके बैठ गए और लगे किसी कल्पना का ध्यान करने—कल्पना-ही-कल्पना। कल्पना बडी प्रिय लगती है, बड़ी सुखद, पर सच्चाई

से कोसो दूर। दूसरे अन्तर्मुखी होते है कल्पना से मुक्त, सत्य-दर्शन के लिए। हमे यही करना है।

भारतवर्ष बड़ा पुराना देश है। इस देश मे साधना की अनेक विधिया उत्पन्न हुईं, पनपी, बिगड़ी, नष्ट हुईं, लुप्त हुईं। यह एक अलग विधि है—भारत की लुप्त हुई पुरातन साधना-विधि। इसे समझें। किसी पूर्वाग्रह से, पूर्व-बुद्धि लेप से शका मे न उलझें।

आज हम समझेंगे कि इस साधना का यह पहला कदम क्या है? कैसा है? नए-नए साधको के समक्ष कई प्रश्न आते है। कुछ ऐसे प्रश्न हैं, जो समान रूप से सभी नए साधको के समक्ष आते हैं। पहले उनका समाधान कर लें।

एक प्रश्न यह उठता है कि सिर से पाव तक की यह यात्रा किसी एक क्रम से ही क्यो करें? आवश्यक नही कि जो क्रम हमने बतलाया है उसी क्रम से करें। किसी क्रम से करें, लेकिन क्रम से अवश्य करें, ताकि शरीर का कोई अग छूट न जाय। इस शरीर-स्कन्ध के बारे मे हम सत्य की खोज कर रहे हैं। इस खोज मे किसी अग को अछूता नही रखना है। किसी अग को मूर्च्छित नही छोड़ना है।

एक प्रश्न यह उठता है कि जो सिर से पाव तक की यात्रा है, यह ऊपरी स्तर पर ही करें या भीतर भी? आगे जाकर तो यह यात्रा भीतर तक करनी ही है। फिलहाल ऊपरी-ऊपरी स्तर पर सवेदना को देखें। जब सारे शरीर मे सवेदना महसूस होने लगे तो भीतर तक देखना आसान हो जायगा। यदि किसी को अभी भीतर तक महसूस होने लगा तो बहुत ठीक, अन्यथा इसके लिए आतुर न हो।

एक प्रश्न यह उठता है कि यह जो सिर से पाव तक चक्कर लगाते हैं, उसमे कितना समय लगना चाहिए? उसके लिए कोई समय निर्धारित नही है। निर्भर करता है साधक की मन स्थिति पर। कभी-कभी मन दुर्बल होता है, चचल होता है, तो बड़ा स्थूल होता है। जहा पहुचें वहा कुछ महसूस ही नही हुआ तो एक-दो मिनट रुककर आगे चलता है। इस तरह रुकते-रुकते यात्रा मे आधा घटा भी लग जाय, एक घटा भी लग जाय। हमे अपना काम करना है। जो समय लगता है, लगे। जब मन

सजग है, स्थिर है तो जहा पहुचा वही कुछ महसूस हुआ और तुरत आगे बढा तो समय कम लगेगा। लेकिन अब जबकि काम शुरू ही किया है तो एक पूरी यात्रा मे कम-से-कम दस मिनट तो लगने ही चाहिए, ताकि कोई अग छूटने न पाए। जहा कही कुछ महसूस न हो और उस स्थान पर एक-दो मिनट के लिए रुकें तो बड़े धीरज के साथ निरीक्षण करें। यदि सवेदना नही मालूम हो तो व्याकुल न हो। सवेदना उत्पन्न करने का व्यर्थ प्रयत्न नही करना है। कोई कृत्रिम सवेदना नही लानी है। जैसी स्थिति है उसे साक्षीभाव से देखना है। हमारे शरीर के प्रत्येक अग मे कुछ-न-कुछ हो ही रहा है। शांत चित्त से उसे देखना है। धीरे-धीरे स्थूल मन सूक्ष्म होने लगेगा और सूक्ष्म मन सवेदनशील होने लगेगा।

हमे अपने शरीर के अग-प्रत्यग मे जो कुछ स्वभाव से हो रहा है, उसे देखना है। यदि मौसम के कारण शरीर पर प्रभाव पड रहा है तो उसे देखेंगे। शरीर पर गर्मी है तो गर्मी को देखेंगे, पसीना है तो पसीने को, भारीपन है तो भारीपन को। कही कोई रोग या बीमारी के कारण दर्द है, तो दर्द को देखेंगे। अबतक भोक्ता होकर भोगते आए हैं। अब उसे साक्षीभाव से, तटस्थभाव से, देखेंगे। न अच्छा मानेंगे, न बुरा मानेंगे। जिस स्थान पर जैसी सवेदना हो रही है, उसे जानना है। बस, केवल जानना है। प्रतिक्रिया नही करनी है। कदम-कदम सच्चाई के सहारे, तथ्य के सहारे चलेंगे। प्रारंभ में बडे स्थूल तथ्य ही सामने आते है—ये प्रकट सत्य हैं, भासमान सत्य हैं। किसी अग मे बडे जोर की पीडा महसूस हो रही है। यह घनीभूत पीडा इस क्षण की सच्चाई है। शरीर का अमुक भाग ठोस है, यह इस क्षण का प्रकट सत्य है, भासमान सत्य हैं। उसे साक्षीभाव से देखेंगे। उसके टुकडे होने लगेंगे, विघटन-विश्लेषण होने लगेगा। सघनता टूटेगी। अतत. यह प्रतीत होगा कि यह पीडा, यह सघनता केवल तरगें-ही-तरगें हैं। इस तरह प्रकट, भासमान, सत्य से हम परमार्थ सत्य की ओर बढेंगे। घनीभूत सत्य का विना विघटन-विश्लेपण किए, टुकडे-टुकडे किए, हम परम सत्य तक नही पहुच पायगे। यदि हमे सूर्य का दर्शन करना है तो जबतक घने-घने बादल छाये रहेंगे, सूर्य का दर्शन नही कर सकेंगे। जैसे ही घने बादल बिखर जायगे

सूर्य-दर्शन का प्रत्यन नही करना पडेगा। अपने आप हो जायगा। जब-तक चित्त पर राग के, द्वेष के, मोह के घने-घने वादल छाए रहेगे, परम सत्य का साक्षात्कार नही हो सकेगा।

इस समय ठोस सत्य हमारे सामने आया है, उसे स्वीकार कर साक्षीभाव से देखना है। कुदरत के कानून को देखना है। कुदरत का कानून, प्रकृति का नियम, सर्वव्यापी है, सब पर लागू होता है। सजीव, निर्जीव, अणु-अणु पर लागू होता है। जिस समय इसका साक्षात्कार हो जाता है, मनुष्य अपने आप इस कानून के अनुसार ढल जाता है। यह साधना इसीलिए कर रहे हैं कि हम अपनी-अपनी अनुभूतियो के स्तर पर प्रकृति के इस विधान को समझें, परम सत्य को जाने और उसके अनुसार अपने जीवन को ढालें। यही धर्म है।

सारे ससार मे प्रतिक्षण कुछ वदल रहा है, कोई घटना घट रही है। कोई वीज धरती मे वोया गया तो वह फूट रहा है है, अकुरित हो रहा है। एक नन्हा-सा पेड फूट रहा है, उसमे से कोई डाल निकल रही है, शाखा निकल रही है, टहनी निकल रही है, पत्ता निकल रहा है, विकसित हो रहा है, फूल निकल रहा है, फल निकल रहा है, विकसित हो रहा है। पेड वढ रहा है। यह सच्चाई है कि कुछ-न-कुछ वने ही जा रहा है। इसलिए इस ससार को भव ससार कहा गया—भव, भव, भव। वैसे व्यवहार जगत मे कहना पडता है कि अमुक प्राणी है, जीव है, भूत है लेकिन वास्तव मे ऐसा कुछ है ही नही। केवल भव है, भव है। ऐसा कुछ भी नही है, जो वन वनाके तैयार हो गया हो और उसमे अव कोई परिवर्तन नही होगा। सवकुछ वदल ही रहा है। यह सच्चाई जब अनुभूति के स्तर पर जानेंगे, तव वास्तव मे एक महत्वपूर्ण सत्य का दर्शन होगा।

साधना के अभ्यास मे एक और सच्चाई सामने आती है कि जो वदल रहा है, वह अकस्मात्, अकारण, नही बदल रहा। उसके पीछे एक या अनेक कारण हैं। विना कारण के कुछ होता ही नही। किसी कारण से ही कोई कार्य सपन्न होता है, जो अगले कार्य का कारण वन जाता है। यह कार्य-कारण, कारण-कार्य की शृखला अनवरत गति से चलती रहती है। ज्यो-ज्यो गहराइयो मे उतरते जायगे एक और सच्चाई स्पष्ट होने लगेगी।

जैसा कारण होता है वैसा ही कार्य सम्पन्न होता है। प्रकृति का नियम है जैसा बीज, वैसा फल। यदि कड़वा नीम बोयेंगे तो कडवा फल ही आयगा। मीठा आम बोयेंगे तो मीठा फल ही आयगा। यह प्रकृति का अटूट नियम है। इसके विपरीत हो ही नही सकता।

जैसा बीज वैसा ही फल आने वाला है तो अपने कर्म-बीजो के प्रति सजग रहना होगा। समझें कि कर्म क्या हैं ? किसे कर्म-बीज कहे ? कर्म तो शरीर, वाणी और मन से भी होता है। कौन-से कर्म को महत्व दें ? सामान्यतया लोग शरीर के कर्म को ही प्रमुख मानते हैं, वाणी के कर्म को उसमे हल्का और मन के कर्म को कोई महत्व ही नही देते, लेकिन जिस व्यक्ति को सम्यक् सम्बोधि प्राप्त होती है, जिसने अनुभूतियो के स्तर पर कुदरत के कानून को समझा, वह जान लेता है कि न शरीर का कर्म फल देता है, न वाणी का कर्म। मन का कर्म ही फल देता है। शरीर और वाणी के कर्म तो मन के कर्म के ही बाह्य प्रक्षेपण हैं, बाह्य प्रकटीकरण हैं। हर कर्म पहले मन मे शुरू होता है। फिर बढते-बढते तीव्र होगा तो वाणी पर उतर आयगा। और अधिक तीव्र होगा तो शरीर पर उतर आयगा। जो शरीरया वाणी का दुष्कर्म है, वह मन के दुष्कर्म की ही सतान है। इसी प्रकार जो शरीर या वाणी का सत्कर्म है वह भी मन के सत्कर्म की ही सतान है। यह कुदरत का कानून किसी के उपदेश से नही मान लेना है। किसी पुस्तक मे लिखा है, इसलिए नही मान लेना है। अनुभूतियो से जानकर मानना है कि जैसी चित्त की चेतना होती है, वैसा ही फल आता है।

ये सारी बातें अनुभूतियो मे उतरेंगी तो कुदरत के कानून को ठीक से समझेंगे और तब अपने चित्त पर पहरा लगायगे। जो व्यक्ति अपने चित्त की चेतना पर पहरा लगाने लगा, उसको अपनी वाणी पर, शरीर पर पहरा लगाने की आवश्यकता नही। यदि चित्त की चेतना सुधरी हुई है तो वाणी से, शरीर से जो कर्म होगे, कल्याणकारी ही होगे।

साधना आरभ करते-करते हमने अपने शरीर और चित्त-स्कध के बारे मे कुछ-कुछ सच्चाइयो को अनुभूति के सहारे देखा था। सास को देखते-देखते भी चित्त की बात थोडी समझ मे आने लगी थी। अब काया

को देखते-देखते, काया की सवेदना को देखते-देखते, चित्त और चित्त-वृत्तियो की बात और अधिक समझ मे आने लगेगी। यह समझने लगेंगे कि यह मन या चित्त क्या है? इसकी चेतना क्या है? कैसे काम करती है?

चित्त की चेतना के चार मोटे-मोटे स्तम्भ, चार मोटे-मोटे हिस्से, हैं। उन दिनो की भाषा मे चित्त के पहले खण्ड को विज्ञान, दूसरे को सज्ञा, तीसरे को वेदना और चौथे खण्ड को सस्कार कहा गया।

उन दिनो विज्ञान का अर्थ था केवल जानना। अंग्रेजी मे अनुवाद करें तो इसे 'कॉन्शसनैस' कह सकते हैं। ये जो आखें है, नाक है, जीभ है, कान है, त्वचा है, ये इद्रिया अपने आप मे बिल्कुल निर्जीव हैं। जब-तक चेतना का यह विज्ञान-खण्ड इनके साथ नही लगता, तबतक ये काम नही कर सकती। इसके साथ विज्ञान खंड के जुडते ही जानकारी होती है किसी वस्तु की, पदार्थ की, गध की, रस की, शब्द आदि की। बस, केवल जानकारी होती है। जैसे ही जानकारी हुई, चेतना का दूसरा खण्ड सज्ञा उत्पन्न होता है, जिसका काम पहचानने का है। यह पहचान अबतक के अनुभवो के आधार पर, याददाश्त के आधार पर, होती है। पहचान होती है तो मूल्याकन होता है। शब्द आए तो पहचाना—ये प्रशसा के हैं, ये गाली के हैं। जैसे ही पहचाना और मूल्याकन कर लिया, चेतना का तीसरा खड उत्पन्न होता है, जिसे वेदना कहा गया। वेदना अर्थात् सवेदना—सुखद भी होती है दुखद भी। जैसे ही दुखद सवेदना होती है तुरन्त उसके प्रति प्रतिक्रिया होती है, जिसे सस्कार कहा गया। यह चेतना का चौथा खड है।

सुखद सवेदना हुई। प्रिय लगी। उसके प्रति राग जागा। दुखद सवेदना हुई। अप्रिय लगी। उसके प्रति द्वेष जागा। आख, नाक, कान, जीभ, त्वचा और मन, ये जो हमारी छ: इद्रिया हैं, इन पर ज्योही सबधित विषय टकराते है, त्योही त्वरित गति से जानने, पहचानने, मूल्याकन करने, सवेदनशील होने और सस्कार बनाने का कार्य होता है। सदैव यही करते रहते हैं—राग के सस्कार बनाते हैं, द्वेष के सस्कार बनाते हैं। इसी आदत के बाहर निकलना है।

ठीक तरह से समझ लेना चाहिए कि कर्म-सस्कार के बीज कहा बनते हैं, कैसे बनते है ? चित्त का पहला हिस्सा 'विज्ञान' जो जानने का काम करता है, वह कर्म का बीज नही बनता। इसी प्रकार चित्त का दूसरा हिस्सा 'सज्ञा' जो पहचानने का काम करता है, वह भी बीज नही बनता। चित्त का तीसरा हिस्सा 'वेदना' भी बीज नही बनता। चित्त का चौथा हिस्सा 'सस्कार' जो प्रतिक्रिया करता है, वही बीज बनता है। कोई भी सपर्क चाहे आख से हो, नाक से हो, कान से हो, जीभ से हो, त्वचा से हो अथवा मन से हो, उसका प्रभाव शरीर पर होगा ही, और तब प्रतिक्रिया होगी, सस्कार बनेगा। यह सस्कार शरीर की सवेदना के आधार पर ही बनेगा।

जब सवेदना को देखना आ जायगा तो उसके प्रति न राग पैदा करेंगे, न द्वेष पैदा करेंगे, न मोह पैदा करेंगे। केवल द्रष्टाभाव से उसे देखेंगे। सवेदना सुखद हो या दुखद, वह नश्वर है, भगुर है। उसे द्रष्टाभाव से देखना है। घटे भर की साधना मे एक क्षण भी ऐसा आया तो अभ्यास करते-करते वही एक क्षण अनेक क्षण बन जायगे। अनेक सेकेण्ड बन जायगे, अनेक मिनट बन जायगे। ऐसी स्थिति भी आयेगी ही, जबकि जो कुछ हो रहा है उसको जानेंगे और जानकर प्रतिक्रिया नही करेंगे। राग नही पैदा करेंगे, द्वेष नही पैदा करेंगे। यो पलट जायगा स्वभाव राग और द्वेष के कर्म बाधने का।

सिर से पाव तक सारे शरीर मे चक्कर लगाते रहना और जहां-जहा सुखद या दुखद जो भी सवेदना हो रही है, उसे जानकर निर्लिप्त, तटस्थ रह जाना है। जो कुछ हो रहा है उसे भोगें नही, मात्र देखें। जितना-जितना द्रष्टाभाव स्पष्ट होता चला जायगा, उतना-उतना पुराना भोक्ताभाव का स्वभाव, राग-रजित द्वेष-दूषित और मोह-विमूढित रहने का स्वभाव टूटता चला जायगा और वीत-रागता, वीत-द्वेषता और वीत-मोहता दृढ होती चली जायगी। प्रज्ञा पुष्ट होगी। जहा प्रज्ञा पुष्ट होगी यानी प्रज्ञा मे स्थित होगे, वहा अनासक्त होगे ही। जीवन-मुक्त होगे ही। ०

वाणी तो वश मे भली, वश में भला शरीर।
पर जो मन वश मे करे, वही शूर वह वीर॥

शील समाधि ज्ञान ही, मगल का भण्डार।
सब सुख साधनहार है, सब दुख मेटनहार॥

शील धरम पालन भला, निरमल भली समाधि।
प्रज्ञा तो जाग्रत भली, दूर करे भव व्याधि॥

शीलवान के ध्यान से, प्रज्ञा जाग्रत होय।
अन्तर की गाठे खुले, मानस निरमल होय॥

शील समाधि ज्ञान की, बहे त्रिवेणी धार।
डुबकी मारे सो तिरे, हो भव सागर पार॥

गगा जमुना सरस्वती, शील समाधि ज्ञान।
तीनो का सगम हुआ, प्रगटे पद निर्वाण॥

# पांचवां दिन

आज साधना के पाच दिन पूरे हुए। हम अन्तर्मुखी होकर अपने ही शरीर-स्कध को देख रहे हैं, चित्त-स्कध को देख रहे हैं। यह जो सिर से पाव तक चक्कर लगा रहे हैं, कोई रूढि नही पूरी कर रहे हैं। अपने आपको देखने का अभ्यास कर रहे हैं। अपने मन और शरीर के स्वभाव को देख रहे हैं। देख रहे है कि मन कितना राग-रजित है, कितना द्वेष-दूपित है और शरीर पर इसका क्या प्रभाव पड़ रहा है?

यह जो मनुष्य-जीवन को दुखी बनाने वाला रोग है, उसे समझें, उसके कारण को समझें। जीवन मे दुख तो है ही। किसी को इस बात का दुख है तो किसी को उस बात का। जीवन-जगत की यह पहली सच्चाई है। विना कारण के कुछ होता नही। दुख के पीछे कोई कारण है, यह दूसरी सच्चाई है। यदि कारण दूर कर लिया तो दुख दूर हो ही गया। यो दुख दूर करने का एक तरीका है, यह तीसरी और चौथी सच्चाइया हैं। जीवन-जगत की ये चार सच्चाइया हमारे लिए सबसे महत्वपूर्ण सच्चाइया हैं।

चित्त की चेतना के बारे मे हमने चर्चा की कि चेतना का एक खण्ड, विज्ञान, जानने का काम करता है। दूसरा खण्ड, सज्ञा, पहचानने का काम करता है। तीसरा खण्ड, वेदना, सवेदनशील होने का काम करता है और चौथा खण्ड, सस्कार, प्रतिक्रिया करने का काम करता है। अनुभूतियो के स्तर पर इस सारी प्रक्रिया को समझना है। जबतक जीवित हैं, सारे शरीर-स्कध पर कही-न-कही, किसी-न-किसी कारण से, कोई-न-कोई सवेदना होनी ही रहती है। इन्द्रियो के दरवाजो पर बाहर की कोई चीज टकराती है,

तो सवेदना होती है । भीतर मन और शरीर के टकराव से सवेदना होती है । अन्तर्मन की गहराइयो मे इन सवेदनाओ की वजह से जो राग-द्वेष की प्रतिक्रियाए हो रही हैं, यदि हमने उसे जाना ही नही, यदि उसका दर्शन ही नही किया तो उसे दूर कैसे कर सकेंगे ?

जीवन-जगत मे दुख है, यह स्पष्ट है । इस सच्चाई को स्वीकार करना है । लेकिन मात्र स्वीकार करना काफी नही है । इस सच्चाई का दर्शन करना है । जब हम सच्चाई का दर्शन कर लेते है, तो यह सच्चाई आर्य सच्चाई बन जाती है। जबतक दुख को भोगते हैं, दुख का सवर्धन ही करते हैं, दुख को बढाते ही हैं। जब दुख का दर्शन करने लगते है, तो दुख दूर होने लगता है । दुख सत्य, आर्य सत्य, बन जाता है । आर्य सत्य इस माने मे कि देखने वाले को आर्य बना देगा, निर्मल बना देगा, सत बना देगा, मुक्त बना देगा, शुद्ध बना देगा, बुद्ध बना देगा ।

इस साधना मे हमें इस सच्चाई का अनुभव करना है और उसे साक्षीभाव से देखना है। घटे भर एक ही आसन मे बैठे रहने से बड़ा दुख अनुभव होता है, बडी पीड़ा होती है । इस पीडा को देखना है । साक्षी-भाव से देखते-देखते यह पीड़ा कम होती जायगी और ऐसी स्थिति आयगी कि बिल्कुल समाप्त हो जायगी। परन्तु यदि इस पीड़ा को भोगते रहे, पीडा मे कराहते रहे, तो पीडा न कम होगी, न मिटेगी। उसका सवर्धन ही होगा ।

जब से मनुष्य जन्म लेता है, अपनी आवश्यकताओ की पूर्ति के लिए व्याकुल रहता है। आवश्यकताओ की कोई सीमा नहीं है। बीमार होता है तो दुखी होता है। बूढा होता है तो दुखी होता है। मरता है तो दुखी होता है। देखता है कि जीवन दुख-ही-दुख है। सारे जीवन क्या चलता है ? जो प्रिय है उसका वियोग हुए जा रहा है; प्रिय व्यक्ति, प्रिय वस्तु, प्रिय स्थिति। जो अप्रिय है उसका सयोग हुए जा रहा है। अनचाही होती रहती है, मनचाही नही होती। जो कामना करता है, वह पूरी नही होती तो दुखी होता है । यह जीवन-जगत की सच्चाई है। तीव्र इच्छा यानी तृष्णा अपने आपमे व्याकुलता है । तृष्णा माने जो अपने पास है, उससे तृप्ति नही और जो नही है, उसे पाने के लिए व्याकुल हैं।

साधना करते-करते स्वय अनुभव होगा कि तृष्णा कैसे जागती है। शरीर मे जो पीडा हो रही है, वह अपने आपमे इतनी दुखदायी नही, लेकिन उसे दूर करने की तृष्णा कई गुना दुखीदायी होती है। जीवन भर यही करते आए हैं। जो अप्रिय है उसे दूर धकेलना चाहते हैं, जो प्रिय है, उसे अपनी ओर समेटना चाहते हैं। तृष्णा का दुख इस धकेलने-समेटने का ही दुख है। यह सत्य है। लेकिन वह महापुरुप इस सच्चाई पर ही नही रुक गया। और गहराइयो मे उतरा तो देखता है, "सङ्खित्तेन पञ्चुपादान खन्धा दुक्खा।" यह जो पाचो स्कधो के प्रति उपादान यानी आसक्ति पैदा कर ली, यह दुख है। ये पाच स्कध क्या हैं? एक रूप-स्कध यानी परमाणुओ का स्कध, भौतिक कलापो का स्कध—यह सारा शरीर, जिसे "मैं" कहता है, "मेरा" कहता है, उसके प्रति गहरा चिपकाव है, आसक्ति है। इसी तरह चित्त के चार स्कध—विज्ञान, सज्ञा, वेदना और सस्कार। इनके प्रति गहरा चिपकाव है। जैसे कलापो का अपना स्वभाव है वैसे ही इन चित्त-स्कधो का अपना स्वभाव है और वे अपने स्वभाव के अनुसार निरतर काम करते रहते है। लेकिन इनके साथ इतना गहरा चिपकाव पैदा कर लिया है कि मैं जान रहा हू, मैं पहचान रहा हू, मैं सवेदनशील हो रहा हू, मैं प्रतिक्रिया कर रहा हू। व्यवहार-जगत मे तो ऐसा कहना ही पडे, लेकिन हमे वास्तविकता को समझना है, सत्य को समझना है, देखना है। इसके साथ जितनी आसक्ति पैदा की है, उतना ही दुख है। आसक्ति और दुख दोनो पर्यायवाची हैं। जहा आसक्ति वहा दुख। जितनी आसक्ति उतना दुख। यह प्रकृति का अटूट नियम है।

हम चार तरह की आसक्तियो को अपने भीतर सजोए बैठे हैं। इन्हे दिन-रात बढाए जा रहे है। एक तृष्णा की आसक्ति है। तृष्णा अपने आपमे व्याकुलता बढाती है, परन्तु इसके साथ इतना चिपकाव पैदा कर लिया कि तृष्णा रहनी ही चाहिए। जिस किसी वस्तु, व्यक्ति, स्थिति के प्रति तृष्णा जागी तो जबतक वह नही प्राप्त होती, बड़ी बेचैनी होती है, व्याकुलता होती है। परन्तु प्राप्त होने पर शीघ्र ही फीकी लगने लगती है। अब दूसरी के प्रति तृष्णा जाग उठती है। वह मिली तो

तीसरी, चौथी···। अन्त ही नही है इस तृष्णा का। बिना पेंदी की बाल्टी है, जो कभी भरती ही नही। जीवन भर यही चलता है। तृष्णा कायम रहनी ही चाहिए, क्योकि उसके साथ गहरी आसक्ति है।

एक अन्य आसक्ति है "मैं" के प्रति, "मेरे" के प्रति। जानते ही नही कि "मैं" क्या है, "मेरा" क्या है। फिर भी इस "मैं" के खिलाफ, "मेरे" के खिलाफ, कोई एक शब्द नही कहे। किसी ने कुछ कहा तो बडी व्याकुलता होती है, बडा दुख होता है। जिसे "मेरा" कहा, उसका विछोह होते ही दुख होता है। आसक्ति जो है। आसक्ति दुख ही लाती है।

एक अन्य आसक्ति होती है, अपने दर्शन के प्रति, अपनी परम्परागत मान्यता के प्रति। इस आसक्ति को लेकर मनुष्य खूब बहस करता है, विवाद करता है, लडता है, झगडता है, व्याकुल रहता है।

एक और आसक्ति अपने-अपने कर्म-काण्डो के प्रति होती है। यह आसक्ति भी कम व्याकुल नही करती।

इन चार आसक्तियो पर ध्यान देंगे तो देखेंगे कि जब-जब दुख होता है, इन चारो मे से कोई-न-कोई आसक्ति ही उसका कारण होती है। परन्तु वह महापुरुष, जो सम्यक् सबुद्ध बना, उसे तो कारण की जडो तक पहुचना था। अनुसधान चालू रहा। कार्य-कारण-शृखला की एक-एक कडी का निरीक्षण करते हुए जडो तक जा पहुचा।

जीवन मे दुख तो है ही। "जाति पच्चया जरा मरण सोक परिदेव दुक्खदोमनस्सुपायासा सम्भवन्ति।" जन्म हो गया तो बुढापा, बीमारी, मृत्यु आयगी ही। शोक, बेचैनी, परेशानी आयगी ही। पर जन्म क्यो हुआ? बिना कारण तो इस जगत मे कुछ भी नही होता। जन्म के लिए माता-पिता का सयोग आवश्यक है, जो प्रकृति का एक नियम है, लेकिन इसके अतिरिक्त यह समझें कि जीवन-धारा किस प्रकार चलती है? "भव पच्चया जाति।" यह "भव-भव" कुछ बनता ही जा रहा है। मृत्यु के साथ बात समाप्त नही होती। मृत शरीर मे भी परिवर्तन होते जा रहा है और यह चेतना की धारा तुरत किसी दूसरे शरीर से जुड जाती है। फिर क्षण-क्षण बनती है, बिगडती है। इस प्रकार यह क्रम चलता ही रहता है। तो यह भव क्यो होता है? अनुभूतियो से देखने पर एकदम

समझ मे आ गया—"उपादान पच्चया भवो।" यह आसक्ति ही भव का कारण है। जितनी गहरी आसक्ति होगी, उतना गहरा भव-कर्म होगा। तो यह उपादान क्यो होता है ? उसका क्या कारण है ? अनुभूतियो द्वारा तुरत मालूम हुआ—"तण्हा पच्चया उपादान।" तृष्णा यानी यह राग और द्वेष ही उपादान के कारण हैं। तृष्णा क्यो पैदा होती है ? स्पष्ट हुआ कि "वेदना पच्चया तण्हा।" सारे शरीर-स्कध पर जहां सवेदना होती है, वहा तृष्णा जागती है। सुखद सवेदना हो तो राग और दुखद सवेदना हो तो द्वेष। वेदना होने का क्या कारण है ? "फस्स पच्चया वेदना।" वेदना स्पर्श से होती है। इन छह इद्रियो के द्वारो पर इनके विषयो से स्पर्श होते ही सवेदना होती है। तो यह स्पर्श क्यो होता है ? "सळायतन पच्चया फस्स"। यह छह इद्रियो के दरवाजे खुले रहते हैं, इन पर स्पर्श होता है। तो यह छह इद्रिया कहा से आयी ? बात स्पष्ट हो गयी "नाम-रूप पच्चया सळायतन।" नाम-रूप की वजह से ये छह इद्रिया आयी। यह नाम-रूप क्या है ? नाम यानी मन और रूप यानी शरीर। इन दोनो की मिली-जुली जीवन-धारा जैसे ही शुरू हुई, छह इद्रियो को लेकर ही शुरू हुई। तो यह नाम-रूप क्यो हुआ ? "विञ्ञाण पच्चया नाम-रूप।" विज्ञान से नाम-रूप हुआ। यह विज्ञान यानी चेतना जो एक जीवन समाप्त होते ही उसके साथ समाप्त हो जाती है, पर अगले जीवन मे फिर किसी अन्य शरीर के साथ नयी उत्पन्न हो जाती है। समाप्त होते ही अगले क्षण नया विज्ञान उत्पन्न हो जाता है। उसका स्वभाव है क्षण-प्रतिक्षण उत्पन्न होकर आगे बढना। यह विज्ञान क्यो होता है ? "सङ्खार पच्चया विञ्ञाण।" हर सस्कार नया विज्ञान पैदा करता है। जैसे-जैसे साधना की गहराइयो मे जायगे, मालूम होगा कि हर सस्कार नया विज्ञान यानी अगले क्षण की नई चेतना पैदा करता है। ये सस्कार कैसे बनते हैं ? "अविज्जा पच्चया सङ्खारा।" अविद्या से ही सस्कार बनते हैं। अविद्या का अर्थ है अज्ञान, बेहोशी, विमूढता। इस प्रकार सारा रहस्य खुल गया। जड तक बात समझ मे आ गयी।

अविज्जा-पच्चया सङ्खारा, सङ्खार-पच्चया विञ्ञाण,
विञ्ञाण-पच्चया नामरूप, नामरूप-पच्चया सळायतन,
सळायतन-पच्चया फस्सो, फस्स-पच्चया वेदना,
वेदना-पच्चया तण्हा, तण्हा-पच्चया उपादान,
उपादान-पच्चया भवो, भव-पच्चया जाति,
जाति-पच्चया जरामरण-सोक-परिदेव-दुक्ख-दोमनस्सुपायासा सम्भवन्ति ।

एवमे तस्स केवलस्स, दुक्खक्खन्धस्स समुदयो होति ॥

देख लिया कि किस प्रकार यह दुख का पहाड़ खड़ा होता है। सारा खेल समझ मे आ गया। यह अविद्या, यह वेहोशी, ही दुख का मूल कारण है। इस अविद्या को जड़ से काटें :

अविज्जाय त्वेव असेस विराग-निरोधा, सङ्खार-निरोधो,
सङ्खार-निरोधा, विञ्ञाण-निरोधो,
विञ्ञाण-निरोधा, नाम-रूप-निरोधो,
नामरूप-निरोधा, सळायतन-निरोधो,
सळायतन-निरोधा, फस्स-निरोधो,
फस्स-निरोधा, वेदना-निरोधो,
वेदना-निरोधा, तण्हा-निरोधो,
तण्हा-निरोधा, उपादान-निरोधो,
उपादान निरोधा, भव-निरोधो
भव-निरोधा, जाति-निरोधो,
जाति-निरोधा, जरामरण-सोक-परिदेव-दुक्ख दोमनस्सुपायासा निरुज्झन्ति ।

एवमेतस्स केवलस्स, दुक्खक्खन्धस्स निरोधो होति 'ति ॥

कारण का निवारण समझ मे आ गया। कितना भी बड़ा दुखो का पहाड़ क्यो न खडा कर लिया हो, सारा-का-सारा समाप्त हो जायगा। अविद्या को जड से उखाड़ना सीखें। कैसे उखाड़ें ?

दुख को देख लिया। दुख के कारण को देख लिया, अविद्या की शृंखला देख ली। जीवित हैं तो नाम-रूप की धारा चलेगी ही। इंद्रिया भी अपना काम करेंगी ही। स्पर्श भी होगा ही। सवेदना भी होगी ही। और जब-जब सवेदना होगी, पुराने स्वभाव के कारण तृष्णा जागेगी। सुखद होगी तो राग की, दुखद होगी तो द्वेष की। बस, यही रोक लगानी होगी। वेदना तो हो, लेकिन "वेदना पच्चया तण्हा" के स्थान पर "वेदना पच्चया पञ्ञा" हो, प्रज्ञा जागे। हर वेदना के साथ प्रज्ञा जागेगी तो अविद्या के कारण जो दुख-चक्र चल रहा था, वह पलट जायगा धर्म-चक्र मे। क्या है धर्म-चक्र? जब-जब वेदना जागे, हर वेदना प्रज्ञा जगाए—अनित्य है, नश्वर है। देख तो सही इसे। राग मत पैदा कर। द्वेष मत पैदा कर। जितनी देर हर सवेदना के साथ प्रज्ञा जागती है, नए सस्कार नही बनते। इतना ही नही, पुराने सस्कार भी कटने लगेंगे।

"खीण पुराण नव नत्थि सभव।" नया नही बनने पायगा और पुराना क्षीण हो जायगा। उस महापुरुष ने प्रकृति के इस कानून को, विधान को, देख लिया। नया बनाना बद किया तो पुराना क्षीण पड़ने लगा। क्षीण होते-होते एक ऐसी अवस्था पर पहुच गया कि सारे पुराने भव-सस्कार क्षीण हो गए। प्रज्ञा को जगाते-जगाते चित्त नितात निर्मल हो गया। नितात विमुक्त हो गया। शुद्ध-बुद्ध हो गया। उस समय जो हर्ष के उद्गार निकले वे बड़े महत्व के हैं:

अनेक-जाति-ससार, सन्धाविस्स अनिब्बिसं।
गहकार गवेसन्तो, दुक्खा जाति पुनप्पुन।
गह कारक दिट्ठोसि, पुन गेह न काहसि।
सब्बा ते फासुका भग्गा, गहकूट विसङ्खित।
विसङ्खारगत चित्त, तण्हान खयमज्झगा॥

कितनी बार जन्म लिया इस ससार में, गिनती ही नही। जन्म लेता गया और बिना रुके (मृत्यु की ओर) दौड लगाता गया। इस कायारूपी घर बनाने वाले की खोज करते हुए पुन-पुन दुखमय जीवन मे पडता रहा। अब घर बनाने वाले को देख लिया। अब नया घर नही बना सकेगा। सारी कड़िया भग्न हो गयी। घर का शिखर टूट गया। घर

वनाने की सारी सामग्री तोड़-फोड़कर फेंक दी गयी। चित्त पूर्व संस्कारो से विहीन हो गया। भविष्य के लिए कोई तृष्णा नही रह गई। तृष्णा का समूल नाश हो गया। विमुक्त हो गया।

हर व्यक्ति ऐसा कर सकता है। हर व्यक्ति इस अवस्था तक पहुच सकता है। पर काम करना होगा। काम स्वय ही करना होगा। ●

आठ अंग का आय पथ, शुद्ध धरम का पथ ।
कदम-कदम चलते हुए, दुर्जन होवे संत ॥

पचशील पालन भला, निरमल भली समाधि ।
प्रज्ञा तो जागी भली, दूर करे भव व्याधि ॥

मन के करम सुधार ले, मन ही प्रमुख प्रधान ।
कायिक वाचिक करम तो, मन ही की सतान ॥

मन ही दुर्जन मन सुजन, मन बैरी मन मीत ।
जीवन मे मगल जगे, जब मन होय पुनीत ॥

जैसी चित की चेतना, फल वैसा ही होय ।
दुर्मन का फल दुखद ही, सुखद सुमन का होय ॥

जबतक मन मे राग है, जबतक मन मे द्वेष ।
तबतक दुख ही दु.ख है, मिटे न मन के क्लेश ॥

# छठा दिन

साधना के छह दिन पूरे हुए। हमारी सफलता इसी बात पर निर्भर है कि विधि को ठीक-ठीक समझते हुए आगे बढ़ें। आओ, आज फिर समझें यह विधि कैसी है ? इसका क्या अनूठापन है ? क्या अनोखापन है ?

इस विधि के दो पक्ष हैं, दो पहलू हैं। दोनो अत्यंत आवश्यक हैं। अत्यत महत्व के हैं। ये पक्ष हैं समथ और विपश्यना। पहले का अर्थ है— चित्त की ऐसी एकाग्रता, सूक्ष्मता, तीक्ष्णता कि वह गहराइयो तक सच्चाई को जान ले। दूसरे का अर्थ है—तटस्थता यानी इसे जानकर जरा भी विचलित न हो। न खुशियो मे नाचने लगे, न दुख मे रोने लगे। सतुलन रखे। जाने भी और समता मे भी रहे। जिस अवस्था को नही जान रहे हैं, उसे पहले जानें और फिर समता मे स्थापित हो।

यानी तटस्थ रहकर जानें। तटस्थ किसे कहते हैं ? नदी के तट पर बैठे हैं और नदी के प्रवाह को देख रहे हैं। जो प्रवाह अपने स्वभाव से गतिमान है, उसे देख रहे हैं। ठीक इसी तरह सिर से पाव तक हमारे शरीर मे जो कुछ स्वभाव से हो रहा है, उसे जानना है। जैसे नदी के प्रवाह मे कई तरह के पदार्थ और तरगें आती है, वैसे ही हमारे शरीर मे भी सवेदनाए आती है। ये सवेदनाए आती हैं, जाने के लिए ही आती हैं, और चली जाती है। जिस तरह तटस्थ होकर नदी के प्रवाह को देखते हैं, उसी तरह साक्षीभाव से शरीर को देखना है।

आत्म-दर्शन सबधी किसी बात को केवल इसलिए नही मान लेना है कि इसे किसी महापुरुष ने कहा है। अनुभूति पर उतरे तभी मानना

है। जानो तब मानो। जानकर मानना अपने आपको सुधारना है। बिना जाने मानना अपने आपको उलझाना है। अनुभूतियो द्वारा प्रत्यक्ष साक्षात्कार करें। परोक्ष ज्ञान बाधता है, प्रत्यक्ष ज्ञान खोलता है। उस महापुरुष को सम्यक् सम्बोधि प्राप्त हुई तो उसने देखा कि ससार के लोग अपने ज्ञान के कारण बुद्धि-विलास मे उलझे हैं, भटके हुए हैं। यदि यह सामान्य-सी कुदरत की बात अनुभूतियो से समझ लेंगे तो बडा कल्याण होगा। उलझन क्या है ? प्रत्यक्ष ज्ञान नही करें, प्रत्यक्ष दर्शन नही करें, लेकिन परोक्ष ज्ञान की इतनी चर्चा करें कि सारा जीवन चर्चा मे बिता दें। यह बड़ी उलझन है।

कौतूहल मगल का एक नशा होता है। कौतूहल पूरा करें और उसी मे अपना मगल मानें। लेकिन कौतूहल कहा पूरा होता है ? आज एक कौतूहल पूरा हुआ कि कल दूसरा सिर उठायगा। दूसरा पूरा हुआ कि तीसरा सिर उठायगा। जैसे तृष्णा का अन्त नही होता, वैसे ही कौतूहल का भी अन्त नही होता। कौतूहल पूरा करने के लिए बुद्धि-विलास ही करते है। दर्शन की केवल बात करते हैं, जबकि दर्शन का अर्थ है साक्षात्कार, जो केवल अनुभूति से ही प्राप्त होता है। लेकिन दर्शन को फिलासफ़ी बनाकर कोरे ज्ञान की चर्चा मे उलझे रहते हैं। और करने लगते हैं वाद-विवाद, बहस और झगड़े। सारी निकम्मी बातें।

उस महापुरुष ने केवल काम की ही बात की। जब अन्तर्मुखी होकर स्वयं को देखा और विभाजन करते-करते उस नन्हे 'कलाप' तक पहुच गया तो पाया कि इसमे चार महाभूत हैं—पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु, अपने-अपने गुण, धर्म और स्वभाव के साथ। पृथ्वी धातु से यह न समझ लें कि कोई मिट्टी का कण होगा। जल धातु कहा जाय तो उससे पानी की बूद न ढूढ़ने लगें। इसी प्रकार अग्नि धातु कहे तो कोई चिनगारी नही ढूढने लगें। वायु धातु कहने पर कोई हवा का झोका न खोजने लगें। देखना है इन धातुओ के नैसर्गिक गुणो को, नैसर्गिक धर्म को। पृथ्वी धातु का नैसर्गिक गुण, धर्म, स्वभाव क्या है ? पृथ्वी धातु आकाश को घेरती हैं। फैल करके घेरती है और आकाश से घिर जाती है।

उसका किस प्रकार अनुभव किया जाय ? भारी है, हल्का है। हल्के-से-हल्के को लेकर भारी-से-भारी तक का वजन का सारा क्षेत्र पृथ्वी धातु को अनुभव करने का क्षेत्र है। अग्नि धातु का क्षेत्र है शीतल-से-शीतल और गर्म-से-गर्म तक की अवस्था। यानी तापमान का पूरा क्षेत्र अग्नि धातु का क्षेत्र है। इसी प्रकार हलन-चलन का सारा क्षेत्र वायु धातु का क्षेत्र है और जल धातु का क्षेत्र है नमी द्वारा बाधना, सयोजित करना, सश्लिष्ट करना।

विपश्यना का अभ्यास करते हुए हमे शरीर मे विभिन्न प्रकार की सवेदनाओ की अनुभूतिया होती हैं। जब कभी पृथ्वी धातु प्रबल होकर आती है तो कही भारी लगता है, कही हल्का लगता है। जब वायु धातु प्रबल होकर आती है तो किसी प्रकार की हलन-चलन, तरग या धडकन का अनुभव होता है। हरएक धातु अपने-अपने स्वभाव को प्रकट करती है। इसी शरीर-स्कध के परमाणु-समूह मे चारो महाभूत समाये हुए हैं। इन चारो महाभूतो मे से जब एक प्रबल होकर आयगा तो अपने गुण, धर्म, स्वभाव को प्रकट करेगा और उसे ही हम संवेदनाओ के रूप मे अनुभव करेंगे। अन्य सुषुप्त रहेगे। कभी यह भी होता है कि महाभूत एक साथ प्रकट होकर आते हैं तो दोनो के गुण, धर्म, स्वभाव का अनुभव होता है। लेकिन ऐसा नही होता कि चारो एक साथ प्रबल होकर उठें।

बाहर की दुनिया मे भी हम यही देखते हैं। कही ठोस बर्फ है तो उसे पृथ्वी धातु कहें। जब बर्फ पिघलकर तरल हो गयी, पानी बन गयी तो उसे ही जल धातु कहे, भाप बनकर हवा बन गयी तो उसे वायु धातु कहे और तीनो ही अवस्था मे उसमे तापमान है, सर्द है तो उसे अग्नि धातु कहे।

इसी प्रकार भीतर भी हमे धातुओ की अनुभूति होती है। उसे साक्षीभाव से देखें। यह शरीर का रसायन है। इसमे कभी इस प्रकार के कलाप, कभी उस प्रकार के कलाप अपने-अपने गुण, धर्म, स्वभाव लिये हुए उत्पन्न होते हैं, नष्ट होते है। प्रकट होते हैं जाने के लिए ही। प्रकृति के इस खेल को, इस प्रपच को समझें। यदि इसे भोगने लगेंगे तो राग और द्वेष के नए सस्कार बनने लगेंगे। अज्ञान है तो ही भोगते हैं। भोगते

हैं तो ही बधते हैं। ज्ञान जग जाय, बोधि जग जाय, बात समझ मे आ जाय, तो यही खुलने का उपाय बन जाय।

हम यह भी समझें कि यह जो भिन्न-भिन्न स्वभाव के परमाणु प्रमुख होकर सामने जाते हैं, उनका क्या कारण है ? बिना कारण ससार मे कुछ नही होता। चार मोटे-मोटे कारण हैं इनके। एक मोटा कारण तो यह है कि इन परमाणुओ के पुज को यानी अपने शरीर को जो हम भौतिक आहार देते हैं, जैसा भोजन देते हैं, आहार देते है, वैसे ही परमाणु बनेंगे। ज्यो-ज्यो सवेदनाओ को देखने मे साधक पुष्ट होगा, यह बात अपने अनुभव से ठीक तरह से स्पष्ट होने लगेगी। किसी दिन यदि बहुत मिर्च-मसाले का भोजन कर लिया तो ध्यान के समय सारे शरीर मे जलन महसूस होगी। आयी अग्नि धातु अपना प्रभाव लेकर। किसी दिन बासी भोजन कर लिया या तला हुआ गरिष्ठ भोजन कर लिया तो बहुत भारीपन महसूस होगा ध्यान के समय। यह पृथ्वी धातु का प्रकटीकरण है। यदि हम स्वस्थ भोजन करें तो शरीर के सारे परमाणु, शरीर का सारा गठन, सारी रचना भी स्वस्थ होगी। यदि अस्वस्थ भोजन करें तो शरीर की रचना भी अस्वस्थ होगी। जो आहार दे रहे हैं, वह शरीर मे परमाणुओ की उत्पत्ति का एक मोटा कारण है।

शरीर मे परमाणुओ के निर्माण का एक अन्य कारण भी है। इस भौतिक आहार के अतिरिक्त हम अपने शरीर के पोर-पोर से निरन्तर आहार ग्रहण कर रहे हैं, जो हमे बाह्य वातावरण से मिलता है। जैसा बाहर का वातावरण होगा, वैसा ही आहार मिलेगा और वैसे ही भीतर परमाणु बनेंगे। हमारी इस शरीर-धारा को ये दो आहार मिलते ही रहते हैं। इस शरीर धारा यानी रूप-धारा के साथ एक अन्य धारा चित्त की यानी "नाम" की भी चलती है। यह चेतना की धारा भी बिना आहार के आगे नही चलती। इसे चेतना का ही आहार मिलता है। चेतना का यह आहार क्या है ? जिस क्षण हम जो सस्कार बनाते हैं, चेतना की धारा का उस क्षण का वही आहार है, वही भोजन है। अनुभूतियो के स्तर पर इस सारे खेले को देखेंगे। क्रोध आया कि अगले क्षण का चित्त उसी क्रोध की सतान होगा। अगले क्षण फिर क्रोध का

सस्कार जागा तो इस क्रोध के आहार पर यह चित्त-धारा चलती रही। वासना जागी तो देर तक वासना के आधार पर ही चित्त-धारा आगे बढती रही। प्रतिक्षण यही होता रहा। इसे प्रतिक्षण आहार चाहिए बढने के लिए। यदि नया आहार नही मिला, नया सस्कार नही बनाया गया तो पुराने सस्कार जो भरे पड़े हैं, वे उखडने लगते है। पुराने जो बीज डाले हैं, उनमे से कोई-न-कोई पककर फल देता है। चित्त-धारा पर फल आता है, और चित्त-धारा फिर आगे चलने लगती है। और ज्योही फल उभरकर आता है, उसमे एक प्रकार की सवेदना पैदा होती है। यदि हमने उसे प्रिय मान लिया तो फिर बना लिया राग का नया सस्कार। अप्रिय मान लिया तो फिर बना लिया द्वेष का नया सस्कार। ज्योही पुराने बीज का फल उभरकर आया त्योही नए बीज डालने लगे। इस प्रकार नए सस्कार बनाते ही चले जाते हैं—"सङ्खार पच्चया विञ्ञाण।" इसक्षण के सस्कार से ही अगले क्षण का विज्ञान यानी चित्त उत्पन्न होता है। इस क्षण सस्कार न बने तो किसी पूर्व सस्कार से नया विज्ञान यानी चित्त उत्पन्न होता है। जैसे-जैसे साधना मे आगे बढेंगे, यह सारा रहस्य स्पष्ट होने लगेगा। जिस प्रकार का नया सस्कार डालेगे अथवा पुराने का फल जागेगा, उसी प्रकार के परमाणु उत्पन्न होने शुरू हो जायगे और वैसी ही सवेदना होगी।

मन और शरीर का बडा गहरा सम्बन्ध है। ये जो कलाप हैं, वे शरीर और चित्त दोनो से उत्पन्न होते हैं। यदि चित्त पर क्रोध आया तो शरीर मे अग्नि प्रधान परमाणु बन रहे हैं, जले जा रहे हैं। भय आया तो सारा शरीर कपित हो रहा है, वायु प्रधान परमाणु उत्पन्न होते हैं। चित्त पर जैसे सस्कार डाल रहे है, वैसे ही परमाणु उत्पन्न होते हैं। यदि क्रोध का कोई पुराना सस्कार जागा हो तो जलन वाले परमाणु ही उठते हैं। वर्तमान वातावरण मे सर्दी हो तो भी शरीर मे जलन, गर्मी महसूस होती है।

शरीर मे जो परमाणु उत्पन्न हो रहे हैं वे चाहे भोजन के कारण हो, बाह्य वातावरण के कारण हो या पुराने सस्कारो के कारण हो, यदि उन्हे द्रष्टाभाव से, तटस्थभाव से देखने लगेंगे तो नए सस्कार नही

बनायगे। पुराने दूर होने लगेंगे। बस गाठें खोलने का रास्ता मिल गया। अबतक जो अविद्या के कारण सस्कार बनते थे, उनका सारा रहस्य समझ मे आने लगेगा। "अविज्जा पच्चया सङ्खारा।" जैसे कोई परमाणु उठा, उसने अपना स्वभाव प्रकट किया किसी सवेदना के रूप मे, दुखद सवेदना हो तो प्रतिक्रिया हुई नही चाहिए, नही चाहिए—द्वेष-ही-द्वेष की। सुखद सवेदना हो तो चाहिए-चाहिए की, राग-ही-राग की। इस प्रकार प्रतिक्षण सस्कार बनते ही रहते हैं। बात समझ मे आ जाय तो प्रतिक्रिया न करें। धीरज से, समता, से दृष्टाभाव से, सवेदना के स्वभाव को देखें। तो नया सस्कार बन ही नही सकता। और पुराने सस्कारो का क्षय होने लगता है। "खीण पुराणं नव नत्थि सभव।" बस काम की बात हो गयी। बधन खोलने का तरीका मिल गया। लेकिन बधन खोलने का यह कार्य स्वय को ही करना पडेगा। यदि स्वय अनुभूति के स्तर पर यह जाना ही नही कि कब राग जागा, कब द्वेष जागा तो राग और द्वेष से छुटकारा कैसे मिलेगा ? जब-जब सवेदना का अनुभव हो—सुखद या दुखद और उसे जानें तथा दृष्टाभाव बनाए रखें तो उसके प्रति राग नही जागेगा, द्वेष नही जागेगा। प्रज्ञा ही जागेगी। "वेदना पच्चया पञ्ञा", यो प्रज्ञा मे पुष्ट होते-होते स्थितप्रज्ञ हो ही जायगे। जीवनमुक्त हो ही जायगे। केवल स्थितप्रज्ञता का पाठ करने से मुक्त नही होगे। स्वय परिश्रम करना होगा। रास्ते मे कठिनाइया अवश्य आयेंगी। लेकिन उन्हें हमे ही दूर करना है। कोई चमत्कार नही होने वाला।

इस अज्ञान के, मूढता के, बुद्धि-विलास के स्वभाव को कैसे बनाया ? बार-बार एक ही प्रकार का व्यवहार करते-करते स्वभाव बन गया। राग पैदा करने का स्वभाव, द्वेष पैदा करने का स्वभाव। इस स्वभाव को पलटने मे भी तो समय लगेगा ही। लेकिन जब यह मालूम हो जाय कि स्वभाव पलटा जा सकता है तो बहुत बड़े लाभ की बात हो जाय। फिर तो स्वभाव को पलटने का अभ्यास करना है और यही कर रहे हैं। किसी घटना के घटने पर, अध प्रतिक्रिया करने के बजाय, देखने का अभ्यास कर रहे हैं। जब समता भरे भाव से देखने लगेंगे तो अन्ध राग, अध द्वेष पैदा नही होगा। समता मे स्थिर हैं तो क्रिया करेंगे, प्रति-

क्रिया नही होगी। क्रिया हमेशा रचनात्मक होती है, विधेयात्मक होती है, कल्याणकारी होती है।

अपने स्वभाव के पलटने के अभ्यास मे समय लगेगा। कठिनाइयां आयगी, बाधाए आयगी। उन्हे स्वीकार करना होगा। हमारे इस प्रयत्न मे पाच बड़ी बाधाए है, पाच बड़े दुश्मन हैं। उन्हे पहचानें। उनके प्रति सजग रहे। बाहर के दुश्मन होते तो सजग रहना आसान हो जाता। लेकिन ये पाचो भीतर के दुश्मन हैं। न जाने कब सिर पर सवार हो जाय, पता ही नही लगता।

पहला दुश्मन है राग, दूसरा द्वेष। हम साधना कर रहे हैं राग और द्वेष निकालने की, लेकिन नासमझी मे साधना करते-करते राग और द्वेष मे ही उलझने लगते है। हमे अमुक-अमुक सवेदना चाहिए, अमुक-अमुक सवेदना नही चाहिए। यही राग-द्वेष मे उभलना है। इससे बचना चाहिए। अन्य दो दुश्मन हैं—आलस्य और बेचैनी। साधना करते समय बडा आलस्य आने लगता है, नीद आने लगती है। कभी बडी बेचैनी होती है। साधना मे मन ही नही लगता। साधना के अलावा अन्य काम करने को जी चाहता है और साधक दिन भर अन्य प्रकार की प्रवृत्तियो मे उलझा रहता है। अन्य काम करेगा, पर साधना नही करेगा। पाचवा दुश्मन है—सदेह। मन मे विचार उठेगा कि यह क्या साधना है ? सास को देखो, सास को देखो ! क्या देखें सास को ? सांस तो आता-जाता ही है। फिर गर्मी को देखो, सर्दी को देखो ! इन्हे क्या देखें ? ये तो मौसम की वजह से हैं। इस तरह मन मे शका होगी और साधना छूट जायगी।

किसी बात को अध-विश्वास से नही मानना है। साधना-विधि के बारे में मन मे शंका उठे तो तत्काल मार्ग-दर्शक से मिलकर समाधान करा लेना चाहिए। भले अनेक बार मिलें, पर अपनी शकाओं का निवारण कर लें। इन पाचों दुश्मनो से बचें, सचेत और सजग होकर काम मे लगे रहें। ●

तीन बात बन्धन बधे, राग द्वेष अभिमान।
तीन बात बन्धन खुले, शील समाधि ज्ञान ।।

रोग समझ पाया नही, समझा नही निदान।
रोग भला कैसे मिटे ? कैसे हो कल्याण ?

दुःख समझ पाया नही, समझा नही निदान।
दुःख भला कैसे मिटे ? कहां मोक्ष ? निर्वाण ?

तृष्णा जड़ से खोद कर, अनासक्त बन जाय।
दुख-बन्धन से छुटन का, यह ही एक उपाय ।।

देखो अपने आपको, समझो अपना आप।
अपने को जाने बिना, मिटे न भव संताप ।।

क्षण-क्षण जाग्रत ही रहे, शुद्ध सत्य का बोध।
मन की समता स्थिर रहे, तो ही दुक्ख-निरोध ।।

# सातवां दिन

साधना के सात दिन पूरे हुए। अब तो तीन ही दिन शेष रह गए हैं। अभ्यास की गहराई मे उतरने के लिए तीन दिन भी पर्याप्त हैं।

इस मार्ग पर एक महत्वपूर्ण बात समझते हुए चलना चाहिए कि अभ्यास की निरन्तरता ही सफलता की कुजी है। जितनी-जितनी निरन्तरता होगी, उतनी गहराइयो मे उतरते चले जायगे।

जो काम कर रहे हैं, वह इतना सरल है, इतना सीधा है। कोई गूढ रहस्य नही है। कोई शरीर की कसरत भी नही है, जो एक सामान्य व्यक्ति न कर सके। सीधी-सी बात है। अपने सास को देखना शुरू किया। सास को देखते-देखते सास का स्पर्श सामने आने लगा। सास के स्पर्श को देखने लगे। फिर कोई सवेदना सामने आने लगी। सवेदना को देखने लगे। फिर शरीर के भीतर जो और सूक्ष्म अवस्थाएं हैं, उनकी अनुभूति होने लगी। यह निरतरता का ही फल है। अनुभूतियो को और गहराइयो तक जाने के लिए, यह निरतरता बहुत काम देती है। लेकिन पुरानी आदत के अनुसार हम किसी भी काम मे आवश्यक निरन्तरता देना ही नही चाहते। कुछ देर कर लिया, फिर छोड़ दिया। यदि साधना मे भी यह बात होने लगी तो मन ऊपर-ऊपर सतह तक ही रह जायगा। गहराइयो तक पहुच ही नही पायगा।

इसीलिए बात करने पर रोक लगाते है। आर्य-मौन दिया जाता है। क्या होता है यह आर्य-मौन ? जबान बन्द कर दी तो केवल वाणी का मौन हुआ। आर्य-मौन मे तो काया का भी, वाणी का भी और मन का भी मौन। तीनो को मौन करना है। निरन्तरता बनाये रखने के लिए

आर्य-मौन आवश्यक है। वाणी और काया का मौन रखेंगे तो ही मन मौन होगा।

अब ये तीन दिन शेष बचे हैं—उनमे साधना की निरन्तरता को बढाना है। अब तो चौवीस घटे मौन रहकर साधना ही करनी है। जितनी देर आख बन्द करके अभ्यास करने का समय है, उतनी देर अपने-अपने स्थान पर आख बन्द करके ध्यान करेंगे ही, बाकी जो छुट्टी का समय है—जब चल रहे हैं, स्नान कर रहे हैं, चाय-दूध ले रहे हैं, भोजन कर रहे है, तो जो कर रहे हैं, उसे जानेंगे और उसके साथ-साथ शरीर के जिस भाग मे हलन-चलन हो रही है, उसकी सवेदना भी जानेंगे, अथवा आराम कर रहे हैं, बैठे है तो भी आखें खुली हैं, पर जान रहे हैं कि भीतर क्या हो रहा है। मन सजग है, जागरूक है, सचेत है। जो हो रहा है, उसे जान रहे हैं। रात हुई, बिस्तर पर लेटे। रात सोने के लिए है। लेट गए, आखें बन्द कर ली। लेकिन सोने के पहले शरीर मे अनित्य बोध का चैतन्य फिर जगा लिया। चैतन्य रहते-रहते नीद आ गयी। अच्छी बात। सुबह आख खुलेगी तो इस चैतन्य के साथ ही। बहुधा ऐसे भी होने लगता है कि लेटे हैं, भीतर का चैतन्य जाग रहा है। थोडी-सी नीद आ रही है, थोडी-सी जागृति है। ऐसा होते-होते सारी रात बीत जाती है। आधी-सी नीद, आधी-सी जाग। कभी-कभी तो पूरी जागृति मे सारी रात बीत जाती है। नीद का नामोनिशान नही। लेकिन यदि सारी रात अनित्य-बोध के चैतन्य मे जागते रहे तो जब सुबह उठेंगे, बड़ा हल्कापन महसूस होगा, जैसे गहरी नीद से उठे हैं।

हमने शरीर को लिटाए रखा और पूरा आराम दिया उसे। मन को भी आराम चाहिए। मन को इससे बढकर कोई आराम नही मिलता कि वह समता मे स्थित रहे। जितना आराम एक गहरी नीद से प्राप्त होता है, उससे कही ज्यादा आराम उसे समताभरी जाग्रत अवस्था मे प्राप्त होता है। इसीलिए कहते हैं, "दुनिया सोती है, योगी जागता है।" कैसे जागता है? इस चैतन्य मे ही जागता है। उसको नीद की जरूरत नही होती। जो मन वर्तमान स्थिति को केवल दृष्टाभाव से देख रहा है, उसे बड़ा आराम मिल रहा है। जो मन वर्तमान स्थिति से उत्तेजित हो

रहा है, व्याकुल हो रहा है, अपना सतुलन खो रहा है, उसे शाति कहा। भारीपन आयगा ही। यही तो साधना है कि मन का सतुलन न विगडने दें। सारी स्थितियो को तटस्थ भाव से, दृष्टाभाव से, देखते जाय। परतु जोर-जवरदस्ती जागने का प्रयत्न नही करेंगे। यदि कुदरतन नीद आती है तो आने देंगे। यदि अपने आप जाग वनी रहती है तो बनी रहने देंगे। निरन्तर जागृति, निरन्तर-जागृति, अन्त.चेतना की जागृति। एक-एक अणु जो जाग्रत हो उठा है उसके नर्तन को देखेंगे। कहा क्या हो रहा है? कैसे हो रहा है? दृष्टाभाव से देखेंगे। अनित्य स्वभाव को देखेंगे। यही साधना है।

इस अभ्यास मे दो प्रमुख काम हैं। इनको ठीक से समझ लें। हमारा स्थूल मन स्थूल सच्चाइयो को खूब पकड लेता है, परन्तु जहा सूक्ष्म को पकडना होता है, वहा कतराने लगता है। दूर भागता है। पकड़ना नही चाहता। सूक्ष्मता मे रहने की आदत ही नही। अत. पहला काम तो यह कि इसे सूक्ष्मता मे ले जाने का अभ्यास करवायें। इसीलिए आरम्भ स्थूल आलबन से किया। मोटे-मोटे सास का आलवन और उसके सहारे सूक्ष्म सास पर आ गए। सूक्ष्म सास भी वडा स्थूल लगने लगा, जब हमे सास का स्पर्श मालूम होने लगा। यह स्पर्श भी स्थूल लगने लगा, जव सवेदना महसूस होने लगी। यह सवेदना भी स्थूल लगने लगी, जवकि उससे भी अधिक सूक्ष्म सच्चाइया महसूस होने लगी। जैसे-जैसे समय वीतेगा और अभ्यास मे पुष्ट होने लगेंगे, अधिक-से-अधिक गहराइयो मे चले जायगे। यह जो स्थूल अवस्था से सूक्ष्म अवस्था की ओर जाने की यात्रा है, वह यथार्थ की यात्रा है, कल्पनाओं की नही। ऐसा यथाभूत जिसका शरीर और मन मे सवध है और जो शरीर और मन मे वस्तुतः हो रहा है, उसे जान रहे हैं। यह पहला काम हुआ।

दूसरा इससे वड़ा काम है समता का। हर अवस्था मे से मन गुजर रहा है। अलग-अलग अनुभूतियो मे से मन गुज़र रहा है और उन अवस्थाओ को, उन अनुभूतियो को, दृष्टाभाव से देख रहा है। ज्ञाताभाव से देख रहा है उन परिस्थितियो को, उन अनुभूतियो को न तो अच्छा

मानकर खुशियो से नाचने लगता है, न बुरा मानकर व्याकुल होने लगता है। अपना सतुलन कायम रखता है। समता बनाए रखता है। यह समझते हुए कि जो अनुभूति हो रही है, वह स्थायी नही है, स्थिर नही है, शाश्वत नही है, ध्रुव नही है। जो सुबह हो रहा था, वह शाम को नही है। इतना ही नही, सूक्ष्म स्तर पर देखता है कि प्रतिक्षण परिवर्तन हो रहा है। तन-मन मे कही कुछ ऐसा नही है, जो स्थिर है, अचल है। जरा-सा प्रकम्पन भी है तो इसी बात का द्योतक है कि उसमे कोई परिवर्तन हो रहा है। कही स्थायित्व नही है। सारा ऐंद्रिय जगत अनित्य है, नश्वर है, भगुर है।

जो कुछ बाहर या भीतर सघन रूप मे दिखायी देता है, वह वास्तव मे सघन नही है, ठोस नही है। ऐसा प्रतीत होता है कि सारा शरीर ठोस है। शरीर के साथ मन की बडी आसक्ति है। यह "मैं है" "मेरा है।" बडी गहन अवस्थाओ मे अर्ध-चेतन, अचेतन मन इस शरीर की इन ठोस अवस्थाओ के साथ इस कदर हिल-मिल गया है कि सच्चाई को जान ही नही पा रहा। तादात्म्य स्थापित हो गया है। इस साधना के द्वारा जैसे-जैसे इन गहराइयो मे जाते हैं, यह तादात्म्य टूटता है, तो सारा ठोसपना समाप्त होने लगता है, बिखरने लगता है। जबतक यह घनसज्ञा है, घनत्व की सज्ञा है, तबतक भ्राति रहती ही है। यह भ्राति कैसे टूटे ? विश्रृखलित कर-करके, विश्लेषण कर-करके, टुकड़े-टुकड़े कर-करके सच्चाई को जाने, प्रकट सत्य का भेदन कर परमार्थ सत्य को जाने। परमाणुओ का परमार्थ सत्य क्या है ? एक स्थान पर बार-बार कुछ-कुछ देर तक ध्यान करेंगे तो देखेंगे कि वह ठोस-से-ठोस स्थान किस तरह खुलता चला जा रहा है। केवल सूक्ष्म-सूक्ष्म प्रकम्पन रह गया है। सारा ठोसपना समाप्त हो गया है। इस प्रकार भौतिक पदार्थ के ठोसपने को समाप्त करके हम उसके सही स्वरूप को देख पाते है। उसका यथार्थ दर्शन करते है। जैसे शरीर, वैसे मन। हम यह भी देख पाते हैं कि किस प्रकार यह मन या चित्त की वृत्तिया भी ठोस होकर, घनीभूत होकर प्रकट होती हैं और हमारे सिर पर सवार हो जाती हैं। पीडा आती है। पीड़ा शरीर की ही नही, पीडा मन की है। पीडा मन को

हो रही है। हर सजीव प्राणी के साथ जो विज्ञान है, चेतना है, वह पीडा को महसूस करता है। यह पीड़ा जो चित्त की एक वृत्ति है, उसे विश्लेपण करके देखेंगे। कैसी पीडा है ? देखू तो सही। कहा तक है ? कहा अधिक है, कहा कम है ? इसका प्रभाव कहा-कहा है ? पीडा को भोगने के वजाय, द्रष्टाभाव से देखने लगेंगे। उसका विश्लेषण करेंगे, टुकड़े-टुकडे करेंगे। वस जहा टुकडे होने लगे, घनत्व नष्ट होगा। भोक्ताभाव न रहे। द्रष्टाभाव हो। जैसे यह दूसरे की पीडा है, मैं तो इसे महज देख रहा हू। द्रष्टा वना कि टुकडे हुए। भोक्ता वनकर आसक्त हुआ कि फिर घनीभूत हो गई। फिर डूव गया इस सगठन की माया मे, सश्लेपण की माया मे, घन-सज्ञा की माया मे। कैसे इससे वाहर निकलें ? केवल वौद्धिक स्तर पर समझ कर आजतक कोई वाहर निकला नही। कोई द्रष्टा वना नही। व्यवहार के क्षेत्र मे, अभ्यास के क्षेत्र मे, वाहर निकलना होगा। चाहे चित्त हो, चित्त की वृत्ति हो, शरीर हो, जव उसके टुकड़े-टुकडे करके देखने लगेंगे तो वे इतने सूक्ष्म अवस्था मे सामने आयगे कि उनका यथार्थ दर्शन होने लगेगा। उनका सही स्वभाव समझ मे आने लगेगा। तव "मैं" "मेरे" का भाव स्वत. नष्ट होने लगेगा। उनके साथ आसक्ति टिक ही नही सकेगी। ज्यो-ज्यो आसक्ति से निकलते चलेंगे, दुख से निकलते चलेंगे। आसक्ति ही तो दुख है। लेकिन यह सारी वात अभ्यास से ही होगी। अभ्यास ही सच्चाई का दर्शन करायेगा। वुद्धि-विलास नही। वुद्धि के स्तर पर समझने के लिए चर्चा की जा सकती है, पठन-पाठन किया जा सकता है, लेकिन यह सव हो अभ्यास मे उतरने के लिए ही। तभी लाभ होगा।

कल हमने देखा कि इस अभ्यास के करने मे पांच तरह की वाधाएं आती रहती हैं और अभ्यास मे रुकावट पैदा करती रहती हैं। इन पाच दुश्मनों की वातें सुनकर मन मे निराशा न आ जाय। हमारे साथ पाच वडे दोस्त भी है। वे वडे वलशाली है। इन पांचो दोस्तों को भी समझें। इनको वलवान वनाये रखें, इनको सदा साथ रखें। खूव प्रगति होगी।

पहला मित्र, जो हमे आगे वढने मे सहायक होता है, वह है श्रद्धा।

श्रद्धा बहुत बडा बल है, आवश्यक बल है। कोई व्यक्ति किसी विधि का अभ्यास करना चाहे, यदि उसके मन मे उस विधि के प्रति श्रद्धा न हो, विश्वास न हो, भरोसा न हो, तो वह एक कदम भी नही चल सकता। श्रद्धा तो अभ्यास की आधार-शिला है। लेकिन हमे यह ध्यान रखना है कि जो श्रद्धा पैदा की वह अन्ध-श्रद्धा मे न बदल जाय। जो विश्वास पैदा किया, वह अन्ध-विश्वास मे न बदल जाय। भक्ति और अन्ध-भक्ति मे, श्रद्धा और अन्ध-श्रद्धा मे, विश्वास और अन्ध-विश्वास मे, जो विभाजन-रेखा है वह इतनी सूक्ष्म है कि नजर ही नही आती। इसलिए हमे अत्यत सावधान रहना होगा। जबतक श्रद्धा के साथ विवेक है, ज्ञान है, समझ है, तबतक अध नही है। अत फलदायी है। श्रद्धा आखें हैं, विवेक चरण। दोनो का समन्वय, सहयोग, बड़ा आवश्यक है। किसी देवी-देवता के प्रति, ब्रह्मा के प्रति, भक्ति हो तो बहुत अच्छी बात है, यदि वह भक्ति अपने आराध्य के गुणो की याद दिलावे और उन्हे धारण करने की प्रेरणा दे। यदि भक्ति केवल कामनाओ को पूर्ण करने की लालसा के लिए हो, तो वही बधन का कारण बन जायगी। न धर्म रहा, न ज्ञान, तो ऐसी भक्ति अध-भक्ति बन जायगी। ऐसी भक्ति हानिकारक ही होगी। इसलिए खूब अच्छी तरह से समझ लें कि श्रद्धा यदि विवेक के साथ है, समझ के साथ है, सम्यक्-दृष्टि के साथ है, तो हमारा खूब कल्याण करती है और यदि मिथ्या-दृष्टि के साथ है, तो कल्याण करना तो दूर रहा, हानि ही करती है।

हमारा दूसरा मित्र वीर्य है, यानी प्रयत्न, प्रयास, पुरुषार्थ, पराक्रम। हममे खूब श्रद्धा है, लेकिन श्रद्धा के साथ यदि उस कल्याणकारी मार्ग पर चलने का प्रयत्न नही करते हैं तो कैसे लाभ होगा ? हमे दृढता के साथ, निरतरता के साथ, बताई हुई विधि के अनुसार, मार्ग पर चलना है। गलत तरीके से अभ्यास करेंगे तो सही फल कैसे मिलेगा ! सही तरीके से अभ्यास करना होगा, तभी फलदायक होगा, कल्याणकारी होगा। यह हमारा दूसरा बल है।

हमारा तीसरा मित्र स्मृति है। स्मृति का अर्थ याददाश्त न समझें। उन दिनो की साधना के क्षेत्र मे 'स्मृति' शब्द का अर्थ होता था जागरूकता,

सावधानता। सावधानता और जागरूकता वर्तमान के प्रति हुआ करती है, भूतकाल के प्रति नही। भविष्य के प्रति नही। भूतकाल की तो याद आ सकती है। भविष्यकाल की कल्पनाएं, कामनाए हो सकती हैं। सावधानता वर्तमान की ही होगी। यह अभ्यास ही वर्तमान मे जीने का अभ्यास है। वर्तमान के क्षण-क्षण के प्रति जागरूक रहने का अभ्यास है। भूतकाल के संस्कारो से, यादो से, भविष्यकाल की कल्पनाओ से, कामनाओ से, हटने का अभ्यास है। सास को देख रहे थे तो वर्तमान स्थिति को देख रहे थे। सास के स्पर्श को देखने लगे तो वर्तमान स्थिति को ही देखने लगे। अब सवेदनाओ को देख रहे है तो सारे शरीर मे जो वर्तमान की यथाभूत स्थिति है, उसे ही देख रहे हैं। आगे के लिए कोई कामना लेकर काम नही कर रहे। पीछे की किसी याददाश्त मे नहीं डूब रहे। जितना हो सकता है, इस वर्तमान के, यथाभूत के साथ चल रहे हैं। यही स्मृति हमारा तीसरा बडा मित्र है, बल है।

हमारा चौथा मित्र समाधि है। यह जो प्रत्येक वर्तमान क्षण के प्रति जागरूकता है वह बराबर बनी रहे। हम इस क्षण के प्रति जागरूक है। अगला क्षण ज्योंही वर्तमान का क्षण बनता है, उसके प्रति जागरूक हैं। इस प्रकार क्षण-क्षण, प्रतिक्षण लम्बे अर्से तक, जागरूकता बनी रहे, यही सम्यक् समाधि है, जोकि हमारा चौथा बडा मित्र है।

हमारा पाचवां बड़ा मित्र है प्रज्ञा। सारे मैल को काटने वाली तो यह प्रज्ञा ही है। सारे दुखो को दूर करने वाली तो यह प्रज्ञा ही है। बाकी तो सारे सहायक हैं। साथ दे रहे है कि हम प्रज्ञा तक पहुचें, मैल काटना शुरू कर दें। बधन काटना शुरू कर दें। क्या प्रज्ञा है? सभी स्थितियो मे चित्त का सतुलन बिगड़ने न दें। समता बनाए रखें। जिदगी में उतार-चढ़ाव आते ही रहेगे। भीतर भी आ ही रहे है। यह सारा भीतर का अभ्यास इसलिए कर रहे है कि समता पुष्ट करें। भिन्न-भिन्न स्थितिया हमारे सामने आ रही हैं—कभी सुखद सवेदना जागती है, कभी दुखद। सुखद सवेदना जागती है तो अच्छा मानकर उसके प्रति राग-रजित नही हो जाते। दुखद सवेदना जागती है तो बुरी मानकर उसके प्रति द्वेष-दूषित नही हो जाते।

दोनो परिस्थितियो को समत्वभाव से देखते हैं। मन की समता नही बिगड़ने देते। समझते हैं कि दोनो ही अनित्य हैं। द्रष्टा-भाव से उसके इस अनित्य-स्वभाव को ही देखते हैं। यही विपश्यना का अभ्यास है। यही प्रज्ञा है। प्रज्ञा हमारा पाचवा बडा बल है।

यदि ये हमारे पाच मित्र, पाच वल, साथ रहेगे तो कोई भी दुश्मन हमारा कुछ नही बिगाड़ सकता। प्रगति होती ही जायगी। आगे बढ़ते ही जायगे। चित्त को निर्मल करते ही जायगे। ●

बाहर करने की ही तो साधना है। कितने लम्बे अर्से से एकत्र ही करते आए हैं। न जाने कैसे-कैसे कर्म-सस्कार इकट्ठे कर रखे हैं। इस साधना द्वारा न जाने किस समय कौन-सा सचित कर्म-सस्कार अन्तर्मन की गहराइयो से उभरकर सतह पर आए, उसकी उदीर्णा हो ? जिस प्रकार का कर्म-सस्कार होगा, उदीर्णा होने पर उसी प्रकार की सवेदना होगी। सुखद हो सकती है, दुखद हो सकती है, स्थूल हो सकती है, सूक्ष्म हो सकती है। कौन-सा सस्कार उभरकर सामने आया, उससे नही मापा जाता कि प्रगति हो रही है कि नही हो रही है। जो भी सस्कार उभरकर सामने आया हमने उसे कैसे देखा ? समता से देखा या समता खो दी ! सवेदना के प्रकट होने पर यदि समता खो दी, फिर राग पैदा करना शुरू कर दिया, द्वेष पैदा करना शुरू कर दिया, तो प्रगति नही हो रही।

पुरानी आदत के अनुसार, पुराने स्वभाव के अनुसार, यदि राग या द्वेष की प्रतिक्रिया हो भी जाय तो देखना यह है कि कितनी जल्दी फिर होश मे आ गए। फिर संवेदना को देखने लगे, समता के साथ। चित्तधारा पर राग का आरभ, द्वेष का आरभ होने ही न दें और यदि आरभ हो गया तो जल्दी-से-जल्दी उसे फिर रोक दें, सवर कर लें—यही साधना है।

किस प्रकार की सवेदना कब प्रकट होगी, इसका कोई निश्चय नही। इससे हमे कुछ लेना-देना भी नही। बहुत बार ऐसा होने लगता है कि शरीर मे एक जैसी सूक्ष्म-सूक्ष्म सवेदनाओ की धारा बहने लगती है। धारा-प्रवाह अनित्य-बोध की अनुभूति होने लगती है। कही कोई स्थूलता नही, ठोसपना नही, सघनता नही, और एकाएक गहरा आपरेशन हुआ कि अन्तर्मन की गहराइयो से कुछ उभरकर आया। शरीर के किसी अग पर मूर्च्छा-सी छा गयी। किसी अग पर कोई स्थूल सवेदना जाग पडी, फिर कुछ घनीभूत होने लगा। ऐसे हो तो घबराना नही है। उसे ही साक्षीभाव से देखना शुरू कर देंगे। देखते-देखते उसका विघटन होता ही जायगा, उसका विश्लेषण होता ही जायगा। टुकड़े-टुकडे होते-होते सघनता दूर होगी ही। फिर धारा-प्रवाह की अनुभूति होने लगेगी। तदुपरान्त फिर कोई और सचित संस्कार उभरकर ऊपर आ सकता है। जबतक भीतर

सग्रह है, तबतक यह उभार आयगा ही। सग्रह तो है ही। अत. जब-जब उभर कर ऊपर आये, तब-तब अपनी ओर से सवर कर लें, रोक लगा दें, यानी उभार की वजह से नया सस्कार न बनने दें। यही सवर है।

ज्योही सवर किया यानी रोक लगा दी कि प्रकृति का, कुदरत का, विधान, नियम अपने आप काम करने लगता है। सवर किया कि निर्जरा होनी शुरू हो जायगी। सवर करते ही किसी अन्य सस्कार का फल उभर-कर ऊपर आयगा, उदीर्णा होगी। देखेंगे उसे समता से तो उसकी भी निर्जरा हो जायगी। उसका क्षय हो जायगा। सवर करना प्रमुख है, लेकिन सवर ऊपर-ऊपर का नही होना चाहिए। ऊपरी-ऊपरी सवर से इतना ही लाभ होगा कि शरीर और वाणी के दुष्कर्मों से बच जायगे। लेकिन अन्तर्मन मे मैल बनाने का जो स्वभाव हो गया है, उस पर रोक लगानी आवश्यक है। भीतर-ही-भीतर अन्तर्मन की गहराइयों मे मैल पैदा करने की जो प्रक्रिया है, उस पर रोक लगानी होगी, नही तो मैल का सवर्धन होता ही जायगा। इसलिए सवर अन्तर्मन की गहराइयो तक होना चाहिए।

वैसे आखो का सवर बहुत अच्छा है, कल्याणकारी है। कानो का सवर, नाक का सवर, जीभ का सवर, काया का सवर, वाणी का सवर बहुत अच्छा है, कल्याणकारी है। पर सारे सवरो मे अच्छा मन का सवर है और वह भी सपूर्ण मानस का सवर, अन्तर्मन की गहराइयो तक का सवर। यह जो भी कुछ भीतर-भीतर सवेदनाए हो रही हैं, इसकी अनुभूति अचेतन मन को, अर्धचेतन मन को, होती ही रहती है और परिणामस्वरूप अन्दर-ही-अन्दर प्रतिक्रिया भी होती रहती है। इससे चित्तधारा पर राग और द्वेष पैदा होता रहता है। और चेतन मन को इस प्रक्रिया का पता ही नही रहता। अत. केवल चेतन चित्त तक का सवर इस पर रोक नही लगा सकेगा। ज्यो-ज्यो समता मे रहने का अभ्यास बढेगा, चेतन, अर्ध-चेतन और अचेतन मन के बीच की दीवारे टूटेंगी। जो कुछ भीतर हो रहा है, सब मालूम होने लगेगा और समग्र मानस समता मे रहना सीखेगा, अतः समग्र मानस मे सवर होगा।

यह गहरा सवर अन्तर्मन की गहरी ग्रन्थियो को काटता है। यह

शील धरम की नीव है, ध्यान धरम की भीत ।
प्रज्ञा छत है धरम की, मंगल भवन पुनीत ।।

जीवन मे आते रहे, पतझड़ और वसंत ।
दोनों मे समता रहे, होय दुखो का अंत ।।

मानव का जीवन मिला, धर्म मिला अनमोल ।
अब श्रद्धा से जतन से, अपने बन्धन खोल ।।

श्रद्धा तो जागे मगर, छूटे नही विवेक ।
श्रद्धा और विवेक से, मगल जगे अनेक ।।

जप-तप व्रत उपवास के, साधन जुटे अनेक ।
साधन ही बाधक बने, छूटा ज्ञान विवेक ।।

कितने दिन बिरथा गये, करते वाद-विवाद ।
अवसर आया धरम का, चाख धरम का स्वाद ।।

# आठवां दिन

आज हमारी साधना के आठ दिन पूरे हुए। अब बहुत थोड़ा समय बचा है। इसका भरपूर लाभ लेने के लिए भरपूर श्रम करना होगा।

श्रम करने के लिए ही तो आए हैं। तपने के लिए, पुरुषार्थ करने के लिए ही तो आए हैं। जो शाम की धर्म-चर्चा होती है, वह वाणी-विलास और बुद्धि-विलास का विषय न बन जाय। जिज्ञासुभाव से, मुमुक्षुभाव से, धर्म की इस विधि को, धर्म धारण करने के तरीके को, ठीक तरह से समझने के लिए ही इस धर्म-चर्चा का प्रयोग हो। मुख्य बात तो धर्म धारण करना है। धर्म धारण करने के लिए अभ्यास करना होता है, प्रयास करना होता है। कैसे प्रयास करें? विधि को ठीक समझ-समझ कर प्रयास करें तो प्रयास लाभदायक होगा।

आओ, फिर समझें, कैसी है यह साधना? क्या है यह विधि? भीतर की सच्चाई को जानना है और जानकर समता मे स्थित रहना है। कभी-कभी साधक को एक भ्राति हो जाती है। जो सवेदना मिल रही है, उसका मूल्याकन करने लगता है। मूल्याकन करता है तो उसी को प्रगति का मापदड मान लेता है। एक प्रकार की सवेदना मिलती है तो मान बैठता है कि साधना बहुत ऊची है, अन्य प्रकार की सवेदना मिलती है तो मान बैठता है, साधना बहुत नीची है। गलत मापदण्ड हो गया। साधना का सही मापदण्ड तो यह है कि जो सवेदना प्रकट हो रही है, उसे जान रहे है और जानकर कितनी समता मे स्थित रहते है। प्रगति का यथार्थ मापदण्ड समता है, सवेदना नही।

अन्तर्मन की गहराइयो मे जो कुछ एकत्र कर रखा है, उसे निकाल

बाहर करने की ही तो साधना है। कितने लम्बे अर्से से एकत्र ही करते आए है। न जाने कैसे-कैसे कर्म-सस्कार इकट्ठे कर रखे हैं। इस साधना द्वारा न जाने किस समय कौन-सा सचित कर्म-सस्कार अन्तर्मन की गहराइयो से उभरकर सतह पर आए, उसकी उदीर्णा हो ? जिस प्रकार का कर्म-सस्कार होगा, उदीर्णा होने पर उसी प्रकार की सवेदना होगी। सुखद हो सकती है, दुखद हो सकती है, स्थूल हो सकती है, सूक्ष्म हो सकती है। कौन-सा सस्कार उभरकर सामने आया, उससे नही मापा जाता कि प्रगति हो रही है कि नही हो रही है। जो भी सस्कार उभरकर सामने आया हमने उसे कैसे देखा ? समता से देखा या समता खो दी ! सवेदना के प्रकट होने पर यदि समता खो दी, फिर राग पैदा करना शुरू कर दिया, द्वेष पैदा करना शुरू कर दिया, तो प्रगति नही हो रही।

पुरानी आदत के अनुसार, पुराने स्वभाव के अनुसार, यदि राग या द्वेष की प्रतिक्रिया हो भी जाय तो देखना यह है कि कितनी जल्दी फिर होश मे आ गए। फिर संवेदना को देखने लगे, समता के साथ। चित्तधारा पर राग का आरभ, द्वेष का आरभ होने ही न दें और यदि आरभ हो गया तो जल्दी-से-जल्दी उसे फिर रोक दें, सवर कर लें—यही साधना है।

किस प्रकार की सवेदना कब प्रकट होगी, इसका कोई निश्चय नही। इससे हमे कुछ लेना-देना भी नही। बहुत बार ऐसा होने लगता है कि शरीर मे एक जैसी सूक्ष्म-सूक्ष्म सवेदनाओ की धारा बहने लगती है। धारा-प्रवाह अनित्य-बोध की अनुभूति होने लगती है। कही कोई स्थूलता नही, ठोसपना नही, सघनता नही, और एकाएक गहरा आपरेशन हुआ कि अन्तर्मन की गहराइयो से कुछ उभरकर आया। शरीर के किसी अग पर मूर्च्छा-सी छा गयी। किसी अग पर कोई स्थूल सवेदना जाग पड़ी, फिर कुछ घनीभूत होने लगा। ऐसे हो तो घबराना नही है। उसे ही साक्षीभाव से देखना शुरू कर देंगे। देखते-देखते उसका विघटन होता ही जायगा, उसका विश्लेषण होता ही जायगा। टुकड़े-टुकडे होते-होते सघनता दूर होगी ही। फिर धारा-प्रवाह की अनुभूति होने लगेगी। तदुपरान्त फिर कोई और सचित संस्कार उभरकर ऊपर आ सकता है। जबतक भीतर

सग्रह है, तबतक यह उभार आयगा ही। सग्रह तो है ही। अत जब-जब उभर कर ऊपर आये, तब-तब अपनी ओर से सवर कर लें, रोक लगा दें, यानी उभार की वजह से नया सस्कार न बनने दें। यही सवर है।

ज्योही सवर किया यानी रोक लगा दी कि प्रकृति का, कुदरत का, विधान, नियम अपने आप काम करने लगता है। सवर किया कि निर्जरा होनी शुरू हो जायगी। सवर करते ही किसी अन्य सस्कार का फल उभरकर ऊपर आयगा, उदीर्णा होगी। देखेंगे उसे समता से तो उसकी भी निर्जरा हो जायगी। उसका क्षय हो जायगा। सवर करना प्रमुख है, लेकिन सवर ऊपर-ऊपर का नही होना चाहिए। ऊपरी-ऊपरी सवर से इतना ही लाभ होगा कि शरीर और वाणी के दुष्कर्मों से बच जायगे। लेकिन अन्तर्मन मे मैल बनाने का जो स्वभाव हो गया है, उस पर रोक लगानी आवश्यक है। भीतर-ही-भीतर अन्तर्मन की गहराइयो मे मैल पैदा करने की जो प्रक्रिया है, उस पर रोक लगानी होगी, नही तो मैल का सवर्धन होता ही जायगा। इसलिए सवर अन्तर्मन की गहराइयो तक होना चाहिए।

वैसे आखो का सवर बहुत अच्छा है, कल्याणकारी है। कानो का सवर, नाक का सवर, जीभ का सवर, काया का सवर, वाणी का सवर बहुत अच्छा है, कल्याणकारी है। पर सारे सवरो मे अच्छा मन का सवर है और वह भी सपूर्ण मानस का सवर, अन्तर्मन की गहराइयो तक का सवर। यह जो भी कुछ भीतर-भीतर सवेदनाए हो रही हैं, इसकी अनुभूति अचेतन मन को, अर्धचेतन मन को, होती ही रहती है और परिणामस्वरूप अन्दर-ही-अन्दर प्रतिक्रिया भी होती रहती है। इससे चित्तधारा पर राग और द्वेष पैदा होता रहता है। और चेतन मन को इस प्रक्रिया का पता ही नही रहता। अत. केवल चेतन चित्त तक का सवर इस पर रोक नही लगा सकेगा। ज्यो-ज्यो समता मे रहने का अभ्यास बढेगा, चेतन, अर्धचेतन और अचेतन मन के बीच की दीवारे टूटेंगी। जो कुछ भीतर हो रहा है, सब मालूम होने लगेगा और समग्र मानस समता मे रहना सीखेगा, अत समग्र मानस में सवर होगा।

यह गहरा संवर अन्तर्मन की गहरी ग्रन्थियो को काटता है। यह

बात महज इसलिए नही माननी है कि किसी महापुरुष ने कही है या किसी शास्त्र मे लिखी है। अपनी अनुभूतियो से जानना है और जानकर मानना है, तो ही मगल सधेगा। प्रकृति के इस नियम को अनुभूतियो से समझेंगे तो स्वत कल्याण सधने लगेगा। जब अनुभूतियो के स्तर पर समझ मे आने लगता है, तब सचमुच गहरा सवर होने लगता है। दुख-विमुक्ति का रास्ता खुलने लगता है। ठीक ही कहा गया है .

अनिच्चावत सङ्खारा उप्पादवयधम्मिनो।
उपज्झित्वा निरुज्झन्ति, तेस उपसमो सुखो॥

सचमुच सारे सस्कार अनित्य है, उत्पन्न होते है, नष्ट होते हैं—उत्पाद-व्यय, उत्पाद-व्यय। यही इनका धर्म है। यह ध्रुव धर्म है। यह बदलने-वाली प्रक्रिया कभी नही रुकती। परिवर्तनशीलता ही इसका नित्य स्वभाव है, लेकिन बहुत गहराइयो मे जाकर देखेंगे तो मालूम होगा कि उत्पाद होकर जो व्यय हुआ, बेहोशी की अवस्था मे व्यय हुआ। अत. फिर उत्पाद का कारण बना। जिस कर्म-सस्कार का बीज डाला, उसका फल आया और समाप्त हुआ। लेकिन नया बीज फिर पडा, फिर फल आया। यो क्रम चलता रहता है। अन्त होता ही नही। लेकिन यदि उत्पन्न होकर सर्वथा क्षय हो जाय तो कल्याण हो जाय। अन्तर्मन मे भरे सस्कारो की एक परत ऊपर आयी और उतरी तो वास्तव मे उदीर्णा हुई। क्षय हुआ। "तेसं उपसमो सुखो", यो एक-पर-एक परत का उपशमन होता चला जाय, क्षय होता चला जाय। जितना-जितना उपशमन हो, उतना-उतना मुक्त हुआ दुखो से। उतना-उतना सुख आया। सारे ही सस्कारो का क्षय हो जाय तो परमसुख, निर्वाण, का साक्षात्कार हो जाय। "निब्बान परम सुख।"

प्रकृति के दो मोटे नियम हैं, उन्हे अच्छी तरह समझ लेना चाहिए। एक तो सवर्धन का नियम है। बढता है, बढता है। विशदीकरण ही होता रहता है। दूसरा, यदि रोक लगा दी जाय, तो घटने का नियम है। जब घटने का काम शुरू हो गया और नया बनना बद हो गया "खीणं पुराण नव नत्थि सभव" ? तो धीरे-धीरे सारे पुराने सस्कार समाप्त हो जाते हैं। हर व्यक्ति, जिसने-जिसने भी सही माने मे सवर करना शुरू कर दिया, उसी की कर्म-निर्जरा शुरू हो गयी। कितना

भी कर्म-सग्रह क्यो न हो, अगर नया सग्रह करना बद कर दें तो पुरानो को समाप्त होने मे, कम देर लगे या ज्यादा देर लगे, पर समाप्त होंगे ही।

प्रकृति के इस नियम को जानने के लिए समझें कि यह चित्तधारा किस प्रकार बहती है। चित्तधारा को आगे बढने के लिए प्रतिक्षण आहार चाहिए। नया सस्कार एक आहार है, पुराने सस्कारो का फल दूसरा आहार है। इन दोनो मे से कोई-न-कोई आहार मिलता है तो यह चित्त-धारा आगे बढती है। बहुधा होता यह है कि चित्तधारा को जब हम एक आहार देते हैं, एक नया सस्कार डालते हैं तो रुकते नही। अगले क्षण फिर वैसा ही आहार देते हैं। यो क्षण-प्रतिक्षण आहार देते चलते हैं। किसी बात को लेकर क्रोध आया तो बडा नन्हा-सा क्षण होता है क्रोध का, पलक झपकने मात्र मे कितने ही शत-सहस्र कोटि बार उत्पन्न होकर नष्ट होने वाला क्षण। लेकिन क्रोध का सस्कार पैदा करते ही अगले क्षण फिर क्रोध पैदा किया। अगले क्षण फिर क्रोध। यो यह क्रोध-ही-क्रोध के सस्कार इस चित्तधारा को देर तक आगे बढाते चलते है। कभी तो घटो क्रोध चलता रहता है। क्रोध रुका नो कोई और सस्कार बनाना शुरू कर देंगे। वह चलेगा देर तक। फिर कोई और। कभी भय। कभी वासना। कभी कुछ और। यो पुराने सस्कारो के नष्ट होने की बारी ही नही आती। क्षण-क्षण नया ही बनाए जा रहे हैं। यदि हम सवर लें यानी रोक लगा दें तो नए सस्कार नही बनते। तब चित्तधारा किसके बल पर चलती है ? क्योंकि हमने नया सस्कार नही बनाया, तो कोई-न-कोई सस्कार-बीज, जिसका फल हो सकता है, कुछ देर बाद आनेवाला हो, अब जल्दी पककर आयगा। इसे विपाक का त्वरतिकरण कह सकते हैं। तुरन्त कोई पुराना कर्म-सस्कार चित्तधारा पर अपना फल लेकर आता ही है। यही उदीर्णा है। आया कोई पुराना कर्म-सस्कार चित्तधारा पर, अपना फल लेकर और उसके सहारे चित्त-धारा आगे बढने लगी। जैसा कर्म था वैसा ही फल आया। हम उसे समता से, प्रज्ञा मे, देखने लगे तो हुआ निरोध उसका। जितने-जितने पुराने सस्कार क्षीण होते चले जायगे

उतना-उतना हल्कापन आयगा ही। सही माने मे सुख आयगा। दुखो से छुटकारा होगा।

विधि की पूर्णता इस बात मे है कि अन्तर्मन की गहराइयो मे जो कुछ हो रहा है, उसे जानें और समता मे रहे। यदि हम केवल ऊपरी-ऊपरी सतही-सतही सच्चाई का अनुभव कर रहे हैं, तो ऊपरी सतह तक समता मे रहे। यदि एक-एक कदम सूक्ष्मता की ओर वढ रहे हैं तो जिस-जिस स्तर तक पहुचे उस-उस तक समता मे रहे। यो अभ्यास करते-करते सारा मानस चेतन हो उठे तो सारे मानस पर समता स्थापित हो जाय।

अनुभूतियो से समझेंगे कि शरीर की सवेदनाओ का चित्त-धारा से क्या सबंध है ? और चित्त-धारा का शरीर की संवेदनाओ से क्या सबध है ? किस प्रकार चित्त (माइन्ड) पदार्थ (मैटर) मे और पदार्थ (मैटर) चित्त (माइन्ड) मे परिवर्तित हो जाता है ? क्रोध जागा और शरीर मे अग्नि-प्रधान परमाणु उत्पन्न होने लगे। भय जागा, वायु-प्रधान परमाणु उत्पन्न होने लगे और उनकी सवेदना शरीर मे होने लगी। शरीर मे जलन की सवेदना हो रही है या कपन-धूजन की हो रही है, कितना गहरा सबध है चित्त का शरीर के साथ ! जिस प्रकार के नए सस्कार का निर्माण करते हैं, शरीर मे उसी प्रकार की सवेदना का निर्माण करते हैं। जब पुराने सस्कार बाहर निकलेंगे तो सवेदना पैदा करके ही निकलेंगे। हर क्रोध के सस्कार ने अग्नि-तत्व प्रकट किया था। अब यदि पुराने क्रोध के सस्कार बाह र आ रहे हैं, तो पुन. अग्नि धातु ही जागेगी। गर्मी महसूस होगी। इस प्रकार उत्पन्न सवेदना को यदि हम समता से देखते जायगे और प्रतिक्रिया नही करेंगे, तो ये सग्रहीत सस्कार स्वतः क्षीण होते चले जायगे। अत. प्रमुख समता है।

एक बार कुछ लोग भगवान के पास आए पूछने कि भगवान ! हमारा सही मगल किस बात मे है ? भगवान ने उन्हें मगल-धर्म समझाए। गृहस्थो के लिए अडतीस मंगल-धर्म सिखाए। पहले से अगला उत्तम। इस तरह समझाते-समझाते अतिम मगल-धर्म पर पहुचे तो कहा :

फुट्ठस्स लोकधम्मेहि, चित्त यस्स न कम्पति ।
अमोक विरज खेम, एत मङ्गलमुत्तम ॥

लोक-धर्म का स्पर्श होने पर—क्या है लोक धर्म ? जीवन के ये ही उतार-चढाव, बसन्त-पतझड—सुख-दुख, यश-अपयश, लाभ-हानि, जय-पराजय—यही है लोक-धर्म । इनका स्पर्श होने पर जिसका चित्त कपायमान नही होता, डावाडोल नही होता, समता मे रहना है, "असोक" शोक-रहित रहता है, "विरज" ? विरज विमल रहता है, "खेम" योग-क्षेम से भरपूर रहता है, अगले क्षण के लिए निश्चित रहता है, पूर्ण सुरक्षित महसूस करता है, यो समता मे रहता है तो उत्तम मगल सधने लगता है ।

कैसे समता का जीवन जीए ? ऊपर से दमन करके नही । भीतर से समता आनी शुरू हो, ताकि ऊपर उसका प्रभाव प्रकट होने लगे । यदि गलती हुई भी, समता टूटी भी, चित्तधारा विषम हो भी गयी, तो कितनी जल्दी पुन होश आ गया, पुन समता मे स्थित हो गए । इसी का अभ्यास करना है । शनै -शनै ही सुधार होता है । शनै -शनै. ही दुख-विमुक्ति होती है । पुराना कितना सग्रह है, इस पर निर्भर है । किसी के पास कम सग्रह है, वह जल्दी खत्म कर लेगा । यदि सग्रह ज्यादा है तो अधिक देर तक परिश्रम करके समाप्त करना होगा । सही तरीके से जितना-जितना सवर करेगा, उतना मुक्त होते ही चला जायगा । किसी जाति का हो, किसी सम्प्रदाय का हो, काला हो या गोरा हो, फर्क क्या पडता है ? कुदरत का कानून सब पर समान रूप से लागू होता है । नाम चाहे जो हो—हिंदू हो, मुसलमान हो, जैन हो, बौद्ध हो, ईसाई हो—वही प्रबुद्ध हो जायगा तो अच्छा इसान हो जायगा । अच्छा हिंदू, अच्छा मुसलमान, अच्छा जैन, अच्छा बौद्ध, अच्छा ईसाई, अच्छा आदमी बन जायगा । धर्म अच्छा आदमी बनना सिखाता है । यह अच्छा आदमी बनने की विद्या है । अच्छे आदमी बनेंगे तो स्वय भी सुख से रहेगे औरो के भी सुख का कारण बनेंगे । कैसे सही माने मे बोधि जाग जाय, प्रबुद्ध हो जाय । कैसे सही माने मे प्रज्ञा जाग जाय ! सही माने मे प्रज्ञा मे स्थित हो जाय ! स्थितप्रज्ञ बन जाय । अपनी अपनी मेहनत पर निर्भर करता है ।

हर आदमी अपना मालिक स्वय है। अपनी गति खुद ही बनाता है।

"अत्ता ही अत्तनो नाथो, अत्ता ही अत्तनो गति।"

इस क्षण क्या सस्कार डाले, यह उसके अपने अधिकार मे है। जो बीत गया सो बीत गया। उस पर कोई अधिकार नही। लेकिन यदि इस क्षण होश मे है तो वह वर्तमान का मालिक बन गया। सारी साधना इसी बात के लिए है कि इस क्षण होश है कि नही। प्रतिक्षण बीज बोने का क्षण है। कैसा बीज बोते है? यदि राग और द्वेष का बीज बो रहे हैं, तो अपने लिए दुख ही पैदा किए जा रहे हैं। कैसे इस दुख-चक्र को पलटें? कैसे यह दुख-चक्र धर्म-चक्र मे पलटे? कैसे यह लोक-चक्र मुक्ति-चक्र मे पलटे? बौद्धिक स्तर पर भले सारी बात समझ मे आ जाय, लेकिन बिना अभ्यास के जीवन मे उतरती नही। दुख-चक्र बढाने वाला स्वभाव पलटकर कैसे धर्म-चक्र मे परिवर्तित हो, यह बिना अभ्यास के सभव नही होता। केवल कामना करने से या चमत्कार से स्वभाव नही पलटता। यदि हमे स्वभाव पलटना है तो अभ्यास करना ही होगा। अभ्यास यही करना होगा कि कैसे राग-द्वेष पैदा करना बद करें। साधना इसीलिए है। इसे ठीक तरह से बौद्धिक स्तर पर समझ कर व्यवहार मे उतारना है, अभ्यास मे उतारना है। धारण करना है। धर्म धारण करते हैं तो ही सुख मिलता है। विधि के अनुसार ठीक-ठीक अभ्यास करें। सफलता अवश्य प्राप्त होगी। •

धरम हमारा ईश है, धरम हमारा नाथ ।
हम तो निर्भय ही रहे, धरम हमारे साथ ।।

राग सदृश ना रोग है, द्वेष सदृश ना दोष ।
मोह सदृश ना मूढता, धर्म सदृश ना होश ।।

जितना गहरा राग है, उतना गहरा द्वेष ।
जितना गहरा द्वेष है, उतना गहरा क्लेश ।।

भोगत-भोगत भोगते, बन्धन बधते जायं ।
देखत-देखत देखते, बन्धन खुलते जाय ।।

ज्यो-ज्यों अन्तर्जगत मे, समता बढ़ती जाय ।
काया वाणी चित्त के, कर्म सुधरते जायं ।।

राग छुटे समता बढ़े, मिले परम संतोष ।
दूर होय बेचैनियां, मिले शान्ति-सुख-कोष ।।

# नवां दिन

साधना के नौ दिन पूरे हुए। नौ दिन तक जो अभ्यास किया, उसे भलीभांति समझें। क्या किया ? ऐसे क्यों किया ? क्या लाभ है इसका दैनिक जीवन में ? यदि साधना का जीवन में उपयोग नहीं होता है तो यह भी कर्मकांड बनकर रह जायगी, एक धार्मिक अनुष्ठान बनकर रह जायगी। धर्म का लाभ इसी जीवन में मिलना चाहिए, तब तो धर्म धर्म है, अन्यथा धोखा है। धर्म के नाम पर कितनी भ्रांतियां चलती है ?

यह साधना आत्म-दर्शन की साधना है, स्व-दर्शन की साधना है। अपने आपको देखने की साधना है। अपने आपको कैसे देखना है ? जो सच्चाई अपने बारे में इस क्षण प्रकट हुई है, उसे देखना है। कितना भी अप्रिय क्यों न हो, सच्चाई तो सच्चाई है। यदि हम सदा अप्रिय से मुह मोड़ते रहेंगे, पलायन करते रहेंगे तो सच्चाई से विमुख हो जायगे। यदि हममें कोई दोष है, खोट है, तो उसे भलीभांति जानना चाहिए, स्वीकार करना चाहिए। तब ही दोष निकाल सकेंगे।

जीवन में एक बड़ी भ्रांति चलती है। इसका कारण है कि हम सदैव बहिर्मुखी ही रहते हैं। सदा औरों को ही देखते है, बाहर की परिस्थितियों को ही देखते हैं। अतः दोष हमेशा बाहर ही देखते हैं। स्वय दुखी हुए तो दुख का कारण बाहर ही ढूढते हैं। बाहर की घटना, स्थिति, वस्तु, व्यक्ति को ही अपने दुख का कारण मानते है और उसे ही सुधारने में अपना सारा श्रम लगाते हैं। कैसे बाहर की स्थिति मनोनुकूल हो जाय ? कैसे बाहर का हर व्यक्ति हमारे मनोनुकूल आचरण करने लगे ? इसके

लिए सारा जीवन लगा देते हैं, पर असफलता ही हाथ लगती है। दुख दूर नही होते।

अपने बारे मे एक मिथ्या कल्पना बना ली कि मैं बडा शुद्ध हू, निर्मल हू, निर्लिप्त हू, मुक्त हू। पर सच्चाई यह है कि मेरे मे कितना राग भरा पड़ा है, कितना द्वेष भरा है। सच्चाई से मुख मोडने से, भागने से, पलायन करने से, समस्या का हल नहीं होता, समाधान नही होता।

विपश्यना इसीलिए है कि अन्तर्मुखी होकर अपने आपको देखें। जैसे हैं, वैसे देखें। यदि इस समय मेरा चित्त राग-रजित है, मोह-विमूढ़ित है, तो उसे ऐसा ही देखना है। यदि रोगी अपने सही रोग को जान लेता है, कारण को पहचान लेता है, तो कारण दूर करके रोग से विमुक्त हो जाता है। जो रोगी रहते हुए भी इस धोखे मे रहता है कि मैं रोगी नही हू, वह कभी रोग से मुक्त नही हो सकता। सारा जीवन धोखे मे ही वीत जायगा। अपने दोष का दर्शन करना है, दुख का दर्शन करना है। दुख का दर्शन करने का मतलब निराशा मे डूबना नही है।

अगर धर्म केवल यही बताता कि सर्वत्र दुख है, जन्म से लेकर मृत्यु तक दुख-ही-दुख है और इस दुख का कोई निस्तार नही है तो सचमुच बडी निराशा की बात होती। ऐसा धर्म हमारे काम का नही होता। पर कितने कल्याण की बात हुई कि जो सच्चाई है दुख की, उसे स्वीकार करने के साथ-साथ यह भी स्वीकार कर रहे हैं कि दुख तो है, पर दुख से बाहर निकलने का रास्ता भी है। इस सच्चाई मे कितनी आशा भरी हुई है। सारा जीवन आशा से भर जाय। निराशा का नाम न रहे। धर्म मे आशा, जरा भी निराशा नही। सम्पूर्ण दुख-विमुक्ति का रास्ता जो मिल गया, और रास्ता भी ऐसा कि तत्काल फलदायी। इस पर एक-एक कदम चलकर देखें कि किस प्रकार दुख के बाहर आ रहे हैं। जितना अभ्यास करते हैं, उतना मैल छूटता जा रहा है, उतना भार उतरता जा रहा है। इसी जीवन मे जब इसका प्रभाव आने लगेगा, कितनी आशा जागेगी! आचल वहुत मैला है। उसे देखकर रोयेंगे नही।

साबुन जो मिल गया। साबुन को इस्तेमाल करना भी आ गया। अब साबुन इस्तेमाल करेंगे। निराशा कहा ?

एक बात ठीक तरह से समझ लेनी होगी कि अपने दुखो के लिए हम स्वयं जिम्मेदार हैं, अन्य कोई नही। हम स्वय ही अपने पागलपन मे, नादानी मे, अज्ञान अवस्था मे, अपने भीतर मैल-पर-मैल इकट्ठा करते रहते हैं और परिणामत व्याकुल होते रहते हैं। इस मैल को हमने चढ़ाया है, हमे ही निकालना होगा। दूसरा कोई क्या करेगा ? दूसरा तो बड़े प्यार से रास्ता बता सकता है। रास्ते पर चलना तो हमे ही पड़ेगा। इसीलिए अन्तर्मुखी हो रहे हैं, स्व-मुखी हो रहे हैं। पराङ्मुखी तो बहुत रहे, बहिर्मुखी तो बहुत रहे, अब स्वमुखी होकर प्रज्ञा जगाना है।

ठीक तरह से समझें कि प्रज्ञा क्या है ? उन दिनो की भाषा मे प्रज्ञा का अर्थ होता था "पकारेन जानेति ति पञ्त्रा", नाना प्रकार से जानना प्रज्ञा है। अनेकानेक दृष्टि से देखना प्रज्ञा है। एकागी दृष्टि से किसी भी व्यक्ति-वस्तु को, घटना-स्थिति को, देखते है तो आशिक दर्शन मिथ्या दर्शन है, भ्रामक है। अनेकात दृष्टि से देखने लगें, भिन्न-भिन्न दृष्टिकोण से उसी बात को देखने लगें तो सर्वांगीण दर्शन होने लगे। सम्पूर्ण दर्शन होने लगे। बात ठीक-ठीक समझ मे आ जाय, प्रज्ञा इसलिए है कि अनेकात दृष्टि से देखें, एकात दृष्टि से नही। जिसको सर्वांगीण दर्शन होने लगा, बात ठीक-ठीक समझ मे आने लगी, उसका हर कदम ठीक होगा। हर काम ठीक होगा, हर निर्णय ठीक होगा। जब अपने भीतर सवेदना को देखते हैं तो एक और दृष्टि जागती है। भीतर देखने की दृष्टि जागती है। "विमूढानानुपश्यन्ति पश्यन्ति ज्ञान चक्षुप:," यह है ज्ञान-चक्षु से अपने भीतर देखने की प्रज्ञा।

बाहर कोई घटना घटी, किसी ने गाली दी, अपमान किया, कोई अनचाही बात हो गयी कि प्रतिक्रिया होने लगी भीतर-ही-भीतर। आग-सी जलने लगी। दुख का कारण भी भीतर दीखने लगा, दुख का निवारण भी भीतर दीखने लगा। एकदम दीखने लगेगा। साधना मे जैसे-जैसे आगे बढ़ेंगे और भी अनेक दृष्टियो से देखने लगेंगे। यदि किसी ने अपमान किया तो आज तो यही कहते है कि शत-प्रतिशत वह व्यक्ति

जिम्मेदार है। जब विपश्यना मे पकने लगेंगे तो यह कहने लगेंगे कि यह जो मुझे दुख हुआ, किसी के अपमान करने से दुख हुआ तो आधा वह व्यक्ति जिम्मेवार है और आधा जिम्मेवार मैं हूं। और आगे बढ़ेंगे तो यह स्पष्ट होगा कि मेरे सुख या दुख का शत-प्रतिशत मैं ही जिम्मेवार हूं और कोई नही। यह बात तर्क-वितर्क से समझ मे नही आती। जब अन्तर्मुखी होकर अपने आपको देखने लगेंगे तो मालूम होगा दुख कहा शुरू होता है ? कैसे शुरू होता है ? कैसे बढ़ता है ? सवेदनाओ से जानने लगेंगे। शरीर मे भिन्न प्रकार की सवेदना होती है। सवेदनाओ को देखकर हम भीतर की सच्चाइयां जानने लगेंगे। जैसे-जैसे साधना मे पुष्ट होते जायगे, तुरन्त मालूम होगा कि भीतर विकार जागते ही व्याकुलता आती है। सामने के व्यक्ति के मन मे यदि विकार जागा है, क्रोध जागा है तो उसकी व्याकुलता भी मालूम होने लगेगी। एक समय तो ऐसा भी आयगा साधन के जीवन मे, जबकि वह अन्य व्यक्तियो की सवेदनाओ को भी महसूस करने लगेगा। ठीक वैसा ही जैसेकि अपनी सवेदनाए महसूस करता है। जब किसी गाली देने वाले क्रुद्ध व्यक्ति के भीतर की तपन स्वय महसूस करने लगेगा, तो कैसे उस तक व्याकुल व्यक्ति की ओर अगारे फेकेंगा ? उस पर तो शीतल जल ही डालेगा।

इस देश मे मानस के बड़े-बड़े धनवन्तरि हुए। उन्होंने अन्तर्मन की खूब खोज की। भीतरी सत्य का बहुत शोध हुआ, अनुसधान हुआ। जब अन्तर्मुखी होकर सच्चाई को देखने लगे तो मालूम हुआ कि जब-जब चित विकारो से विकृत होता है, तब-तब व्याकुलता आती है। तब क्रोध आता है तो अपने साथ दुख ही लेकर आता है।

अनुसधान करते-करते एक सीमा तक पहुचे तो एक रास्ता मिला—जब-जब विकार जागे तब-तब चित्त को किसी दूसरे काम मे लगा दें। जिसके प्रति श्रद्धा है उसका नाम जपने लगें, उसका ध्यान करने लगें। तो मन को एक अन्य ओर मोड़ दिया। इससे लाभ हुआ। रोग को खोजा और रोगो की औषध भी खोजी। पर पूरा लाभ नही हुआ। लेकिन इस देश मे ऐसे भी महापुरुष हुए जिन्होंने यह खोज यही समाप्त नही की। वे अन्तर्मन की और गहराइयो मे उतरे और पाया कि केवल

चेतन चित्त को किसी अन्य ओर लगाने से पूरा लाभ नहीं होता। यह सारा अचेतन और अर्धचेतन मन तो भीतर-ही-भीतर गांठे बाधता ही रहता है। अन्तर्मन की गहराइयो मे जहा विकार गहरा चला गया, वहां ग्रथि-पर-ग्रथि बंधती ही जा रही है। अन्तर्मन की खोज करते-करते सारे शरीर सबधो को देख लिया। सारे चित्त सबधो को देख लिया और इन दोनो का अतिक्रमण कर इनके परे की जो अवस्था है, जो नित्य है, शाश्वत है, ध्रुव है, उसे भी देख लिया। इस प्रकार स्वय अनुभूति द्वारा परम सत्य को जान लिया तो प्रकृति का सारा रहस्य समझ मे आ गया। उन्होने बतलाया कि जीवन की कठिनाइयो से भागो मत, अभिमुख होकर उनका सामना करो। क्रोध आया तो क्रोध को देखो, भय आया तो भय को देखो। इस प्रकार यदि देखना आ गया तो इन विकारो का शमन होने लगेगा। "उपज्झित्वा निरुज्झन्ति तेस उपसमो सुखो।" उदय हुआ, नष्ट हुआ एकदम शमन हो गया। मिलने लगा सुख।

लेकिन एक बडी समस्या फिर रह गयी। क्रोध कैसे देखा जाय ? विकार को कैसे देखा जाय ? जब क्रोध आता है तो होश ही नहीं रहता। क्रोध को देखें कैसे ? कभी यह होश भी आ जाय कि क्रोध आया है और उसे देखना है। परन्तु जब देखने का प्रयत्न किया जाय, तो यही होगा कि जिस घटना को लेकर क्रोध आया है, जिस व्यक्ति या वस्तु के कारण क्रोध पैदा हुआ, उसी का बार-बार स्मरण होगा। वह आलबन उद्दीपन का काम करेगा। सही माने मे क्रोध तब ही देखा जा सकेगा, जब उसका आलबन काट दिया जाय। पर अमूर्त क्रोध, अमूर्त वासना को कैसे देखें ? तो उन महापुरुषो ने एक और रास्ता खोजा। धर्म बुद्धि-विलास के लिए थोडे है ? अनुभूतियो से जाना गया धर्म ही वास्तव मे धर्म है।

अनुभूतियो के स्तर पर सत्य के दर्शन करते हुए एक महत्वपूर्ण बात और देखी गयी। जब-जब चित्त पर कोई विकार जागता है, तो शरीर के स्तर पर दो घटनाए तत्क्षण घटनी शुरू हो जाती हैं। बहुत स्थूल स्तर पर सास अपनी स्वाभाविकता खो देता है। अस्वाभाविक हो जाता है और सूक्ष्म स्तर पर सारे शरीर मे कही-न-कही, कोई-न-कोई

जीव-रासायनिक प्रतिक्रिया तीव्र रूप से शुरू हो जाती है। कोई सवेदना शुरू हो जाती है। हो ही जाती है। क्रोध आया तो सारे शरीर में गर्मी आनी शुरू होगी। वासना जागी तो स्पदन शुरू होगा। भय जागा तो कपन शुरू होगा। प्रकृति का यह नियम है। यह चित्त-धारा और शरीर-धारा अलग नही है। दोनो की यानी "नाम-रूप" की यह धारा, जीवन की यह धारा एक साथ चलती है। अन्योन्याश्रित है। एक-दूसरे का, एक-दूसरे पर प्रतिक्षण प्रभाव पडते रहता है। इसीलिए इन्हे सहज कहा गया। सहजात कहा गया। एक साथ उत्पन्न होते हैं। जहा चित्त मे विकार उत्पन्न हुआ, साथ-साथ शरीर मे सवेदना उत्पन्न हुई। अमूर्त विकार को साक्षात्कार करके देखना साधारण व्यवित के लिए आसान नही है। पर धर्म तो साधारण व्यक्ति के लिए है। अत साधारण व्यक्ति के लिए रास्ता दिया गया कि विकार के कारण इस शरीर मे जो कुछ भी हो रहा है, उसे देखें। सास को देखना शुरू कर। सास देखते-देखते सवेदनाओ को देखना शुरू कर। उत्पन्न विकार को देखने का काम अपने आप शुरू हो जायगा।

रोज-रोज विपश्यना के अभ्यास से इतना पक जायगे कि ज्यो ही कुछ हुआ, सास मे जरा भी अस्वाभाविकता आयी, चेतावनी मिल गयी। तुरत सास को देखने लगेंगे। सवेदना जागी, तुरत सवेदना को देखने लगेंगे। विकार का अवलवन कोई भी हो—क्रोध हो, वासना हो या और कुछ, एकदम क्षीण होने लगेगा। सास और सवेदना देखेंगे तो बाह्य कारण को इतना महत्व नही देंगे। क्रोध आया तो सवेदना ही देखी। क्रोध क्षीण होता चला जायगा। न दमन किया, न खुली छूट दी। दमन और छूट से वचने के लिए मध्यम मार्ग अपनाया। केवल देखो। विपश्यना करो!

जब अन्तर्मुखी होकर देखने का काम शुरू करेंगे, तो जीवन जीने का रास्ता मिल जायगा। जब-जब जीवन मे कोई घटना घटेगी और हमे व्याकुल करेगी तो एकदम सास को देखने लगेंगे, सवेदनाओ को देखने लगेंगे। घटना का प्रभाव नही होगा। अन्ध प्रतिक्रिया नही करेंगे। यदि अध प्रतिक्रिया हो भी गयी तो लवे अर्से तक नही चलेगी। ज्यो-ज्यो साधना मे पकने लगेंगे, विकारभरी व्याकुलता का समय कम होने

लगेगा। साधना की सफलता का यही मापदड होगा। समय तो लगेगा ही। स्वभाव को पलटने मे, सुधारने मे समय तो चाहिए ही। धीरे-धीरे खूब समझ मे आने लगेगा कि हमारे दुख का कारण बाहर के व्यक्तियो मे, वस्तुओ मे, घटनाओ मे नही है। भीतर ही है। उसे दूर करना है।

ज्यो-ज्यो अन्तर्मुखी होकर साधना मे पुष्ट होते जायगे, चित्तधारा के चार चेतना-खण्डो की प्रक्रिया अच्छी तरह से समझने लगेंगे। जो विज्ञान खड है, वह तो केवल जानने का काम करता है। जो सज्ञा है वही धोखा देती है, पूर्व सस्कारों से प्रभावित होती है। अतः सही रूप से पहचानने मे भूल करती है। जैसी पहचान होती है, वैसी ही वेदना होती है और फिर वैसी ही प्रतिक्रिया होती है। यह सज्ञा जैसी छाप बनायगी, वैसी ही प्रतिक्रिया होगी। यह भी ठीक तरह से स्पष्ट होने लगेगा कि सज्ञा का निर्माण हम ही कर रहे हैं। इसने दूसरा व्यक्ति क्या करेगा? यह बात प्रवचनो से समझ मे नही आयगी। बुद्धिविलास से समझ मे नही आयगी। जितने-जितने अनुभव मे पकेंगे, भीतर से संवेदना को देखने के अनुभव मे पकेंगे, हर संवेदना गहरी सच्चाई की ओर ले जायगी। सवेदना के मूल कारण की ओर ले जायगी। किसी अमुक सवेदना से आनद हुआ, सुख हुआ, दुख हुआ। यह क्यो हुआ? एकदम समझ मे आ जायगा। जहा सवेदना को साक्षीभाव से देखने लगेंगे। सारी बातें उभर कर सामने आने लगेंगी। पता लगेगा कि कारण तो इस "मैं-मेरे" मे है। इस "ममभाव" मे, इस "अहभाव" मे है। इस "मैं" के साथ हुई गहरी आसक्ति मे है। जो-जो सबध किसी व्यक्ति के साथ-साथ जुडता है, वह "मैं" और "मेरे" तथा "मेरे-सपनो" को लेकर ही जुड़ता है। यदि कोई व्यक्ति बहुत प्यारा लगता है तो इसलिए लगता है कि वह मेरे सपनो मे सहायक है। जरा-सा पता लगे कि वह व्यक्ति मेरे सपनो के पूरा होने मे बाधक है, तो कितना ही प्यारा क्यो न हो, सारा प्यार समाप्त हो जाता है। जिसे हम अपना कहते हैं, स्वजन कहते हैं, जिनके प्रति खूब प्यार उमडता लगता है, वस्तुतः वह प्यार उस व्यक्ति के प्रति नही, अपने सपनो के प्रति है। अपने आपके प्रति प्यार है, अपनी कामनाओ के प्रति प्यार

है। यह बात अनुभूति से जब सवेदनाओ को देखेंगे तो खूब समझ मे आने लगेगी। यह बात जितनी-जितनी समझ मे आने लगेगी, विपश्यना मे पकते चले जायगे। समझेंगे स्वप्न लेना उतनी बुरी बात नही है, परन्तु स्वप्नो के साथ चिपक जाना बहुत बुरा है, बहुत व्याकुलता लाता है। सारी बातें जब अन्तर्मुखी होकर समझने लगेंगे, तो जीवन के व्यवहार मे सुधार आयगा ही।

जीवन मे धर्म का प्रभाव आना ही चाहिए। आ रहा है तो काम की बात है। अन्यथा धोखा है। लोगो के साथ मेरा व्यवहार सुधर रहा है या नही ? साधना की सफलता का यही मापदण्ड है। यदि कोई व्यक्ति हमारे साथ दुर्व्यवहार करेगा तो प्रतीत होगा कि बेचारा अन्दर से कितना दुखी है, तप्त है। उसके प्रति क्रोध नही जागेगा। घृणा नही जागेगी। उसके प्रति मैत्री जागने लगेगी। करुणा जागने लगेगी।

जीवन मे बहुत बार ऐसी स्थिति आयगी, जब कड़ाई से काम करना पड़ेगा। लेकिन भीतर कटुता नही जागने देंगे। भीतर तो प्यार और करुणा ही होगी। जीवन मे आवश्यकता पडने पर अन्य का सामना करना होगा। धर्म का बडा बल होता है। धर्म कायरता नही सिखाता, परिस्थितियो का सामना करने की क्षमता देता है। लेकिन अन्याय का सामना करते समय व्याकुलता नही होगी। अन्यायी के प्रति क्रोध नही होगा। प्यार होगा, करुणा होगी। यदि कोई नम्र भाषा मे समझता ही नही है, तो कठोर भाषा का व्यवहार भी जीवन मे करना पडेगा। लेकिन ऐसी परिस्थितियो मे जब कठोर व्यवहार करना पडे, मन मे करुणा ही होगी। ठीक इसी प्रकार जैसी मा के हृदय मे अपने बच्चे के प्रति करुणा होती है और बच्चे को गलती से रोकने के लिए मा उसके प्रति कठोरता का व्यवहार भी करती है। यदि रोगी बच्चा सन्निपात मे आकर मां को गाली दे, तो मां के हृदय मे असीम प्यार ही उमडता है, करुणा ही उमडती है। हमारा व्यवहार भी इसी प्रकार करुणामय होगा। हमारे सारे व्यवहार का आधार प्यार और करुणा होगा। ●

चर्चा-ही-चर्चा करे, धारण करे न कोय ।
धर्म विचारा क्या करे ? धारे ही सुख होय ॥

शब्द विचारा क्या करे ? अर्थ न समझे कोय ।
अर्थ विचारा क्या करे ? धारण करे न कोय ॥

शुद्ध धरम का शान्ति पथ, सम्प्रदाय से दूर ।
शुद्ध धरम की साधना, मंगल से भरपूर ॥

धरम जगे तो सुख जगे, सब विधि मगल होय ।
अन्तर की गांठें खुले, मानस निर्मल होय ॥

धरम हमारा बन्धु है, सखा, सहायक मीत ।
चले धरम की रीत ही, रहे धरम से प्रीत ॥

सुख आये नाचे नही, दुख आये नहिं रोय ।
दोनो मे समता रहे, तो ही मगल होय ॥

## दसवां दिन

हमारी साधना का दसवा दिन पूरा हुआ। इन दस दिनो मे इस कल्याणकारी साधना के जितने कदम उठाये, फिलहाल वही बहुत हैं। इससे इस विधि की एक रूपरेखा सामने आयी।

इसके आगे भी कुछ कदम और हैं। उन पर अभी चर्चा नही करेंगे। उनसे सबध रखने वाले सिद्धान्तो पर भी चर्चा नही करेंगे, क्योकि सिद्धान्त श्रौर अभ्यास साथ-साथ कदम मिलाकर चलने चाहिए।

आज की धर्म-चर्चा मे जो दस दिन मे सीखा है, उस पर एक बार फिर दृष्टि डालकर देखेंगे। इस विधि की अपनी एक विशेषता है। इस मार्ग का अपना एक अनूठापन है। इस विशेषता को समझते रहेगे तो इसकी शुद्धता कायम रखेगे। विशेषता की बात ही समझ मे नही आयगी तो सम्मिश्रण करने लगेंगे। सम्मिश्रण करने लगेंगे तो जो लाभ मिलना चाहिए वह नही मिलेगा।

भगवान ने एक जगह कहा कि दो प्रकार के मनुष्य मिलने बड़े दुर्लभ होते हैं—एक तो वह, जो विना बदले मे कुछ पाने की ज़रा-सी भी भावना न रखते हुए औरो की सेवा करने वाला हो और दूसरा जो कृतज्ञ हो। जिस महापुरुष ने यह खोयी हुई विद्या खोज निकाली, यद्यपि उसे इस बात की ज़रा भी इच्छा नही रही कि लोग उसके नाम की पूजा करें, लोग उसका यश गाए, लेकिन हमे जो यह विधि प्राप्त हुई, उसके पच्चीस सौ वर्ष पूर्व के महाकारुणिक उपदेशक भगवान गौतम बुद्ध और उनके बाद की आचार्य परम्परा के जिन लोगो ने इस विधि को

सदियों तक सम्भाल कर रखा, उन सबके प्रति श्रद्धा और कृतज्ञता का भाव जगाना एक मानवीय गुण है, धर्म का बहुत बड़ा गुण है।

काम शुरू करते ही तीन रत्नो की शरण ली थी। बुद्ध की शरण यानी सिद्धार्थ गौतम जो बुद्ध हो गया, उसके प्रति श्रद्धा के भाव व्यक्त हो, कृतज्ञता के भाव व्यक्त हो, यह स्वाभाविक है लेकिन जहां तक शरण का सवाल है, शरण गौतम के प्रति नहीं है। शरण बुद्ध के प्रति है। बुद्ध बोधि का प्रतीक है। बुद्ध कोई भी हो सकता है। उस महापुरुष के प्रति हमारे मन मे श्रद्धा और कृतज्ञता का भाव पनपे, बढे यह एक बात है, लेकिन शरण तो बोधि की ही लेनी है। हमारे भीतर जो अपनी बोधि का बीज है, उसी की लेनी है। उसी को हमे विकसित करना है। जीवन भर बोधि की शरण मे ही जियें। जो काम करें, बोधिपूर्वक करें, समझदारी से करें। काया का काम, वाणी का काम बोधि के साथ करें। अपनी बोधि जगाते-जगाते हम भी मुक्त हो जाय, शुद्ध हो जाय, बुद्ध हो जायं। इस अर्थ मे बुद्ध की शरण ग्रहण की।

फिर धर्म की शरण ग्रहण की। धर्म की शरण ग्रहण करना किसी सम्प्रदाय की शरण ग्रहण करना नही है। धर्म का सम्प्रदाय से कोई लेन-देन नही होता। जो व्यक्ति सम्यक् सम्बुद्ध हो जाता है, जिसे सचमुच बोधि प्राप्त हो जाती है, वह सचमुच मुक्त हो जाता है। वह कोई सम्प्रदाय खड़ा नही करता। सारे जीवन भर वह महापुरुष भी यही चेतावनी देता रहा कि कही मनुष्य धर्म के नाम पर धर्म को ही न भुला दे। धर्म के सार को न खो बैठे। जो-जो व्यक्ति बोधि प्राप्त कर मुक्त हुआ, उसने शुद्ध धर्म ही दिया। किसी संप्रदाय का धर्म नही दिया। शुद्ध धर्म तो सबका है, सार्वजनीन है। धर्म तभी शुद्ध होता है, जब उसमे साम्प्रदायिकता की सीमा नही होती, जाति की भी नही, वर्ग की भी नही। धर्म सबके लिए कल्याणकारी होता है। धर्म की शरण लेने का अर्थ यही है कि मैं धर्म का जीवन जीऊंगा। धर्म के रास्ते चलूंगा।

और फिर संघ की शरण यानी उन व्यक्तियो के चले हुए मार्ग का अनुसरण करना, जिन्होने शुद्ध धर्म को धारण कर, सन्त अवस्था प्राप्त

कर ली, आर्य अवस्था प्राप्त कर ली, चाहे वे गृहस्थ हो या सन्यासी, काले हो या गोरे या भूरे, इस देश के हो या उस देश के। किसी भी जाति या सम्प्रदाय के हो, कोई अन्तर नही पडता। उनसे प्रेरणा प्राप्त होती है। इस माने मे सघ की शरण ग्रहण की ताकि हम भी सन्त अवस्था को प्राप्त हो।

फिर पांच शील लिये। इनका अर्थ भी ठीक तरह से समझें। किसी ने पाच शील लिये इसलिए बौद्ध नही हो गया। परम्पराजन्य शब्दो के प्रति हमारा बड़ा चिपकाव है। अमुक शब्द इस परम्परा वालो के लिए, अमुक शब्द उस परम्परा वालो के लिए चिपकाव का कारण बन गए। हमारे लिए शब्द ब्रह्म हो गया। "पचशील कहें" तो बौद्धो को, "अणुव्रत" कहे तो जैनियो को, "यम-नियम" कहे तो हिन्दुओ को, टेन कमान्डमेन्ट्स कहे तो ईसाइयो को बहुत प्रिय लगे। महज शब्दो के इस्तेमाल से क्या होगा? मूल बात तो यह है कि इन शब्दो से व्यक्त गुण जीवन मे उतरे। ये जो पाच शील लिये उनका पालन धर्म के मार्ग पर चलने के लिए नितान्त आवश्यक है। ये अधारशिलाएं हैं। कोई अपने आपको बौद्ध कहे, जैन कहे, हिन्दू कहे या और कुछ, कोई अन्तर नहीं पडता।

शील पालन करना इसलिए आवश्यक है कि हम एक ऐसे कार्य मे लगे हैं, जो हमारे अन्तर्मन की गहराइयो की खोज का कार्य हैं, अनुसधान का कार्य है। यदि हम पाच शील का पालन नही करेंगे तो हमारी समाधि सम्यक् नही होगी और यदि समाधि सम्यक् नही हुई तो प्रज्ञा नही जाग पायगी और प्रज्ञा नही जागेगी तो हम विमुक्ति का साक्षात्कार नही कर पायगे। हमारा अन्तिम लक्ष्य इन्द्रियातीत अवस्था का साक्षात्कार कर लेना है, भीतर की सारी गाठो को खोल देना है, सारे बन्धनो को तोड देना है। इस "मैं" के बारे मे जो सच्चाई है उसका अनुसधान करना है। अपने शरीर स्कन्ध के बारे मे, चित्त स्कन्ध के बारे मे जानना है, खोज करना है। खोज करना बहुत आसान नही होता, कठिन काम है। किसी सच्चाई को भक्ति भावावेश मे मान लेना बहुत सरल है। पर किसी सच्चाई को अनुभूतियो के स्तर पर मान लेना

यानी जानकर मान लेना कठिन काम है। कुछ अनित्य है तो उसके मुकाबले मे नित्य भी अवश्य है। वह नित्य क्या है ? केवल मान लेने से हमे क्या मिला ? अमृत तो चखा ही नही, उस नित्य का स्वाद तो चखा ही नही। तो सारी खोज, उस नित्य की खोज, उस परम सत्य की खोज, साक्षात्कार के स्तर पर यानी प्रत्यक्ष अनुभूति के स्तर पर करनी होगी।

जब-जब आदमी अपना शील भग करता है, सदाचार भग करता है, अनाचार, दुराचार, हिंसा, चोरी-व्यभिचार करता है, असत्य भाषण बोलता है तो क्या करता है ? उसका मन व्याकुल होता है, व्यग्र होता है। मानसून के मौसम मे समुद्र मे जैसी तूफानी तरगें उठती हैं ऐसी ही तूफानी तरगें उनके मन मे उठती हैं। ऐसी हालत मे अन्तर्मन मे खोज का कार्य कैसे होगा ? इसीलिए साधना के इन दस दिनो शील-सदाचार का कडाई से पालन करते हैं ताकि अन्तर्मन की गहराई तक सत्य की खोज कर सकें। इसलिए शील परम आवश्यक है। यही इस साधना की बुनियाद है।

फिर समर्पण किया। पूरी तरह आत्म-समर्पण। आत्म-समर्पण इसलिए नही कराया कि गुरु महाराज ने जो कुछ कह दिया, अन्धविश्वास द्वारा आख बन्द करके उसे मानना ही पडेगा। इस विधि मे अन्धविश्वास को कही स्थान नही। सारी साधना सत्य के आधार पर चलती है। लेकिन साथ-साथ यह भी नही कि दस दिन तर्क-वितर्क ही होता रहे। इस तर्क-वितर्क से बचें। एक मुमुक्षु की तरह, एक जिज्ञासु की तरह बात पूछनी बहुत आवश्यक है। उसमे सकोच नही करना है। मन मे जो शका उठे, उसे दूर कर लेना चाहिए। लेकिन दस दिन तक अच्छी तरह समझकर समर्पण भाव से, जैसे बताया जावे, ऐसे काम करें। दस दिन तक इस विधि को पूरा इन्साफ देकर देखे। दस दिन के बाद सब अपने मालिक हैं।

जब काम शुरू किया, तो किस तरह काम शुरू किया, उसे समझें। विधि को समझें। सबसे पहले सांस को देखने लगे, सास के साथ कोई शब्द नही जुडने दिया, कोई रूप नही जुडने दिया। नाम का अपना महत्व होता है। बार-बार एक नाम को दोहराते जायगे, तो मन एकाग्र होने

ही लगेगा। रूप का अपना महत्व होता है। जिस रूप के प्रति हमारे मन मे बहुत श्रद्धा है, बार-बार उस रूप की कल्पना मन मे करेंगे तो मन एकाग्र होने ही लगेगा। लेकिन नाम और रूप दोनो को इसलिए दूर रखा गया कि इस मार्ग में चित्त को एकाग्र करने का अपना एक कारण है, लक्ष्य है। लक्ष्य यह है कि अपने भीतर जो स्वाभाविक तरगे हैं उनकी जाच करना है, उनका अनुसधान करना है, उनके बारे मे जानना है।

यदि हमने कोई शब्द इस्तेमाल करना शुरू कर दिया और बार-बार उसी शब्द को दोहराना शुरू कर दिया, तो उसका अपना प्रभाव होगा। हर शब्द की अपनी एक विशेषता है। शब्द एक टकार पैदा करता है, एक तरंग पैदा करता है। जो बीज मन्त्र है, उसकी अपनी तरग है। शब्दो द्वारा जो तरग पैदा करेंगे उसी मे एकदम समाहित हो जायगे। उन तरगो को खूब देख पायगे। पर इस प्रक्रिया से अपनी नैसर्गिक तरगो को देखने से वचित रह जायगे। जब क्रोध आता है, जब वासना जागती है, जब ईर्ष्या जागती है, तो भीतर क्या होता है? उसे देखने से वचित रह जायगे।

हमारा लक्ष्य केवल चित्त की एकाग्रता नही है, केवल समाधि नही है—लक्ष्य है सम्यक् समाधि, जिसका आधार न राग हो, न द्वेष, न मोह। इसीलिए काल्पनिक रूप का ध्यान नही। जहा कल्पना आई कि मोह का आधार हो ही गया, जहा कृत्रिम बात पैदा कर उसे देखने लगे, तो मोह का आधार हो ही गया। हमे नैसर्गिक सास का दर्शन करना है, जो है, जैसा भी सास है, उसे ही देखना है। सास को देखते-देखते सास के स्पर्श को देखने लगे और आगे बढ़े तो सारे शरीर मे होने वाली सवेदनाओ को देखने लगे।

सवेदनाओ को देखने से क्या मिला? वस्तुत. हमे जानना यह है कि हमारे लिए जीवन मे कठिनाइया कैसे पैदा होती हैं? हमे जानना यह है कि जीवन-जगत की इन कठिनाइयो से कैसे निकल सकते हैं। जानना यह है कि अपने मन पर कैसे मैल चढाने लगते है, कैसे गाठें बाधने लगते हैं? जानना यह है कि वह मैल कैसे पैदा न करें? गाठें कैसे न बाधें, बल्कि जो बधी हैं वे कैसे खुलें? उस महापुरुष ने

गहराइयो में जाकर यही तो देखा और वार-बार यह समझाया कि विषयो में रहने वाला व्यक्ति बडा दुखी रहता है। इन्द्रियो के विषय हमे बांधने वाले होते हैं। ऐन्द्रिय विषयो के प्रति आसक्त रहने वाला व्यक्ति भला मुक्ति के रास्ते कैसे जायगा? वह तो और उलझता ही जायगा। लेकिन जहा परम सत्य की ओर जाए, सूक्ष्म सत्य की ओर जाए वहा एक बात समझ मे आयगी कि इन्द्रिय और विषय के सम्पर्क होने पर विषय मे डूबने की जो वात होती है, उसके पहले एक घटना और घटती है। उन दोनो के बीच की एक कडी और है। केवल विषयो से कोई हानि नही होती, हानि होती है विकारो से। विषय हमारा क्या लेते है? शब्द अपनी जगह है, रूप अपनी जगह है, गन्ध अपनी जगह है, स्पर्श अपनी जगह है, रस अपनी जगह है और चिन्तन अपनी जगह है। उनकी वजह से विकार नही जागता। विकार जागता है इन्द्रिय और विषय के सम्पर्क से। जो सवेदना हुई और जो मूल्याकन हुआ, राग उस पर जागता है, द्वेष उस पर जागता है। यह सचमुच मे बडी खोज हुई। बड़ा रहस्य खोल लिया उस व्यक्ति ने कि जो सवेदना को जानता है, वही जानेगा कि राग कहा पैदा होता है, द्वेष कहां पैदा होता है?

सवेदनाओ के देखने के अभ्यास मे एक बात और समझ लेनी है। जब-जब इन्द्रियो का विषयो से स्पर्श होता है, त्वरित गति से मूल्यांकन होकर सवेदना होने लगती है। और जिस समय स्पर्शजन्य सवेदना होती है, उस समय होश नही रहे तो हम राग या द्वेष जगाने ही लगते हैं। ऐसा स्वभाव बन गया है। विषय तो कायम रहेगे ही, इन्द्रियो का विषयों के साथ सम्पर्क भी होगा ही, लेकिन उसकी वजह से जो विकार जागता है, उस पर रोक लगानी है। रोक जहा सवेदना जगती है, वहा लगानी होगी। हर सवेदना के प्रति राग-विहीन रहना है, द्वेष-विहीन रहना हैं। "वेदना पच्चया तण्हा" हर वेदना के साथ जो तृष्णा जागती थी, राग की तृष्णा-द्वेष की तृष्णा—अब उसकी जगह "वेदना पच्चया पञ्ञा" हर वेदना के साथ प्रज्ञा ही जागेगी, बोधि ही जागेगी। इससे नयी गाठें नही बधेंगी। पुरानी खुलने लगेंगी। सारी खुलने मे समय लगेगा।

लेकिन सही मार्ग मिल गया, सही विधि मिल गयी। काम शुरू हो गया।

काम तो खुद ही करना पड़ेगा। गाठें स्वय ने बांधी हैं। अतः स्वय को ही खोलनी पड़ेंगी। इस खोलने के काम मे प्रकृति खूब मदद करेगी। ऋतु खूब मदद करेगी। अपने भीतर के अहभाव को, अहंकार को निकालना पड़ेगा। यही 'अनात्म' है। दार्शनिको के विवाद वाला आत्मवाद या अनात्मवाद नही। उसे एक तरफ रखें। जहा 'मैं' नही 'मेरा' नही। अहकार का नामो-निशान नही, ममकार का नामो-निशान नही। न हीन भावना है, न अह भावना। मध्यम मार्ग पर चलना है। अपने आप बन्धन खुलने लगेंगे।

दस दिनो की साधना में जो कुछ किया उसे ऐसा क्यो किया, यह समझते रहेंगे तो कही उलझेंगे नही। दार्शनिक मान्यताओ के विवाद मे नही पडता है। लाभ तो विधि के अभ्यास से मिलने वाला है। जहा तक विधि का सवाल है, उसे किसी अन्य साधना-विवि से मिश्रित नही करना है। इस रास्ते चलकर सचमुच लाभ लेना है, तो इस विधि को शुद्ध रूप में कायम रखना ही पड़ेगा। •

इस दुखियारे जगत मे, सुखिया दिखे न कोय ।
शुद्ध धरम फिर से जगे, जन-जन सुखिया होय ॥

धरती पर बहती रहे, धरम गंग की धार ।
जन-जन का होवे भला, जन-जन का उपकार ॥

धन्य भाग साबुन मिली, निरमल पाया नीर ।
आओ धोए स्वय ही, मन के मैले चीर ॥

चल साधक न्हाने चले, धरम गग के तीर ।
मैल चित्त का धोइहैं, निर्मल मिलिहैं नीर ॥

निर्मल गगा धरम की, सतत् प्रवाहित होय ।
शाप ताप सारे धुलें, अन्तस शीतल होय ॥

अन्तर में डुबकी लगी, भीग गए सब अग ।
धरम रंग ऐसा चढ़ा, चढ़े न दूजा रग ॥

## दीक्षान्त प्रवचन

एक-एक करके शिविर के दस दिन पूरे हुए। इस महान धर्म-यज्ञ की पूर्णाहुति का समय आया। काम शुरू करते समय हर साधक से पूर्णतया आत्म-समर्पण कराया गया। समर्पित भाव हो तो ही काम अच्छा होता है। पूरा लाभ मिलता है। इसीलिए समर्पण कराया गया। पर वह समर्पण दस दिनो के लिए था। समर्पण की अवधि पूरी हुई। अब हर व्यक्ति आजाद है। धर्म हमेशा स्वाधीन, स्वतन्त्र बनाता है; पराधीन परतन्त्र नही।

अब अपने-अपने घर जाकर शातिपूर्वक चितन-मनन करेंगे कि इन दस दिनो मे क्या सीखा? जो सिखाया गया, क्या वह युक्तिसगत है? न्याय-सगत है? तर्क-सगत है? बुद्धि-सगत है? लेकिन यही एकमात्र कसौटी नही है। बहुत-सी बातें, जो आज बुद्धि-सगत, तर्क-सगत लगती हैं कुछ दिनो के बाद तर्क-हीन लग सकती हैं। बुद्धि की अपनी सीमाए हैं। तो एक और कसौटी से भी कसकर देखेंगे। क्या इसमे मेरा मगल-कल्याण समाया हुआ है? लेकिन फिर एक कसौटी और रह जाती है—क्या इससे किसी अन्य प्राणी की हानि तो नही होती? क्या औरो का भी मगल समाया हुआ है? जो बात इन तीनों कसौटियो पर खरी उतरती है यानि बुद्धिसगत है, मेरे लिए मगलकारी है और साथ-साथ औरो के लिए भी मगलकारी है, तो समझदार आदमी इसे सहर्ष स्वीकार करता ही है। और सचमुच समझदार आदमी हो, तो केवल बौद्धिक स्तर पर अथवा केवल भावावेश के स्तर पर स्वीकार करके नही रह जाता; बल्कि वास्तविकता के, यथार्थता के स्तर पर स्वीकार करता है। यानी उसे

धारण करता है। उसे जीवन का अग बनाता है। अब किसी के कहने से नही, किसी के दबाव से नही; बल्कि स्वेच्छा से आत्म-समर्पण करता है। किसी व्यक्ति को नही; बल्कि धर्म को आत्म-समर्पण करता है। किसी अवधि तक नही; बल्कि जीवन भर के लिए आत्म-समर्पण करता है। "जीवित परियत धम्म सरण गच्छामि" जीवन भर के लिए धर्म की शरण आ गया हू। अब तो यथाशक्ति सारा जीवन धर्म का ही जीवन जियेगा, मगल का ही जीवन जियेगा। अपना भी मगल साधेगा, औरो का भी मगल साधेगा।

दस दिन स्वय अनुभव करके देख लिया कि विद्या काम की है। परन्तु यह तो प्रारभ मात्र है। रास्ता लबा है। दस दिन मे तो केवल एक रूप-रेखा मात्र मिलती है। सारे जीवन भर का काम है। सारा जीवन कैसे जियें? शातिपूर्वक, सुखपूर्वक, जिसमे हमारा भी मगल सधे, औरो का भी मगल सधे? यही धर्म का व्यावहारिक पक्ष है। जो व्यवहार मे उतरे, वही व्यावहारिक। जो सिद्धान्तो तक रह जाय, ऐसा सैद्धान्तिक पक्ष हमारे काम का नही। उससे केवल प्रेरणा मिल सकती है, मार्ग-दर्शन मिल सकता है। बस, और कुछ नही। लाभ व्यवहार से ही होता है।

यहा दस दिन तक इस धर्म-कारावास मे बदी बनकर आए और रहे। किसलिए? यही सीखने के लिए कि धर्म का व्यावहारिक पक्ष कैसे निभाया जा सकता है? शील का पालन करते हुए कैसे मन को वश मे किया जा सकता है? मन की तल स्पर्शी गहराइयो तक जाकर कैसे जागते हुए राग अथवा द्वेष को देखकर उन्हें रोका जा सकता है? यही सीखने आए। दिन भर यही अभ्यास करते रहे। हर शाम की धर्म-चर्चा महज इस स्पष्टीकरण के लिए होती थी कि अभ्यास कैसे करें? लेकिन जहा धर्म-चर्चा होती है और धर्म के व्यावहारिक पक्ष को शब्दो मे समझाया जाता है, वहा धर्म का सैद्धान्तिक पक्ष भी उजागर होता ही है। अलग-अलग सैद्धान्तिक विचारधाराओ और परपराओ से आये हुए साधको मे से किसी को लगे कि अमुक बात हमारी परम्परागत मान्यताओ से मेल नही खाती, तो भले उसे अलग रखे। सिद्धात की जितनी-जितनी बातें ठीक लगें, अपनी मान्यताओ से मेल खाती लगें, उतनी-उतनी स्वीकार करे। भविष्य मे

जब कभी समझ मे आ जाय तब स्वीकार लेना। इससे कुछ नही खोयेंगे। मुख्य बात तो व्यावहारिक पक्ष की है।

व्यावहारिक पक्ष शील-सदाचार है, समाधि है—मन को वश मे करना है, प्रज्ञा है—चित्त को राग-विहीन, द्वेष-विहीन बनाने का काम है, निर्मल बनाने का काम है। उसे मैत्री, करुणा आदि सद्गुणो से भरने का काम है। इसमे भला कोई कैसे विरोध करेगा? ये जो तीन बातें हैं—शील, समाधि और प्रज्ञा, बस यही धर्म का सार है। इस दायरे के बाहर जो सिद्धान्त की बात है, वह यदि समझ मे न आए, स्वीकारी न जा सके, तो उसे छोड देने मे बहुत हानि नही।

धर्म के सैद्धान्तिक पक्ष की बात व्यावहारिक धर्म को पुष्ट करने के लिए ही कही जाती है। बड़े प्यार से कही जाती है। किसी विरोध-भाव से नही। पर मुख्य बात व्यवहार की है, अभ्यास की है। शील धारण करने की है; समाधि मे पुष्ट होने की है; प्रज्ञा द्वारा चित्त को निर्मल करने की है। इसके विरोध के लिए कही स्थान नही।

दस दिन के अभ्यास से इस विद्या की एक धूमिल-सी रूप-रेखा सामने आयी। दस दिन मे तो मानो किसी उपजाऊ धरती मे बडा मूल्यवान बीज बोया गया। उपजाऊ धरती है। इसलिए यह मूल्यवान बीज फूटकर बाहर आ गया, अंकुरित-प्रस्फुटित हो गया।

अब यह जो नन्हा-सा धर्म का पौधा फूटकर बाहर आया है, कुशल माली की तरह उसकी खूब सम्भाल करनी है। समझदार माली नन्हे-से बिरवे की बहुत सेवा-सभाल करता है। उसके चारो ओर बाड लगाता है। कोई गाय या बकरी न चर जाय। समय पर पानी देता है, समय पर धूप-छाह। यो सेवा करते-करते जब वह पौधा बढकर विशाल वृक्ष का रूप धारण कर लेता है, गहरी जडो वाला, मोटे तने वाला तब किसी की सेवा नही लेता। वह स्वय अपनी देखभाल कर लेता है। प्रकृति से अपनी जरूरतें स्वय पूरी कर लेता है; बल्कि बदले मे सारे जीवन सेवा देता है। जो पैदा करता है, सो देता ही है। कितनी शीतल छाया, कितने सुन्दर फूल, कितने मीठे फल। पहले जितनी सेवा ली, उससे कई गुना देने लगा।

यह धर्म का बिरवा भी ऐसा ही है। शुरू-शुरू मे खूब सेवा-सुरक्षा चाहता है। इसके चारो ओर बाड़ नही लगायगे तो कोई गाय-बकरिया चर ही जायेंगी। यहा दस दिन रहते हैं तो बाड़ लगी रहती है। बाहर जायगे तो हो सकता है अपनी परम्परा का कोई व्यक्ति कहे, "अरे कहा गए थे ? उनकी मान्यताए तो हमारी परम्परा के बिल्कुल विपरीत। उनमे गए कि डूबे ! अपनी परम्परा के तो ये सिद्धान्त वो सिद्धान्त।" फिर वही बुद्धि-विलास, वाद-विवाद, तर्क-वितर्क चला कि सारी साधना छूट गयी। चर गयी गाय-बकरिया। बचाना है तो चारो ओर बाड लगा रखेंगे। कैसी बाड ? ऐसे अवसर पर यही उत्तर देंगे कि दार्शनिक सिद्धान्तो की बात इस बाडे के बाहर। यह तो व्यवहार का, अभ्यास का बिरवा है। शील, समाधि और प्रज्ञा का बिरवा है। इसमे कही झगडा नही है। इस प्रकार बाड लगाकर सब झगड़ो को एक तरफ रखेंगे। बस बच गया बिरवा।

और फिर इस बिरवे को सुबह-शाम सीचना होगा। कैसे सीचेंगे ? सुबह घटे भर, शाम को घटे भर ध्यान करना ही होगा। अन्यथा बिरवा सूख जायगा। प्रारम्भ मे दो घटे निकालने में कठिनाई मालूम होगी। लेकिन साधक शीघ्र देखेगा कि खूब समय मिलने लगा है। देखेगा कि रोजाना रात को जितनी देर सोया करता था, अब एक घटे कम मे ही नीद पूरी होने लगी। इतनी नीद की जरूरत नही। यो घटा भर तो नीद मे से ही आसानी से निकल जायगा। फिर आलस और गप्पो मे जो समय खराब करता था, वह बचने लगेगा। इसके अतिरिक्त जो व्यक्ति जिस काम, धधे, रोजी, पेशे मे है, वह देखेगा कि अब रोज सुबह-शाम विपश्यना करने की वजह से अपनी जिम्मेदारी ज्यादा अच्छी तरह और ज्यादा जल्दी पूरी करने लगा। जो काम आठ घटे मे पूरा करके थक जाता था, अब देखेगा कि वह सात ही घटे मे पूरे हो गया और स्फूर्ति बनी हुई है। विपश्यना के अभ्यास से काम करने की शक्ति, क्षमता बढेगी। काम अच्छा होगा। परिणाम अच्छे आयगे। सफलता अधिक मिलेगी। जो जिस क्षेत्र मे काम करता है, उसमे उन्नति करता चला जायगा। धर्म पलायन के लिए नही है। अभिमुख होकर जीने के

लिए है। जीना आ जायगा। अपनी जिम्मेदारियो के प्रति अभिमुख होकर जियेंगे। स्वत. समाधान मिलने लगेगा।

अपनी-अपनी दिनचर्या की अनुकूलता के आधार पर सुबह-शाम एक-एक घटे का समय निश्चित कर लें। जहा तक हो सके निर्धारित समय पर ही साधना करें। इसका अपना लाभ होगा। एक आदत बन जायगी। लेकिन किसी कारण यदि निश्चित समय पर ध्यान न कर पाये, तो उस दिन का ध्यान छूटे नही। जब समय मिला तब कर ले।

इसी तरह एक स्थान निश्चित कर लें। उसी स्थान पर उसी आसन पर ध्यान करने का अपना प्रभाव होता है। ध्यान के लिए अलग कमरा हो तो बहुत अच्छा, नही तो अपने रहने के कमरे मे एक छोटा-सा स्थान निश्चित कर लें जहा केवल विपश्यना साधना ही करें। तो देखेंगे नित्य-प्रति की विपश्यना साधना की राग-विहीन, द्वेष-विहीन, मोह-विहीन तरगें उस स्थान को एक तपोभूमि जैसा बना देंगी। इसका बडा लाभ होगा। परतु यदि किसी कारणवश किसी दिन निश्चित स्थान पर ध्यान न कर सके तो उस दिन का ध्यान छोडेंगे नही। जहा कही सुविधा मिले, वही करेंगे। मुख्य बात यह है कि दिन मे दो बार एक-एक घटे साधना अवश्य करेंगे। नियमित साधना न करने की बाधा अधिकतर पहले वर्ष मे ही आती है। फिर नही आती। सहज हो जाती है। अत: वर्ष भर मन को दृढ करके दिन मे दो बार एक-एक घटे साधना करें ही।

और फिर रात को जब लेटें तो आख बद करके, भले पाच मिनट ही सही, शरीर मे जहा जो कुछ हो रहा है उसे जानते-जानते सोयें। सुबह आख खुलते ही पहला काम पाच मिनट तक शरीर की सवेदना को जानना। यो अनित्य बोध मे सोयेंगे, अनित्य बोध मे जागेंगे। इसका बहुत बडा लाभ होगा।

इसके अतिरिक्त जिस गाव मे, मोहल्ले मे एक से अधिक विपश्यी साधक रहते हो, उन्हे चाहिए कि सप्ताह मे कोई एक दिन, कोई एक समय, कोई एक स्थान निश्चित कर लें और वहा सामूहिक साधना करें। सामूहिक साधना का अपना बडा लाभ होगा।

इसके अतिरिक्त साधना मे परिपुष्ट होकर उसका पूरा-पूरा लाभ

लेना है तो सुबह-शाम का अभ्यास जितना आवश्यक है उतना ही साल मे एक बार दस दिन का शिविर। ऐसे किसी तपोभूमि के सार्वजनिक शिविर मे शामिल हो जाय तो बहुत अच्छी बात है। वातावरण का लाभ मिलेगा। अन्यथा अपना शिविर स्वयं लगाए। स्वय शिविर लगाना ज्यादा अच्छा है। धीरे-धीरे साधक को स्वाधीन होना चाहिए। अपने पाव पर खडा होना चाहिए। पहला शिविर किसी के मार्ग-निर्देशन मे करना अनिवार्य है। परन्तु हमेशा किसी गुरु की, मार्ग-दर्शक की बैसाखी लेकर चलेंगे तो मुक्त नही हो सकेंगे। स्वय-शिविर हमे मुक्त बनाता है, स्वावलवी, स्वाधीन बनाता है। अपने पाव पर खड़े होने की हिम्मत आती है। स्वय-शिविर ऐसे ही करेंगे जैसे यह शिविर किया। यही नियम, यही अनुशासन।

काम शुरू करते ही तीन रत्नो की शरण लेंगे। खूब समभकर शरण लेंगे। आठ शील लेंगे और उनका कडाई से पालन करेंगे। तीन दिन आना पान और चौथे दिन से विपश्यना करेंगे। सब कुछ इसी तरह करना है जैसे वहा किया। स्वयं-शिविर का वही लाभ होगा जो यहा हो रहा है।

एक बात और समझें। नियमित विपश्यना करते हुए घर-बाहर की अपनी जिम्मेदारिया अवश्य निभायें। जो व्यक्ति जिस काम मे, जिस जिम्मेदारी मे लगा है उसे बखूबी पूरा करना ही उसका समय का ध्यान है। काम के समय काम मे सारा ध्यान लगाए, ताकि काम मे पूरी सफलता मिले। उस समय सवेदना या सास देखना चाहेगे तो कठिनाई हो जायगी। आधा मन यहा, आधा मन वहा। न यह होगा, न वह होगा। इसलिए जब कोई काम करें, तो सारा ध्यान उस काम मे रखे। खूब कुशलता से सपन्न होगा वह काम।

लेकिन जब कभी अवकाश मिले, आराम करना हो तो आखें खुली हो, मन भीतर हो। कभी समय नष्ट नही करें। एक बात और ध्यान मे रखें—कभी धर्म का दिखावा नही करें। अन्य लोगो के बीच कभी आखें बद कर ध्यान न करें। ऐसा करेंगे तो भीतर अहकार जागेगा। मैं बडा ध्यानी हू। जहा धर्म का दिखावा हुआ कि भीतर से खोखला पन आया।

